यह मेरा पहला उपन्यास है।
लिखा सन् 56 में गया था। यह उसी समय पूरा का पूरा 'हंस' में छपा था। भाई अमृतराय ने छापा था। उसी समय श्री कृष्णचन्द्र बेरी ने इसे हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय वाराणसी से प्रकाशित किया। फिर सन् 68-69 या शायद इसके बाद श्री प्रेमकपूर ने इस पर फिल्म बनाई—'बदनाम बस्ती'।

इस फिल्म के बनने से पहले मैं दिल्ली में रहता था। वे दिन बहुत तकलीफ के दिन थे। जिन्दा रहने और आत्महत्या न करने की जिद के दिन थे। उन्हीं दिनों मजबूरी में मुझे इस उपन्यास को बेच देना पड़ा। पंजाबी पुस्तक भण्डार के श्री अमरनाथ ने कृपा करके 800 रु० में इसके सारे अधिकार खरीद लिए। इस उपन्यास पर लेखक के रूप में मेरा नाम रह गया पर इस पर मेरा कोई हक नहीं रह गया।

मेरे लिए यह उपन्यास उतना ही प्रिय है जितनी प्रिय मेरे लिए मेरी मा और मेरी जन्मभूमि मैनपुरी रही था। इसे बेचकर करीब 20 साल मेरी आत्मा दुखी रही—लगता रहा, जैसे मैंने अपनी जन्मभूमि या मा बेच दी हो!

तब यह उपन्यास 'बदनाम बस्ती' के नाम से छपा और बिकता रहा।

20 साल बाद मेरी इस तकलीफ को मेरे अभिन्न दोस्त जवाहर चौधरी ने समझा और उन्होंने

श्री अमरनाथ से बात की। श्री अमरनाथ को भी इस जानकारी से दुख हुआ और उन्होंने इस उपन्यास के सर्वाधिकार मुझे बेहद शालीनता और अपनेपन से वापस कर दिए। मेरा शहर मैनपुरी तो मुझसे छूट गया पर श्री अमरनाथ ने मेरी मैनपुरी मुझे लौटा दी, तो मैं फिर से जीने लगा। जब से उपन्यास बेच दिया था मैनपुरी जाते अपराध का बोध होता था। इन्हीं अपराध-बोध के दिनों में मेरी मां को बहुत कष्ट हुआ कि मैं मैनपुरी क्यों नहीं आता। आखिर उन्होंने मैनपुरी से बाहर निकलना शुरू किया और वे बड़े भाई साहब के पास इलाहाबाद जाने लगीं या मेरे पास दिल्ली-बम्बई आने लगीं!

मैं मैनपुरी नहीं जा पाया। गया भी तो रुक नहीं पाया—अपराध-बोध के इन्हीं दिनों के बीच मेरी मां और मेरे बचपन के दोस्त बिब्बन (श्यामस्वरूप श्रीवास्तव) का देहांत हो गया। मेरे लिए मेरा शहर पराया हो गया।

जब श्री अमरनाथ ने इसके सर्वाधिकार वापस दे दिए तो मन को कुछ राहत मिली। उन्होंने प्रकाशकीय उपकार तो किया ही—कितना गहरा मानवीय उपकार मुझ पर किया—इसका उन्हें नहीं पर जवाहर चौधरी को पता है।

तो अब तक मेरी ही तरह गर्दिश में चकराता हुआ यह उपन्यास अब अपने मूल नाम से छप रहा है: 'एक सड़क सत्तावन गलियां!'

अब यह विश्वनाथ जी के हाथों में है और मैं निश्चिन्त हूं!

19-4-79

बम्बई

—कमलेश्वर

मयन देवता की बसाई हुई इस बस्ती की ज़िन्दगी की धुरी हैं—यह रिकट-गंज की सराय, झमनलाल की मंडी और मोटरों के अड्डे। औरतों के अपने तीज-त्योहार, मनौती-पूजा के ठिकाने हैं—शीतल देवी, गमा देवी सैयद की मज़ार, बाबा का थान और नीम के नीचे पड़ी मयन देवता की मूरत। दो-चार मौके ऐसे जरूर आते हैं, जब मर्द-औरतों का सम्मिलित रूप दिखाई देता है—सदानन्द आश्रम में साधु-समागम हो या मंडी में रामलीला शुरू हो।

ज़िले की पांच तहसीलों में सिर्फ दो को रेल जोड़ती है, बाकी तह-सीलों के लिए आवागमन के ज़रिए दो ही हैं—मोटर और इक्के। बरसात में जब मौसमी नदियां और नाले इतराने लगते हैं तो रास्ते कट जाते हैं, कच्चे रास्ते दलदलों में परिणत हो जाते हैं, कंकड़ की सड़कों में भीषण दरारें पड़ जाती हैं, मोटर-अड्डे वीरान हो जाते हैं, इक्के वाले हाथ पर हाथ रखकर बैठ जाते हैं और घोड़े; उनके सिर्फ दो ही काम रह जाते हैं—पूंछ से मक्खियां उड़ाना और हिनहिनाना।

नदियां घहरा उठती हैं, पर आदमी का आना-जाना नहीं रुकता। नदियों में कड़ाह पड़ जाते हैं और इन छोटी-छोटी बस्तियों के दिलेर लोग उन कड़ाहों में बैठकर बड़ी-बड़ी भवरें, हाथी-डुबाऊ गहराइयों और चौड़े पाट पार कर जाते हैं। जानवरों तक को लंघा ले जाते हैं। खास तौर से असाढ़ में मंडी की नाड़ी धीमी पड़ जाती है'''पूरी बस्ती पर उदासी छा जाती है। सब कामों के सिलसिले टूट जाते हैं। नाज की लदाई बन्द हो जाती है। पल्लेदार और तौला बेकार हो जाते हैं। सौदागरों का आना-जाना बन्द। और फिर आढ़तियों की अपनी तिकड़म। बरसात के लिए जिन दिनों अन्न की बेहद खींचातानी पड़ती है, गोदाम भर लिए जाते

हैं। थोक बिक्री में तब उनका मन नहीं रमता···ब्याने के वक्त भला कोई अपनी गाय बेचता है ! यह तो पाप का भागी होना हुआ। कोई हिम्मत वाला सौदागर मंडी में आ ही गया तो टका-सा जवाब मिल जाता है—अपने शहर के लिए भी कुछ रखेंगे सेठ जी, बरसात बाद आना।

मंडी की नाड़ी धीमी पड़ते ही पूरी बस्ती उदास हो जाती है। सच पूछा जाए तो शहर के मध्य में स्थित यह मंडी ही दिल है। इसी की धड़कनों के साथ जीवन की गति बंधी है। सड़कें वीरान हो जाती हैं, गलियों का उछाह मूर्छित हो जाता है। तहसील-कचहरी के बाबू लोग पैजामा-कुरता में—छतरी लगाए या तौलिए डाले झमझमाते पानी में भी निकल पड़ते हैं, बाकी लोगों के गोल के गोल बैठते हैं।

कव्वाली, गजल, रसिया के शौकीन मोटर के अड्डों पर; और आल्हा के शौकीन तम्बाकू वाले आढ़तियों के यहां जमा हो जाते हैं। मोटर अड्डों पर खासा मजमा रहता है। दर्जी और दफ्तरी का काम करने वाले आंखों में सुरमा डालकर पान की गिलौरी मुंह में भरे आलाप लेते हैं—ए···ए···जी आहें न भरीं। और तालियों की चटक मस्ती का समां बांध देती है। ढोलक की हुमक के साथ मजलिसी लोगों की कमर थाप देती है।

और उधर, सरौते का एक हत्था पैर से दबाए, दूसरा हत्था मशीन की तरह चलता रहता है, रेशम-से बारीक सुपारी के दोहरे कटते जाते हैं। निगाह अपना काम करती है, घुटने के पास रखी आल्हा से "सुनवां का गौना" गाया जाता है।

हर साल एक-सी मुसीबत सहते-सहते अब लोग अभ्यस्त हो गए हैं। इसलिए अजीब उदासी भरी बेफिक्री के दिन होते हैं ये। बड़े उदास, पर बड़े मोहक। छतनार इमली के पेड़ों से पानी झरता रहता, उसी के नीचे भुट्टे भुंजते। बरसते पानी की पेंगों पर किसी अल्हैत का पौरुष भरा स्वर आता—बांध सिरोही दोनों भिरि गए, खटखट चलन लगी तलवार। और बादलों की सेना गड़गड़ाकर जूझ जाती। सन्नाती हवा के झोंके पानी की धार को दानों की तरह बिखेर देते। आल्हा की तलवार की तरह

बिजली चमककर कड़कती चली जाती। इमली के फूल, पिलछहे सफेद नन्हें फूल, पारिजात की तरह झर-झर बिखर जाते।

गोबर से लिपे-पुते घरों के आंगनों में वर्षा के प्रकोप को कम करने के लिए लोढ़े से बढ़निया दब जाती और देवियों की मनौतियां होती। मंडी के फड़ निर्जीव नजर आते। बादल का रुख देखकर गल्ले का भाव घटता-बढ़ता रहता'''।

बरसात खतम होते-होते दिवाली-दशहरे की धूम शुरू होती। घरों को बहुरिया की तरह सजाया जाता है। फूली और सूजी कच्ची दीवारों को खरोंच-खरोंच कर मिट्टी से लेप लेते। मुंडेरों की काली पड़ी हुई घासें साफ हो जाती। दरवाजे गेरू से पुत जाते। द्वार और ताखों पर अनगढ़ हाथों से बेल-बूटे बनते। कोई दरवाजे पर तिरंगा झण्डा बनाकर और 'जै हिन्द' लिखकर सजावट पूरी कर लेता। फिर रौनक के दिन। रामलीला की धूम। मंडी का धर्मादा साल भर इसीलिए इकट्ठा होना था। मंडली आती और झम्मनलाल की मंडी में स्टेज बनता।

शाम से ही रामलीला की धूम थी। भीड़ जमा हो चुकी थी। दर्शकों में शोर मच रहा था।

पर्दा उठने में देर होती देख पंडित जी करतालें लेकर मंच पर आ गए। दायीं ओर पुरुष समूह था, बायीं ओर नारियों का। बीच की पतली राह पर झगड़े-फसाद और औरतों के साथ छेड़खानी करने वालों की हरकतें रोकने के लिए जगह-जगह बजरंग मंडली के स्वयंसेवक खड़े थे। पंडित जी ने एक निगाह जन-समूह पर दौड़ाई और कुछ बोले, जो जनरव में उभर नहीं पाया। करतालें बजाईं तो निकट का भक्त-समुदाय शान्त हुआ, लेकिन पीछे वालों का शोर ऊंचा हो गया। पैर वाले हारमोनियम पर बाजामास्टर दर्जी की तरह बैठे थे। उन्हें पंडित जी के इंगित का इन्तजार था। पंडित जी पूरी आवाज में चीखे—"सज्जनो और देवियो!" अपनी आवाज का असर न होते देख उन्होंने बाजामास्टर को इशारा किया।

बाजामास्टर ने हारमोनियम पर रखे हुए फूलों को सामने रखी

रामायण की पोथी पर बिखरा दिया और कुंजियों पर मकड़े के टांगों की तरह उंगलियां टिका दीं। पैरों में हरकत हुई और धुन फूट पड़ीं—"रघुपति राघव राजाराम···" पंडित जी की करतालें ऐसे बोल पड़ीं जैसे कोई गंवार गांव की वधू लच्छे और झांझों के साथ पैरों में खड़ाऊं पहने धीर गति से चली जा रही हो। तबलची भीतर मूर्तियों का शृंगार कर रहे थे। पुरुषों में थोड़ी शान्ति छा गई; लेकिन औरतों की मजलिस बदस्तूर बातों में मशगूल थी! एकाध आवाजें आकर मंच से टकराईं—"लीला शुरू करो···पर्दा उठाओ!"

शृंगार में देर थी। कुछ परेशान होते हुए पंडित जी ने करतालें बजाना रोकते हुए बाजामास्टर से कहा—"फिलमी बजाओ···फिलमी।" और खुद उसका असर देखने के लिए बगलों में हाथ देकर शिला की तरह खड़े हो गए, जैसे यह शोर उनकी सामर्थ्य को चुनौती हो।

बाजामास्टर ने बाल झटके और हारमोनियम से एक बड़ी दर्द-भरी सदा उठी—"जब तुम्हीं चले परदेस लगाकर ठेस···" बाजामास्टर के हारमोनियम से उठती स्वर-लहरियां वातावरण पर छाने लगीं और जब एक चीत्कार के साथ गीत की धुन समाप्त हुई तो फुसफुसाहट उभरने लगी। कातर होकर पंडित जी ऊंची आवाज में बोलने लगे—"माताओ और बहनो! आप लोगों से विशेषकर एक बात कहनी है। आप देवियां मरियादा पुरुषोतम भगवान रामचन्द्र की लीलाएं देखने के हेतु आती हैं, लेकिन अपनी घरेलू चर्चा यहां भी चालू रखती हैं। सो ऐसी माताओं और बहनों के लिए उपदेश है कि···" पंडित जी अपनी मोटी-पतली आवाज़ में इस तरह बोले जा रहे थे जैसे कोई उनकी चाबी कम-ज्यादा करता जा रहा हो। तभी शोर और बढ़ गया। पंडित जी लाल-पीले होकर चीखे—"जो इन उपदेसों पर कान नहीं देंगी···मैं कहता हूं कि जो इन उपदेसों पर कान नहीं देंगी···भगवान की लीला में हर तरह से विघन डालेंगी सो अगले जन्म में छछून्दर की योनी पाएंगी।" शाप देकर पंडित जी पर्दा सरकाकर एकदम अन्तर्ध्यान हो गए। पर शोर बढ़ता गया और स्वयं भगवान के लिए यह आवश्यक हो गया कि वे स्थिति को काबू में लाएं। इसलिए गोला दगा और तबले पर पड़ती

"रिश्तेदार नहीं तो···। वह ठाकुर ये ब्राह्मण, अरे उसने पाल रखा है।"

"देख···देख···" एक ने जल्दी से दूसरे की बांह पकड़ते हुए दिखाया, "शान्ती से बात कर रहा है, निकल के इधर आए तो साले की कुटम्मस कर दी जाए।"

"अच्छा-अच्छा खेल देखो···।" एक ने कहा। उधर मंच पर न जाने कब मेघनाद-लक्ष्मण-युद्ध शुरु हो चुका था।

बाजामास्टर और तबलची अपने संगीत से उसके प्रभाव को गहन कर रहे थे। दर्शक उत्सुकता से सांस रोके देख रहे थे कि औरतों वाले हिस्से में कुहराम मच गया। जैसे नीचे से जमीन धसक गई हो। बचत के लिए वे दिशा-ज्ञान भूलकर इधर-उधर भागने लगीं। स्वयंसेवक एकदम भाग पड़े। जनता उठकर खड़ी हो गई···। मंच पर सन्नाटा छा गया। मेघनाद मंच से उतरकर घबराए-से उधर भागे। कमेटी के लोग उधर पहुंच गए थे। स्थिति का पता चलते ही हंसी का फव्वारा फूट पड़ा। और लोगों ने फौरन फाटक की तरफ़ भी देखा—रंगीले पेड़ से उतरकर अपनी धोती का फेंटा कसते हुए उधर भागा जा रहा था···।

"इसीकी बदमाशी है···और कोई नहीं हो सकता···।"

"यह सब तुम्हारा सर चढ़ाया हुआ है सरनामसिंह, नहीं तो मजाल है कोई विघ्न डाल दे इस तरह···।" मंडी के जगदम्बा कह रहे थे।

सरनामसिंह को हंसी आ गई, "दद्दा, तुम भी बस लड़कों की तरह बतियाने लगते हो, वह जब तक कोई बदमाशी नहीं कर लेगा, मानेगा नहीं···मैं डांट दूं, पर कोई फायदा नहीं, मनमौजी है ससुरा···।"

तब तक एक स्वयंसेवक अपने पौरुष का प्रदर्शन करते हुए गनगोरी सांप लटकाए सामने आ गया।

"फेंको। उधर···।" हरीचन्द बोले, "औरतों की भीड़ में डाल गया बदमाश। कल से निगाह रखो, घुसने मत दो साले को यहां···।"

"अच्छा, अच्छा···सब ठीक हो जाएगा," सरनामसिंह ने कंधे से लोगों को बैठाते हुए कहा। फिर वहीं से चीख के नाटक वालों से बोले—"शुरु करो···शुरु करो लीला···भूचाल नहीं आया था।" कहते-कहते उसे

फिर हंसी आ गई। नई बात तो थी नहीं, न जाने रंगीले कौन-सा नया तमाशा खड़ा कर देता। उसके लिए कोई मुश्किल है ! होली, दिवाली, मेले तमाशों में जब तक यह सब न हो, सूना-सूना लगता है।

"रंगीले तुम्हारी मोटर पर नौकर था, अब नहीं है क्या ?" हरीचन्द पूछे जा रहे थे।

"सेठ के मुकदमे में गवाही देने से इनकार कर गया, फिर कहीं नौकरी चलती है। हमने भी जोर नहीं दिया, नहीं तो गवाही दिलवा देना कोई मुश्किल नहीं था···।"

तभी सरनामसिंह की बात काटकर जगदम्बा बोल पड़े—"गुड़ खाय गुलगुले से परहेज। तुम भी ठाकुर साहब बस···वह साला पेंदेबर गवाह है, कोई ईमान है उसका। पैसे का डौल नहीं होगा सेठ के यहां, जिसने चार पैसे से हथेली गरमा दी, उसी तरफ हो गया···।"

ये बातें चल रही थी कि लक्ष्मण जी को शक्ति लग गई। जनसमूह अवसाद की भावना में डूब गया। चारों ओर नीरवता छा गई। जैसे यह अप्रत्याशित घटना आज ही हुई हो, सबके लिए नई हो।

लीला के साथ-साथ रामायण बाचने वाले गुरु जी चुप हो गए थे। रण-संगीत थम चुका था। आसन्न भय और शोक की कालिमा चारों ओर छा गई। तभी उस गहन उदासी और अवसाद से भरे क्षण के बीच पृष्ठ-भूमि से सूत्रधार की ढाढ़स बंधाती हुई आवाज उभरने लगी····"बन्धुओ ! यह कौतुक जानहिं जन सोई, जापर कृपा राम की होई···जगत आधार श्री लक्ष्मण जी मूर्छित होते भए हैं, उनके शक्ति लगी है। पर ये ही स्थल संग्राम की शोभा है। रघुनाथजी के कौतूहल चरित्तर कौन सांसारिक जान सके है, परन्तु इस चरित्तर को वो ही जानेगा जिस पर रघुनाथ जी की कृपा होगी···तो सज्जनो ! संध्या होती भई है। सेनाएं विश्राम के हेतु लौट जाती भई हैं। महावीर जी गोदी में लक्ष्मण जी को लिए आते हैं। यह दशा देख रघुनाथ जी ने बड़ा दुख माना···।"

लक्ष्मण जी रामचन्द्र जी की गोद में सिर रखे मूर्छित पड़े थे। जामवंत के बताने पर सुषेण वैद्य को जब हनुमान जी उठाकर लाए

उठा ले आए, तब कहीं दर्शकों की जान में जान आई। सुषेण वैद्य को सुप्तावस्था में उठा लाने पर पहली हंसी फूट पड़ी मूर्छित लक्ष्मण के अधरों पर। हंसी फूटती देख, पंडित जी ने विंग से निकलकर घुड़कते हुए उन्हें चादर से ढंक दिया।

हनूमान जी बूटी लाने के लिए प्रस्थान कर चुके थे। रात ढलती जा रही थी। राम दल के वानर शोक-संतप्त से चारों ओर घेरे खड़े थे। और जब रामचन्द्र ने रुंधे हुए गले से कहा—"सुत वित नारी भवन परिवारा, होहिं जाहिं जग बारहिं बारा। अस विचारि जिय जागहु ताता, मिलहिं न जगत सहोदर भ्राता।" तब सुनते-सुनते न जाने कितनों की आंखों के बांध टूट गए। सिसकियां फूट पड़ीं। समस्त जग, चराचर व्याकुल था, शोक संतप्त था। हिचकियां बंध गईं। सरनाम सिंह अपनी आंखों को बार-बार पोंछते-जा रहे थे, पर आंसू नहीं थमते थे। पास बैठे लोगों की सिसकियों के बीच हर एक का मन डूबता जा रहा था। कोई ढाढ़स बंधाने वाला नहीं था। जैसे सबके मन में यही था कि सूर्योदय से पूर्व हनूमान जी संजीवनी जड़ी लेकर आ जाएं···यह अनर्थ न हो। पर समय जैसे उड़ा जा रहा था। सूर्योदय की वेला निकट आती जा रही थी। रामचन्द्र जी व्याकुल आकाश मार्ग की ओर निहार रहे थे। और तब बाजामास्टर का हारमोनियम मन्द स्वर में गुनगुनाया और रामचन्द्र जी ने विलाप करते-करते ज़रा खंखार कर गाया—"आ जाओ कि मूर्छित है लक्ष्मण···अब रात गुज़रने वाली है,···अब रात गुज़रने वाली है···।"

भीड़ में से एक हाथ उठा और उस हाथ की धरोहर विंग में खड़े पंडित जी के पास पहुंच गई। एकदम मंच पर आकर पंडित जी ने आभार प्रदर्शन किया—"श्री रामचन्द्र जी के विलाप पर प्रसन्न होकर सेठ बदामीलाल ने भगवान जी के श्रीचरनों में पांच रुपये अर्पण किए हैं···हम उनका मंडली की ओर से शुक्रिया अदा करते हैं।" फिर तो तांता लग गया। वाकई लक्ष्मण शक्ति वाली लीला ऐसी निकली, जैसी पहले कभी नहीं हुई। भक्तों का समुदाय उदारता से उमड़ पड़ा। मंच पर भक्त समुदाय की भीड़ लग गई, लोग जा-जाकर खुद रुपये देने लगे।

जगह कम पड़ी तो तबलची थोड़ा विंग में सरक गए। राम जी की चढ़ौती देखने के लिए मूर्छित लक्ष्मण जी ने चदरा सरकाकर देखने भर के लिए मुंह खोल लिया। तब तक एक भक्त ने अपने लिए जगह बनाते हुए विंग का पर्दा उलट दिया तो हनूमान जी बगल में गत्ते का द्रोणागिरि रखे, बड़ी मौज से बीडी पीते हुए अपने प्रवेश के इंतज़ार में बैठे नज़र आए।

मंच पर भीड़ बढ़ती देख कमेटी के लोगों ने पहुंचकर इन्तज़ाम अपने हाथ में ले लिया। तभी आरती का थाल लेकर शिवराज भीतर आया। पंडित जी ने चढ़ौती की रकम गिनने का काम शिवराज को सौंपते हुए सरनामसिंह की ओर इस तरह देखा, जैसे उनके लिए शिवराज सबसे महत्त्वपूर्ण है। सरनामसिंह ने पास जाते हुए कहा—"शिवराज, पहले जाके खाना खाओ···यह सब होता रहेगा। पंडित जी इसे सभालिए।"··· कहते हुए उसने शिवराज को बांह पकड़कर उठा दिया।

"अभी चले जाएंगे।" कहता हुआ शिवराज बाजामास्टर की ओर चला गया। पर्दा गिर चुका था। बाजामास्टर हारमोनियम से उठ चुके थे। वे दोनों नीचे उतरते ही वाले थे कि सरनामसिंह ने ज़रा डांटते हुए कहा—"ये क्या लड़कपन है! सीधे जाओ और खाना खाकर घर पहुंचो···।"

"वहीं जा रहे हैं···मास्टर साहब भी उसी होटल में खाते हैं।" शिवराज बोला और दोनों उतर कर चले गए। दर्शक घरों को लौट रहे थे।

शिवराज और बाजामास्टर पटरी के एक घने पेड़ के अंधियारे में आकर रुक गए। दूर से आती परछाइयों को उनकी आवाज़ से पहचानने की कोशिश करते। उनकी बातें रुक जातीं, असम्बद्ध व्यक्तियों के गुज़रते ही बातें फिर शुरू हो जातीं, पर सतर्कता और भी बढ़ जाती। बाजा-मास्टर ने फुसफुसाकर कहा—"आज भी फूल आए थे।"

"तुम्हारा बाजा कमाल कर देता है। किसी फिल्म कम्पनी में होते तो चमक जाते।" शिवराज ने बड़े उत्साह से कहा।

"यहां इन लोगों के साथ टिकूंगा!" बाजामास्टर ने कहा। निकट

आते स्वरों को सुनकर दोनों सतर्क हुए। शिवराज फुसफुसाया—"वही है...।" और इस परिचित-अपरिचित 'वही' का अनुभव होते ही दोनों ऐसे अलग-अलग से खड़े रह गए, जैसे साथ उगे हुए ताड़ के पेड़, जिनके पत्ते लहराकर भी एक दूसरे को नहीं छू पाते।

औरतों और लड़कियों की वह टोली हंसती-खिलखिलाती आगे बढ़ गई। राह के अंधेरे में दूर जाते हुए स्वर और भी मोहक हो गए। बाजा-मास्टर बोले—"बाजे के बोल और इस बोल में कितना फरक है! मन में आता है यह गाना-बजाना सब छोड़ दूं। काठ की आवाज़ पर तुम रीझ जाते हो...।" कहते-कहते बाजामास्टर किसी भीतरी व्यथा से उदास हो आए। शिवराज ने हाथ पकड़ते हुए कहा—"आओ तो, थोड़ी दूर तक...।"

सड़कों-गलियों के चक्कर काटकर जब दोनों वापस आए, तब सराय के बाहर वाले होटल के महाराज सोने का इन्तजाम कर रहे थे। भुन-भुनाते हुए उठे और खाने का इन्तज़ाम करने लगे।

शिवराज ने बाजामास्टर की ओर टूटी हुए बात का क्रम जोड़ने के लिए देखा। बाजामास्टर ने होटल की बुझती हुई अंगीठी की ओर देखकर कहा—"सबसे बुरा यही लगता है शिवराज कि लोग अजीब हिकारत से देखते हैं। आज बड़ी-बड़ी संगीत सभाओं में जाता होता तो कदर और ही होती; लेकिन यह सब अपने बस का नहीं, जब तक यों ही घूमता-फिरता हूं, तब तक लगता है यह सब बेकार है, न इज्ज़त न पैसा, न दोस्त न हम-दर्द। बाजे से उठते ही दूसरा ही दूसरा आदमी हो जाता हूं। लेकिन जाने कैसा नशा चढ़ता है बजाते वक्त। फिर कहीं भी बैठा दो। नरक में बैठ सकता हूं। इन छोटे-छोटे शहरों में घूमते-घूमते जी भर गया। नौटंकी वालों का साथ किया, कितनी ड्रामा कम्पनियों के साथ घूमा, संगीत की ट्यूशनें कीं, पर कहीं भी कुछ ऐसा नहीं मिला, जिससे मन को संतोष मिलता। यार सब बेकार है...।"

शिवराज उनका मुंह ताक रहा था, जैसे उसके लिए यह समझ सकना दुष्कर हो।

तभी दो-तीन आदमियों की उधर आती हुई छायाएं दिखाई दीं।

चौराहे की गैस बुझकर काटे में फसी निर्जीव मछली की तरह लटक रही थी। सरनामसिंह के साथ सूबेदार और जाकिर मिया थे। दोनो दड़े की दलाली और मोटर-अड्डे की रखवाली करते हैं। उन्हे साथ देखकर शिवराज हमेशा की तरह कुढ़ गया।

"कमीशन का हिसाब साफ हो गया। सबको दे दिया"'यह तुम्हारे'''।" कहते हुए सूबेदार ने सौ रुपये के नोट सरनामसिंह के हाथ मे थमा दिए। उन्हे अपनी मुट्ठी मे लगाते हुए सरनामसिंह बोला, "उस कुम्भकरन को तड़के जगा के गाड़ी सफा करवा देना।"

"पहली से जाना है?" सूबेदार ने पूछा।

"क्या कहें सेठ के बच्चे को, रोज ड्यूटी बदलती है, ड्राइवर न हुए कोचवान हो गए, जब चाहा तब जोत दिया। पहली से जाऊगा, शाम की से वापसी है'''भूलना मत।"

"सवेरे नम्बर खुलना है'''तुम्हारे बगैर दद्दा'''।" सूबेदार ने दड़े के नम्बर की ओर इशारा किया।

"अब खोलना।" झुझलाते हुए सरनामसिंह ने कहा, "ऐसे मुह ताकोगे तो हो लिया काम। तुम दो आदमी नही सभाल सकते।" फिर शिवराज से बोले, "चल भई चल, बहुत रात हो गई।"

सूबेदार और जाकिर मिया अड्डे की ओर चले गए। बाजामास्टर कुछ दूर तक साथ आकर मंदिर की ओर मुड़ गए। सरनामसिंह और शिवराज जब अकेले रह गए तो सरनामसिंह ने कहा—"यह तुम्हारा आधी-आधी रात तक घूमना मुझे पसन्द नही'''रामलीला जाने से पहले खाना खाओ, खतम होने पर सीधे घर पहुंचो, दोहरी चाबी है, एक अपने जनेऊ मे बांध के रखो'''।" कुछ बिगड़ते-बिगड़ते शिवराज की वास्कट देखकर एकदम बात बदलकर—"वह नई वाली किस दिन के लिए है? मेरी पसन्द की चीज तुम्हें काटे की तरह काटती है! ठीक है, पड़ी रहने दो।" कहते-कहते सरनामसिंह तरल हो आया।

शिवराज इस तरलता से परिचित था। यह नई भी नही। ऐसे क्षणो मे वह हमेशा घुटता था। लेकिन वह यह घुटन अकेले मे पी जाता था। भूलकर या अपनी रौ मे कभी सरनामसिंह किसी अन्य के सामने

स्नेह जताने लगता तो शिवराज अपनी पिटी हुई पुंसकता के बावजूद भी फुफकार उठता। अपने को खुद-मुख्तार और निर्बन्ध घोषित करने के रोष में यहां तक कह जाता—"मैं अपना देख-समझ लूंगा। तुम अपना देखो।"

सरनामसिंह तब संकुचित हो गया। अपनी गलती को बड़ी चतुराई से दबाकर कहता, "आखिर ब्राह्मण का बेटा है।" और उपस्थित आदमियों को जैसे सफाई देने लगता, "इसके तो पैर तक छूना पुन्न है।"

और शिवराज !

बड़ी-बड़ी बातें फैली थीं उसे लेकर। इस बस्ती का मुंह, शिवराज ने चार साल हुए, गुरु पूर्णिमा से एक महीना पहले देखा था। इन बाजारों में घूमते हुए साधु, संन्यासी, तांत्रिक, योगाभ्यासी देखे होंगे लोगों ने। ऐसे ही एक महात्मा इधर आ गए थे। ईश्वर भक्ति से अधिक वे बस्ती की महत्ता पर बात करते और एक आश्रम बनाने का स्वप्न देखते।

कई बरस पहले उनकी फेरी शाम को होती थी—"बद्रीधाम यात्रा की प्रतिज्ञा है महराज जी···एक मन आटा, दस सेर घी, बीस सेर चावल और पांच सौ रुपये का सवाल है भगवान जी। भेजो श्रीकृष्ण जी महराज !" और इसके बाद उनका घंटा गलियों में गूंजता रहता। किसीने उन्हें दान प्राप्त करते नहीं देखा, पर सुना कौल पूरा हो गया और सर्वदानन्द जी बद्रीधाम की यात्रा पर चले गए।

यात्रा पर जाने से पूर्व उन्होंने निवास के लिए सुनसान में, बस्ती से दूर, एक कुटिया छवा ली थी। न जाने कहां से तैंतीस कोटि देवताओं में से किसी एक की प्रतिमा भी आ गई थी और पीपल का बिरवा भी उग आया था।

'भगवान की महिमा है। जिस ऊसर पर दूब नहीं होती, वहां मूरती के परताप से पीपल जम आया।' लोग कहते।

ऊपरवाले की महिमा फैलती गई और सर्वदानन्द जिले-भर में मशहूर हो गए। भगवान की कृपा वे दोनों हाथ उलीचने लगे कि एक चमत्कार

हो गया। जयकरन मिठाई वाले को बुढ़ापे मे पुत्र-लाभ हो गया। चार ब्याह किए उसने, पर वंश नहीं चला। आखिर चौथी ने कुल का दीपक चमका। सर्वदानन्द का जगह-जगह बखान होने लगा। और तब से जयकरन की घरवाली तो उन्हे गुरु मानकर दासी हो गई। सर्वदानन्द जी ने सेवा स्वीकार कर ली, यही क्या कम था? नहीं तो नारी! पाप का मूल। लेकिन उस पाप के मूल मे ऐसा पानी लगा कि हर साल फूलने-फलने लगी। और सर्वदानन्द जी के आश्रम की नींव पड़ गई। जयकरन भगत हो गए। उनको तो ऐसी लौ लगी कि दुकान नौकर के सुपुर्द कर उन्होंने सिर मुड़ा लिया और आश्रम की इमारत के लिए चन्दा करने निकल पड़े। आखिर आश्रम बनना शुरू हुआ और दस बरस पहले गुरु पूर्णिमा के दिन उत्सव, कीर्तन आदि के साथ विधिवत उद्घाटन हो गया। तब से एक लीक बन गई। हर बरस गुरु पूनो पर सत्संग होने लगा। दूर-दूर के साधु-महात्मा पधारने लगे।

चार बरस पहले बड़ा भारी उत्सव हुआ। सर्वदानन्द जी के चेले गाव-गाव बस्ती-बस्ती गए। एक महीना पहले से गुरु पूनो के लिए तैयारी प्रारम्भ हुई। आश्रम मे अब तक दस-बीस बाबा और आ चुके थे, और सर्वदानन्द जी की मडली बन चुकी थी। प्रधान शिष्य थे···आत्मानन्द, जात के ब्राह्मण। बाकी चार जात के हलवाई थे···गुणानन्द, ज्ञानन्द, वेदानन्द और शिवानन्द।

गुरु पूनो का आयोजन शुरू हुआ। चार-पांच महीने पहले आयोजन और भंडारे का इन्तजाम करने के लिए साधु जिले-भर मे टिड्डी की तरह फैल गए। भक्तों ने अपने आवारा लड़के आश्रम को अर्पित करते हुए उनके सुपुर्द कर दिए। पर शिवराज की बात दूसरी थी। उसके पिता उस समय जीवित थे। उन्होंने गुणानन्द जी के चरणों मे बालक को अर्पित करते हुए बड़े दीन भाव से कहा था—"आज आपके सिरी चरनों मे ही इसका उद्धार है। हम पातकियों के घर मे इसका विकास कैसे होगा महराज! इसे अपने चरनों में सरन देकर विद्या दान दें···सस्कृत पढ़ जाए, वेद शास्त्र···।"

शिवराज तब तेरह बरस का था। अपने पर्यटन से लौटते हुए स्वामी

जी उसे साथ लेते आए थे। तीन-चार लड़के और भी थे, जो सब निर्बोध हिरनों की तरह एक-दूसरे को चकित भाव से देख रहे थे...।

आश्रम पहुंचकर शिवराज को अन्य अनेक साथी मिले जो और साधुओं के साथ आए थे। ब्रह्मचारी व्रत के लिए करीब तीस किशोरों की जमात जमा हुई, महीना-भर पहले से अन्न-त्याग हुआ और लड़कों को नियमावली दे दी गई।

शिवराज का नया जीवन आरम्भ हुआ। सिर मुड़ाकर चोटी रखा दी गई, पैरों में खड़ाऊं और शरीर पर पीत अचला। नासिका से लेकर मस्तक तक शिव तिलक और महीने-भर का मौन।

रामायण की महिमा अपार है। गूंगे का साधन बन गई। कोई आवश्यकता होती तो केवल रामायण की चौपाई से व्यक्त की जाती। मौन खंडित होने का दंड था। गायत्री मन्त्र का मन ही मन बीस बार जाप। सचमुच ऐसी आराम की जिन्दगी की कल्पना उन बालकों को न थी। अधिकांश ब्राह्मणों के बेटे थे। ब्राह्म मुहूर्त में उठकर भगवद्-स्मरण, सूर्य-नमस्कार, मध्याह्न में भागवत-गीता पाठ और सन्ध्या समय उच्चरित कीर्तन। रोज कीर्तन होता था। कीर्तन के समय ब्रह्मचारी सबसे आगे बैठे थे, उनके पीछे भक्तों का समुदाय था। मृदंग और हारमोनियम पर कीर्तन हो रहा था। कीर्तन पूरे जोर पर था। स्वामी ज्ञानानन्द रस-विभोर होकर प्रतिमा के सामने नाचने लगे और इधर रंगीले ऐसा लवलीन हुआ कि गश खाकर चित्त हो गया...। झूमते हुए लोगों ने देखा, कीर्तन थम गया और भीड़ एकदम झुक पड़ी—"भगवान की अनुकम्पा हुई है : कुपढ़ा है तो क्या, प्रेम तो सबके मन में एक जैसा है।" एक भक्त ने बेहोश रंगीले के मस्तक पर भगवान की चरण-रज लगाते हुए कहा—"ऐसे में पंछी उड़कर स्वर्ग-लोक को जाता है...गणिका, अजामिल के वृत्तान्त सामने हैं। कौन ऐसी मृत्यु नहीं चाहेगा?"

स्वामी जी को खबर हो गई। "हरे राम, हरे कृष्ण," जपते हुए स्वामी जी अपनी कुटिया से निकलकर आए। रंगीले को चित्त देखकर विह्वल हो गए। आंखों में अश्रु छलक आए। गद्गद कंठ से बांहें पसारते हुए बुदबुदाए—"हे प्रभु! तेरी माया अपरम्पार है।" और रंगीले को

जैसे अपने में बड़ा स्वीकार करते हुए बोले—"यही समाधि की प्रथमावस्था है।"

जो ब्रह्मचारी छींटे देने के लिए पानी लाया था, वह शिवराज था। सरनामसिंह ने उसके हाथ से लोटा लेकर झाड़-फूंक करने वाले की तरह मुंह पर छींटे दिए। एक लोटा पानी पड़ गया, पर रंगीले की आंखें नहीं खुलीं। कुछ और उपचार के बाद उसने आंखें खोलीं और सामने खड़े शिवराज की ओर एक क्षण देखकर टांगें पकड़कर पैरों पर लोटने लगा—"यही रूप है···हाय···हाय···।"

"ब्रह्मचारी के रूप में भगवान का रूप देख रहा है।" सरनामसिंह ने कहा और रंगीले को संभालने लगा। सब आश्चर्यचकित से देख रहे थे। रंगीले शिवराज के पैर छोड़ता ही नहीं था—"शरन दो···इन चरनों में शरन दो···मुक्त करो···।" शिवराज घबराया-सा पैर छुड़ाने की कोशिश कर रहा था। कई मिनट बाद रंगीले संसार में लौटा।

'बिल्कुल यही रूप था।' आधी रात को मोटरवालों के संग लौटते हुए शिवराज की ओर इशारा करके रंगीले अपनी अवस्था का वर्णन कर रहा था—"हाथों में धनुष-बान, सर पर मुकुट। न जाने कैसा तेज फूट रहा था। आंखें मुंद गईं···चारों ओर वही रूप, वही छवि···सच्ची दद्दा!" सरनामसिंह की बांह पकड़ते हुए उसने समझाया—"सन्नाटा छा गया। भीतर रोशनी जग गई···साक्षात भगवान खड़े थे सामने। फिर नहीं मालूम क्या हुआ···बड़ा जुल्म किया तुमने, राम कसम···बेहोशी नहीं थी···।"

उस रोज से ब्रह्मचारियों में शिवराज की और भक्तों में रंगीले की प्रतिष्ठा बढ़ गई। दोनों में भगवान का 'अंश' प्रवेश कर गया था···काया पवित्र हो गई भाई! रंगीले निकलता तो लोग जबरदस्ती रोककर बैठा लेते। घंटों उससे बातें करते और उसका प्रवचन सुनते—"इसी तरह सुभाष बाबू के मन में भारत माता पैठ गई थी। वैसे वे विक्टोरिया को बहुत चाहते थे, पर माता को माता! भेष बदलना पड़ा उन्हें, वन-वन घूमे और जाके अलख जगाई। इसीसे आजादी मिली। उन्हीं के परताप से गांधी बाबा और नेहरूजी ने बागडोर सम्हाली।" फिर भंगेड़ियों की तरह

आंखें चढ़ाकर शून्य में देखते हुए कहा—"हमें भी भेष बदलना है, वन-वन घूमकर अलख जगाना है···।"

"काहे के लिए रंगीले बाबा।" पनवाड़ी पूछ लेता।

जवाब न देकर रंगीले मुस्कराता हुआ उठ जाता। सरनामसिंह के पास जाकर कुछ उगाहता और फल-फलारी लेकर आश्रम की ओर मुंह करता। ब्रह्मचारी शिवराज के लिए रंगीले रोज कुछ न कुछ लेकर जाता। आश्रम के ब्रह्मचारी ऐसे दान को स्वीकार करते थे।

तीन-चार रोज शिवराज रंगीले का फलाहार स्वीकार करके स्वयं भंडारे में दे आता था, पर बाद में उसे कुछ खलने लगा। रंगीले उसे अपने पास बैठा लेता, तरह-तरह की बातें करता—'तुम्हारे हाथ कित्ते मुलायम हैं! धन्य हैं तुम्हारे मां-बाप। भइयन, कभी चला करो शहर घुमा लाया करें," पर मौन व्रत के कारण शिवराज 'हां-हूं' में उत्तर देता। एक रोज किसी ब्रह्मचारी ने स्वामी जी से शिवराज की शिकायत कर दी—"ये मौन व्रत का पालन नहीं करता।" तभी से शिवराज कतराने लगा।

गाड़ी शाम तक वापस आ जाती थी और वैसे भी इन रास्तों पर रात में सवारियों के माल-असबाब से भरी लारियां लाना कम खतरनाक न था। न जाने कब लुट जाएं। उस रोज सरनामसिंह एटा के बाजार से गेरुआ सिल्क की धोती खरीद लाया, रंगीले को देते हुए बोला—"सुन, उस ब्रह्मचारी के लिए है। कैसा कोमल लड़का है, किसी अच्छे घराने का मालूम पड़ता है!"

एकाएक शिवराज की ओर सरनामसिंह को आकर्षित होते देख रंगीले ने आंखें फाड़कर देखा। गुरु पूनो पर ब्रह्मचारियों का मौनव्रत टूटने के बाद रंगीले का समय अधिकतर वहीं बीतने लगा। उसे भेष बदलने की धुन थी।

एक रोज सहसा दोपहर वाली लारी पर शिवराज को आया देख सरनामसिंह देखता रह गया। लारी छूटने में देर थी। अड्डे पर खामोशी छाई थी। इमली की घनी छांह के नीचे ड्राइवर और अन्य कर्मचारी टांगें फैलाए पड़े थे। सूबेदार ने शिवराज को देखकर सरनामसिंह को

निशाना बनाते हुए कुछ मज़ाक कर दिया। जाकिर मियां खिलखिलाकर हंस पड़े। बोले—"इधर बुला ला विरम्भचारी को…।"

"ऐ मियां, गड़बड़ मत मचाओ, सुनने दो। हां सिंह जी, दूसरी तान छिड़े।"

"उधर जाओ खटिया पर…।" सरनामसिंह ने कहा और खुद अपना बैंजो उठाकर उधर चला गया। सारे लोग उठकर खटिया के इर्द-गिर्द जमा हो गए। टूटे हुए ब्लेड के टुकड़े से सरनामसिंह ने बैंजो के तारों पर एक इशारा किया। एक ध्वनि सनसनाती हुई बिखर गई।

इमली के नन्हें-नन्हें फूल अलसाए से झर रहे थे।

छप्पर पड़े मोटर अड्डे के दफ्तर में टिकिटों का हिसाब करते हुए दो-तीन व्यक्ति निकले और आकर खड़े हो गए। लाल रंगी हुई लारी नम्बर पर लगी हुई है। चार-पांच सवारियां उसकी खिड़कियों से सिर टिकाए ऊंघ रही हैं। अभी देर थी लारी छूटने में। स्टेशन से इक्के अभी नहीं आए हैं। तीन तहसीलों में जाने के लिए सवारियां को यहीं आना है। मील-भर दूर से कंकड़ की सड़क पर लोहे की हाल चढ़े इक्के के पहियों की खड़खड़ाहट गूंजने लगती। यह आवाज़ मुंशीदार को सतर्क कर देती है। जितनी सवारियां उतना कमीशन। पर इस वक्त सब खामोश हैं। सड़कों पर धुएं की तरह धूल के बादल लहरा रहे हैं।

अड्डा शहर के छोर पर था, फरलांग-भर बाद श्मशान फैला पड़ा था और उसके बाद झुके हुए नीमों की दोहरी कतार के बीच यह लम्बी सड़क चली गई थी। चुंगी पार करते ही बस्ती की सीमा समाप्त हो जाती। यह सड़क ही रीढ़ थी, जिसमें पसलियों की तरह सत्तावन गलियां इधर-उधर से आकर मिलती थीं। बड़े शहरों को मिलानेवाली यह चौड़ी सड़क, जिसके दोनों ओर यह छोटी-सी बस्ती बस गई थी…मील-भर की लम्बाई और उतनी ही चौड़ाई। उत्तर-पश्चिम से दक्खिन-पूरब की ओर रुख था इसका। पश्चिम सिरे पर ज़्यादातर वकील-मुख्तार और ज़मींदारों के मकान थे, पूरब की ओर छोटी जाति और छोटे व्यापारियों, काम-धंधे वालों का बोलबाला था। आबादी बढ़ने के साथ-साथ अड्डा निरन्तर पूरब की ओर खिसकता जाता। ये मोटर वाले ठीक इसी तरह

बर्दाश्त किए जाते थे, जैसे घरों में अपने आप जड़ें फोड़ लेने वाला पीपल का पेड़।

"उखाड़े कौन···सर पर सनीचर सवार है जो घर बैठे बिपत मोल ले लें। लेकिन घर में रहे भी कौन···चुड़ैलों का डेरा।"

जैसे पीपल वाले भुतहे मकान वीरान हो जाते, वैसे ही अड्डे के आस-पास का हिस्सा हमेशा वीरान रहता। मोटर वाले पैदाइशी बदमाश होते हैं साहब। चोर, डकैत, पियक्कड़, फर्रास···ज़ालिम, बेरहम लोग···।

पर उस बैंजो से न जाने कैसा मीठा, उदास राग फूट पड़ा। किसी के जुल्म से कराहते हुए उसके तार कंपकंपाकर थक जाते, फिर उस पैने ब्लेड के टुकड़े का स्पर्श उन तारों को अनवरत झनझनाता जाता और वे बेरहम उंगलियां कोमल पर्णों की तरह, लय के साथ उन कीलों पर नाचने लगतीं।

कच्चे मकान की बांसवाली खिड़की पर पड़े हुए टाट के पर्दे से एक चेहरा झांकता और झुंझलाकर सिर भीतर कर लेता। सरनाम बैंजो की कीलों पर से निगाह हटाकर इमली के झरते हुए फलों की ओर देखकर गुनगुनाता—

"नदिया के ईरे-तीरे दुय घन रुखवा एक रे महुलिया एक आम रे।
नगर अजोध्या में दुय वर सुन्दर इक लछमन इक राम रे।"

बैंजो का झनझनाता स्वर और भरी हुई सांस की आवाज़···

"बेर-बेर बेटा तोकों मैं बरजों वृन्दावन मति जाउ रे।
उतैं वृन्दावन बाघ-बघनियां जा देस में कामिनि तुम्हार रे।"

बैठे लोगों के सिर झूमने लगते, और अपने में डूबा सरनाम पागलों की तरह तार झनझनाता हुआ ऊंची हुंकार में गाता—

"देउ न मोरी मैया ढाल तरवरिया वाहि वृन्दावन जाऊं रे
बघवा को मारों औ लावों अपनी कामिनियां बचाय रे।"

और टाट के पीछे खड़ी कुढ़ती हुई बंसिरी सोचती—"मुझे सुनाता है। बड़ा जुझारू बना है। शराबी-कबाबी; डरपोक।" अपने पर दृष्टि दौड़ाती—"इस तन पर पड़े हुए इतने दाग, इतने घाटों का पानी और

यह मन की जलन, कहाँ ले जाएगी तुझे! यह हाय तुझे राख करके छोड़ेगी। यह हाय न होती तो तू आज फलता। किसी कच्चे घर के आगन में बैठकर गाता, कोई मुनगा। इमली के सूखे फूल नहीं, काजल लगी आखों से रसधार झरती! धूल के उड़ते हुए ववंडर नहीं, गोवर लिपि ठंडी धरती होती... महावर रंगे पैर होते और लिखना से भरी ऐपन की दीवारें। हर तीज-त्योहार होता, रास-रंग होता। जीने, मरने वाला कोई साथ होता। पर तू अकेला मरेगा... अनजाने आदमियों के बीच। किसे अपना कहेगा? किसी दिन मोटर में बैठा-बैठा मर जाएगा, कोई पेट्रोल छिड़ककर जला देगा या भागते-भागते किसी घहराती नदी में घड़ियाल, कछुओं के बीच फेंक आएगा। यही होगा तेरे साथ। एक दिन मैं सुनूंगी। तेरी खबर मुझ तक आएगी मरनाम! उस दिन घी के दीये जलाकर रात-भर दिवाली मनाऊंगी। तेरी उस दिन की खुशी... कौड़ियों की तरह चमकती हुई आखें भूल नहीं पाती। कितना बड़ा एहसान किया था मुझ पर। शरम नहीं आई थी कहते हुए— 'सौदा खतम। मगन मिस्त्री नहीं ले सकता इस औरत को।' औरत को! किधर से औरत थी मैं तेरे लिए! औरत समझकर अहसान कर रहा था। तेरी मैं कोई नहीं थी। बाजारू समझा था। 'जब तक ये रुपया पूरा नहीं चुका देगा, तब तक तू रख इसे।' कहते हुए तेरी जीभ नहीं गिर गई।... ढाल-तलवार मागता है... कामिनी को बचाएगा... मेहरा।"

बासुरी की आखें क्रोध से जलते-जलते न जाने क्यों रुआंसी हो गईं... जैसे आंच और धुएं के बीच झिलमिलाती हुई तरल-सी चिकनी लहरियां। जलती हुई लकड़ी से सुनसुना कर बची हुई एकाध रस-बूंद किसी रंग में छलछलाकर निकल आई। तप्त रस-बूंद, जिसे आग की जलन क्षण-भर में सोख लेती है... सचमुच सब तेरे कारन हुआ... तू, मरनाम तू। मरनाम... सरदार... मरताज... किसने रखा था नाम तेरा? "पर केवल एक क्षण... तेरा ये ताज जिस दिन गिरेगा, उसी दिन को देखने के लिए जिन्दा हूं। औरत कहता है न मुझे। तेरे कारन औरत हुई... नहीं तो किसीकी परवाली होकर चैन से मर जाती। तू अपनी समझ से घर-

वाली बनाया है, पर तेरे लिए औरत रहूंगी। औरत !"

दूर स्टेशन से आती सड़क पर इक्कों के पहिए गड़गड़ा उठे। सूबेदार उड़ती धूल के पार ताककर चीखने लगा। हाथ में लिए मोटर के भोंपू को बीच-बीच में भों-भों बजा देता। उसे सुनकर छूटती हुई लारी के लिए मरियल घोड़ों की पीठ पर सड़ासड़ चाबुक चिपकने लगते और खड़र''' खड़'''खड़र'''खड़ करते भागते हुए इक्कों पर हिचकोले खाती सवारियां डर की मारी, रक्षा के लिए पीछे मुंह घुमा लेतीं। फेन से सने मुंह और लगाम चबाते हुए घोड़े जब रुकते, तब पता चलता—पीछे बंधा टीन का बक्सा रास्ते में गिर गया या गोने का घड़ा दोंची में भट्ट से टूट गया।

अड्डे पर हंगामा मच गया। पीछे आते हुए इक्केवान चाबुक की डंडी पहिए में घुसेड़े किड़र'''किड़र'''करते, अपने आगमन की सूचना देते भागते आ रहे हैं—"सन्नाम सिंह डिलाइवर की लारी घड़ी देखके छूट जाती है।'''फौज का डिलाइवर रहा है सन्नामसिंह। मोटर चलाएगा तोफान मेल की तरह, पर मजाल है एक पिल्ला तक दब जाए'''टकराने की तो बात दूर रही'''।"

"काहे असगुनिया बोल बोलते हो भाई।"

पर सगुन, असगुन से दूर सरनाम का मन जब उचाट हो जाता, तब उसे लगता, कहीं कुछ हो न जाए। कौन जाने हाथ न सधे और किसी पेड़'''पुलिया या पुल से'''लड़ाई में किन-किन जगहों पर नहीं दौड़ाई मोटर'''मौत के मुंह में जा-जाकर निकल आया, पर ऐसा तो कभी नहीं लगा। जब मन उचाट होता है, तब यह बैंजो और कोई बहुत ही बेहूदा-सा गीत। लेकिन यह बैंजो और भी तोड़ देता है। उसका मन तब कहीं नहीं लगता। भरती हुई सवारियों पर एक निगाह डालकर वह सूबेदार से पूछता—"चौकस !" और उत्तर की परवाह किए बगैर छप्परवाली कोठरी में घुस जाता। मोटरों की फटी हुई गद्दियों के नारियल वाले ढेर में हाथ डाला। एक बोतल हाथ में आई। गट-गट'''एक-दो-तीन-चार दस-ग्यारह-बारह घूंट। और अपने दांतों को चूसता हुआ वह अपनी सीट पर आ गया। सूबेदार घड़ी देखकर बोला—"बीस मिन्ट हैं।"

उसे एकाएक सरनाम को ख्याल आया। उतरकर शिवराज के पास पहुंचा, पूछा—"चल रहे हो पंडित !

"हां, गांव तक जाना है···।"

"आगे की सीट पर बैठ जाओ···," फिर सूबेदार से बोला, "एक ड्योढ़े का काटना।" कहकर खुद शिवराज की बांह पकड़कर लाया और खिड़की खोलकर अपने बराबर वाली सीट पर बैठा लिया।

मोटर ठीक समय पर छूट गई। सरनाम की बांहें शिथिल थीं आज। अब भी वह बैंजो बजाता है, तब बाद में ऐसा अहसास होता है, पर शिवराज की उपस्थिति जैसे उसे प्रकृतिस्थ किए थी। पूछा, "अरमसराय उतरोगे, जा क्यों रहे हो ?"

"पिताजी की तबीयत खराब है, अरमसराय उतरकर नौ मील दक्खिन जाना है।" शिवराज ने कहा।

"और कौन-कौन है घर पर ?" सरनाम ने फिर पूछा।

"बस पिताजी हैं, दो सौतेले भाई अलग रहते हैं।"

"और मां ?"

"नहीं हैं।"

शिवराज को उदास देख वह चुप हो गया। उसके चेहरे पर अभी रेखें फूट रही थीं। गालों पर रेशम-से रोए थे। आंखों में शरारत-भरी चपलता की चमक और होंठों पर निर्बोध होने की परछाईं। मोटर में पहली बार इस तरह बैठा था। अरमसराय में बाजार का दिन था। मवेशियों का बाजार। शिवराज को गांव के एकाध लोग मिल गए और वह उतरकर चला गया।

"आना तो मिलना···वापस आओगे ?" सरनाम ने पूछा।

"पता नहीं···अच्छा ड्राइवर साहब नमस्ते।" और वह बाजार की भीड़ में खो गया। सरनाम उसे जाते हुए देखता रहा।

क्लीनर ने हैंडिल मारा और लारी बढ़ गई।

अपने पिता की मृत्यु के बाद शिवराज एक टीन का बक्सा लेकर वापस आश्रम लौट आया था। आश्रम में वह बदले हुए व्यवहार का अनुभव कर रहा था। यह आश्रम अब उसके लिए अनाथालय-सा हो

गया। स्वामी जी की पुचकार और स्नेह चुक गया। अब घर से दान-दक्षिणा जो नहीं आती! पहली बार पिताजी दो बोरी गेहूं, एक बोरी गुड़ पहुंचा गए थे। एकाध कपड़े बनवा गए थे, लेकिन यह सब अब कहां? रात में बाहर चबूतरे पर लेटता तो आकाश का सूनापन देखकर रुलाई आती।

गांव का खुला-खेला किशोर···अब आश्रम में दिन-भर काम करते-करते थक जाता। रात में स्वामी जी के पैर दबाने की 'ड्यूटी' उसी की थी।

एक रोज वह बाजार में निकल गया। पर जाए भी कहां, कोई पहचानता भी नहीं। बहुत देर इधर-उधर घूमता-घामता, फिर मोटर अड्डे की तरफ चला गया·· कुछ देर बैठकर लौट जाएगा। सरनाम सिंह को देखते ही उसे बल मिल गया। शतरंज की बिछी हुई बिसात पर सरनाम झुका हुआ था। उसने पास जाते हुए कहा, "डिराइवर साहब, नमस्ते।"

सरनाम उसे देखकर अवाक् रह गया। कहां तीन महीने पहले का शिवराज और कहां यह—"पिताजी नहीं रहे क्या?"

पीड़ा से भरी शिवराज की आंखें छलछला आईं। सरनाम बिसात छोड़कर उठ बैठा। शिवराज को लेकर छप्पर में चला गया। कुछ देर बाद एक बड़े ब्रह्मचारी के साथ शिवराज के दो-तीन साथी उसे खोजते हुए उधर पहुंच गए। मोटरवालों के साथ शिवराज को बैठा देखकर उनकी भौंहें टेढ़ी हो गईं।

"अच्छा यहां जमे हैं!" व्यंग्य से उन्होंने कहा, जिसमें सरनाम के लिए प्रकट अपमान का स्वर था। शिवराज एक क्षण के लिए स्तब्ध रह गया। सरनाम ने ब्रह्मचारी जी को गहरी निगाहों से घूरा। तब तक ब्रह्मचारी जी फिर बोल पड़े—"यहां क्या हो रहा है?" क्षण भर पहले भयातुर शिवराज में अपना ग्रामीण स्वातन्त्र्य फूट पड़ा—"बैठे हैं।" सरनाम ने शान्ति की सांस ली और उसे साहस देने के लिए दृष्टि मिलाई।

"आश्रम चलो, स्वामी जी की आज्ञा है, जहां मिले पकड़ लाओ। खोजते-खोजते परेशान हो गए···।"

"मैं नहीं आऊंगा आश्रम···" सुनकर सरनामसिंह हंस पड़ा। ब्रह्मचारी कुंठित हो गए और अपने चेलों को भेड़ों की तरह हांकते हुए बोले —"चलो···तुम लोग चलो। नहीं जाएगा न जाए, चल के स्वामी जी से···।" और न जाने क्या-क्या बड़बड़ाते हुए वे चले गए।

उस रोज शिवराज सरनाम के संग ही रहा। लारी पर उसके साथ गया और दूसरे दिन साथ ही आकर उसके घर रुक गया। छोटी-सी बस्ती में बात फैल गई—सरनामसिंह ड्राइवर ने आश्रम के एक लड़के को बरगला लिया। आश्रम छुड़वा दिया···।

"सरनामसिंह में यह गुन भी है?"

"शराबी-कबाबियों में कौन-से गुन नहीं होते। फांस लिया उस छोकरे को। बताओ, आश्रम का लड़का···जिन्दगी खराब करके छोड़ेगा।"

"वह रसीले उसके पीछे बहुत दिनों से पड़ा था···।"

"जेबें कतरवाएगा···बाद में गिरोह में शामिल कर लेगा।"

"सुना लड़का भी लफंगा है।"

"नहीं-नहीं, ब्राह्मन का बेटा है···।"

और तब से शिवराज वापस आश्रम नहीं गया। कुछ दिनों सरनाम के घर के बाहर वाले कमरे में रहा, फिर उसके घर और जीवन का अंग बन गया। पर धर्ममंडली की कोप-दृष्टि सरनाम पर टिक गई। आध्यात्मिक जीवन जीने वाले धर्मपुरुषों ने बड़ा सांसारिक प्रचार किया, पर सरनाम अपने में मस्त था। जब कभी बात आती तो स्वामियों के कच्चे चिट्ठे खोलने लगता। इस प्रश्न को लेकर पक्कड़ों और पुजारियों में खासी अनबन और दुश्मनी हो गई। यह दुश्मनी पिछले चार सालों से चली आ रही थी।

सुबह शिवराज की आंखें खुलीं तो देखा सरनामसिंह उसी की चारपाई पर पड़ा है और उसका एक हाथ उसके सीने पर है। यह कोई नई बात नहीं थी। उसे अभ्यास हो जाना चाहिए था। चार साल गुजर गए इसी वातावरण में रहते। पहले बेहद उलझन होती थी···सरनामसिंह कहता—"तुम्हें देखकर मुझे अपनी जवानी याद आ जाती है···

बस यही समझ लो, जो तुम आज हो, वही मैं सोलह साल पहले था। यही तेज़ी, यही तेवर और यही मासूमियत। तुम्हें देखकर अपने उन दिनों की याद कर लेता हूं।" ठंडी सांस खींचकर कहता—"कहां अब लौट आएंगे गुज़रे हुए दिन।" उसका हाथ अपने हाथों में लेकर बड़ी हसरत से नाखूनों को देखता, पोरों को दबाता, बांह पर एक उंगली फेर फेरकर रोओं को कोमलता से छूता, फिर जैसे स्वप्न टूटने की तरह एकदम चौंक जाता—"भाग जाओ मेरे सामने से।"

कभी सरनाम उसे बदहवास की तरह बांहों में दबोच लेता। उसके बालों में अपना मुंह गुड़ाकर लम्बी सांसें खींचता। ठोड़ी उठाकर कहता—"मेरी तरफ देखो।" असहाय पक्षी की तरह शिवराज ताकने लगता और उसका शरीर पकड़ से छूटने के लिए कसमसाता। अपने को ढीला करते हुए सरनामसिंह कहता—"शिव! पिछले जन्म में तू मेरा कौन था? एक दफा अम्मां को ऐसे ही पकड़ लिया, सांस फूल आई। गुस्से में एक तमाचा जड़ बैठीं। फिर प्यार करते-करते रो आईं···" और वह इस तरह ख्यालों में डूबता, जैसे उसकी मां उसे कहीं दिखाई पड़ रही हो।

शिवराज का एक क्षण पहले ग्लानि से भरा हुआ मन तरल हो आता। इसी तरह अपने सब बिछुड़े हुए साथी-संगियों की भाव-भंगिमाएं, रूप, हाव-भाव और चेष्टाएं वह जब-तब शिवराज में देखा करता। कभी उसके बैठने में उसे अपने किसी साथी का साम्य दिखाई पड़ता, जिसे वह बहुत चाहता रहा था। या उसके पहन-ओढ़ लेने पर उसकी आंखों में अपने यौवन की तसवीर खिंच जाती, जिसे एक बार फिर महसूस करने के लिए वह शिवराज की दोनों बाहें पकड़कर अपने सामने घुमा लेता। अपनी प्रत्येक चेष्टा का औचित्य या उससे सम्बन्धित भावानुभूति और उसकी पवित्रता का बोध वह शिवराज को अवश्य करा देता। इसके साथ ही सारी सुविधाएं, शौक और फैशन की समस्त वस्तुएं उसके लिए उपलब्ध रहतीं। शिवराज को फलानी चीज़ की ज़रूरत है, यह मालूम-भर हो जाए, दूसरे दिन वह चीज़ सामने होती।

और शिवराज इसी सोच में पड़ा रह जाता कि आखिर यह स्नेह,

यह प्यार कैसा होता है, इसमें दुर्गन्ध क्यों आती है? इसकी सीमा कहां तक है। किस बिन्दु के बाद यह सड़ने लगता है। वह कहां तक इसे स्वीकार करे, कौन-सी सीमा बना ले। यह सब रोज बनकर टूट-फूट जाता है।

धीरे से हाथ खिसकाकर वह उठा और भीतर चला गया। अभी उजेला अच्छी तरह फैला नहीं था। तीन दिन पहले की बातें उसे कुरेदने लगी। सुबह उठकर उसका पहला काम यही होता था···उन पत्रों को उलटना-पलटना जो हेम उसे भेजती थी। एक-एक पंक्ति को बार-बार पढ़ना और समझना। किताबों के पीछे से उसने हेम का पत्र निकाला, विशेषतः ये लाइनें···

परम पूज्यनीय,

नमस्कार।

परचा आपका शब्दों में मिला। समाचार ज्ञात हुए। आपने मुझे बहुत ही लज्जित और दुखी किया, यह लिखकर कि मैं लोफर और आवारा हूं। प्राणधन अगर आप लोफर होते तो आपके इतने पुरुष पीछे न फिरते, अपनी लड़कियों के रिश्ते को। लोफर आप जानते नहीं कौन हैं, हरी, ओम, दयानाथ आदि ही लोफर हैं। प्राणधन, अब से कभी न लिखना, वरना न जाने हेम को इस बात से कितना दुख पहुंचे। कल मैं और अम्मां मास्टर साहब के यहां गए थे। आप अपने कमरे में थे। मैंने देख लिया था पर आपने नहीं देखा था। कल रात एक बड़ी कैसी बात हो गई···हाथ की मोमबत्ती गुलदस्ते में लग गई···और वह पतंगा अपना प्रचण्ड रूप धारण कर मेरी सब आशाओं पर पानी फेर गया, आपका वो गुलाबी रूमाल यहीं रखा था, वह भी जल गया। उसे बचाने के लिए मैं हाथ से आग बुझाने लगी। हाथ में लपटें लग गईं, और धोती में आग लगने से बच गई। पर रूमाल नहीं बचा, अचानक मेरे मुंह से निकला—

क्या मिल गया भगवान मेरे दिल को दुखा के।
अरमानों की नगरी में मेरी आग लगाके···

मत पत्रों से दिल तोड़ जो जीवन बनाने वाले

क्यों तोड़ते हो दिल को ओ प्रेम बढ़ाने वाले।
तू (आप) दिल से मिलाता दिल के तार चला चल
हेम के प्रेम के बन्धन में बना हार चला चल।

तुम्हारी दासी—हेम।

पैरों की आहट सुनकर शिवराज ने एकदम पर्चा मोड़कर किताबों के पीछे डाल दिया। वह बंसिरी के यहां जाने के लिए कपड़े भी पहन चुका था, सरनाम ने देखा तो कुढ़ गया—"सुबह हुई नहीं कि तुम्हारा पैर निकला। दो-चार घंटा घर में भी बैठा करो···जानते नहीं हो किस तरह की औरत है।"

हमेशा की तरह वह चुपचाप सुनता रहा। सरनाम ने कुछ डांटते हुए कहा—"दूध पीकर जाना और लारी छूटने से पहले मेरा खाना भिजवा देना।"

"मैं अभी होटल की तरफ नहीं जाऊंगा।" शिवराज बोला और अपने बालों में लहरें बनाने लगा, जो हेम को बहुत पसन्द थीं। तभी बाहर से पुकारने की आवाज़ आई। पहचान कर सरनामसिंह ने भीतर बुला लिया। दोनों एक दूसरे को देखकर आंखों-आंखों में मुस्कराए, आने वाला मंगल था, बोला—"पुरी बंट गई। मंगलवार का सिद्ध, सोमवार की चाला···"

"कुरीवाला पासी है?"

"है, दो और, सब कुल ग्यारह," मंगल बोला।

"कित्ते लैसन्स हैं गांव में।"

"दो, जिनमें एक बाहर है।"

बातें सुनकर शिवराज अटककर काम करने लगा। आने की जल्दी नहीं रह गई। तीसरे-चौथे महीने इस तरह की बातों की भनक उसके कान में पड़ती थी और वह सब जानता था। उनकी भाषा समझता था, लेकिन हर बार उसके कान खड़े हो जाते, पता नहीं इस बार क्या हो जाए? कैसी बीते। सरनाम ने शिवराज को टरकाना चाहा—"अड्डे पर जाकर कह आओ, अभी आ रहा हूं···वखत का ख्याल है, गाड़ी भर लें।"

शिवराज अड्डे की ओर चला गया।

"हथियार करारे किराये पर मिले हैं। इता रुपया कहां था? पेशगी की मांग थी, देना पड़ा।" मगल ने कहा।

"सब हो जाएगा, इस बार चुनाव पर अपने लैसन्स लिए जाएं, जो लैसन्स दिलवाएगा सो वोट पाएगा।" मरनाम ने आगे की बात कही।

"एक बात है ठाकुर", कानाफूसी के अन्दाज में मंगल ने मरनाम से कहा, "किसी तरह बनवारी धानुक को फंसवा दो, जब से एमेले हुआ है, दिमाग नहीं मिलता, तीन सौ पर दी है इस बार···"

"किराये के कितने हथियार हैं?"

"तीन, दो पुराने वालों के, एक दुनाली बनवारी धानुक की···"

"चलते वक्त वहीं छोड़ दो दुनाली, अपने आप फंस जाएगा ससुरा··· फिर देख लिया जाएगा आगे, पता लगते ही रपट करेगा कि मेरी लैसन्स की बन्दूक चोरी हो गई है, चक्कर में तो आ ही जाएगा।" मरनाम की इस बात पर सर हिलाते हुए मंगल ने बात दूसरी तरफ मोड़ दी··· "बोतलें नहीं हैं लौटने पर कम से कम दस का इन्तजाम करना!"

"ये साला चोरी बट्टे का काम करते गुस्सा आता है, उस दिन साली रास्ते में एक फूट गई, बड़ी परेशानी उठानी पड़ी, हां, ज़रा नक्शा बताओ···" मरनाम ने जल्दी की।

मगल ने समझाना शुरू किया—"भेदिया उसी गांव का सुनार है। साल पीछे मुसम्मात का पचास तोला सोना खुद उसने गलाया है, चांदी की इन्तिहा नहीं, सामने-सामने मकान पक्का है, भीतर सब कच्चा है। दूरा फरलांग-भर की दूरी पर है, सीधी सड़क पर पहुंचाता है। दक्खिन ढाक का वन है। पच्छिम बस्ती है पूरब में खेत और उत्तर तरफ मठिया। तीन तरफ से खुला है, घर में पांच प्राणी हैं, तीन मर्द, दो बैयरबानी··· पच्छिम बस्ती में दो लैसन्स हैं, एक गांव के बाहर गया है, महीना-खाड में आएगा, एक से निपट लेंगे। सात गांव बाद तहसील का थाना-कचहरी है!"

"अच्छा ठीक है, मरनाम ने कहा पर उसका दिल अनायास डिग्रीं

पुराने खयालों में डूब गया···सबसे पहले डकैती के कचहरी के वे दिन याद आते, जब मुकदमा सेशन सुपुर्द हुआ था और बंसिरी बयान देने आया करती थी। सात आदमी गिरफ्तार हो चुके थे, एक फरार था और सरनाम ने खुद अपने को जाकर अदालत के सामने पेश किया था। उसे यह कभी मंजूर न था कि वारंट से पकड़ा जाए और जेल में अपनी हड्डियां तुड़वाए। कबूल तो नहीं ही करना था। वह खुद कुछ दिनों फरार रहा था और मुकदमा शुरू होते ही उसने अपने को पेश किया था।

बंसिरी उसे देखती रह गई थी। बाकी सब मुलजिमों की पांच-पांच, चार-चार जमानतें थीं, मामला टेढ़ा होता जा रहा था, और फिर घर की औरतों की शिनाख्तें, जिससे कोई बचत नहीं। बंसिरी की आंखों में बदले की जो परछाईं थी, जिससे लगता था, कि कोई बचत नहीं।

थानेदार ने अदालत में शनाख्त करवाई—"इस आदमी को पहचानती हो?" बंसिरी से पूछा गया था, और बंसिरी ने पैरों से सिर तक बड़ी गहरी नजरों से उसे ताका था, उसकी आंखें उसे भीतर तक भेद गई थीं···वह अच्छी तरह पहचानती थी, जैसे रोम-रोम से परिचित हो, सरनाम का शरीर थरथरा गया था और कमर से पसीने की धारें छूट पड़ी थीं, बंसिरी ने उसे अच्छी तरह देखकर थानेदार की तरफ निःसंकोच भाव से देखा था। इसे पहचानने में भूलकर जाऊंगी···इसीने तो मेरी बांह पकड़ी थी···भूत की तरह खूनी आंखों से मुझे देखा था और इसकी अंगुलियों की फौलादी पकड़ से मेरी बांह पर तीन नील पड़े थे···मेरी बांह पर पड़े हुए तीनों नील आज भी इसकी निशानी हैं। पर इसकी आंखों की वह आग आज नहीं है, ये फड़कते हुए नथुने मुर्दा हैं···पर आदमी तो यही है। इसकी आवाज मेरे कानों में घुसी हुई है, जब ये अपने साथियों पर शेर की तरह गुर्राया था···इसे खूब पहचानती हूं, अच्छी तरह जानती हूं।

"इसे पहचानती हो," थानेदार ने सवाल दुहराया।

सरनाम ने माथे का पसीना पोंछने के बहाने मुंह ढक लिया था, कटघरे की बाड़ से टेक ले ली थी, और बंसिरी ने कहा—"मैं इसे नहीं

पहचानती।"

सुनकर उसका शरीर खोखला हो गया था। प्रतिहिंसा की शक्ति और दुश्मन को सामने देखकर आने वाले हिम्मत के उबाल पर ठंडा छींटा पड़ गया था। उसके पैर और बुरी तरह से कांपे थे और वह बैठने के लिए लाचार हो गया था। खड़ा रहता तो गिर पड़ता।

वही बुरी डकैती थी, न जाने कौन-सी सायत से गए थे, भेदिया साथ में था। बीहड़ों में सारी चलाते-चलाते पसली-पसली हिल गई थीं। एक मुकाम किया था तेली के घर में। अंधेरिया रात, बस पानी बरस पड़े, इसका कोई ठिकाना नहीं। पखवारे पहले हथियार लिए घर पहुंच गए थे। कुछ देर में गड़े थे। शराब पी-पीकर कारतूसों की पेटियां डाल ली गई थीं और आनन-फानन उस घर के सामने उतर पड़े थे। पहला फायर सरनाम ने किया था। लगा जैसे किसी पहाड़ी घाटी में गोला दगा हो, गूंजता चला गया। देखते-देखते चार आदमी ऊपर छत पर थे। सरदार ऊंची छत पर खड़ा चारों तरफ से हिफाजत कर रहा था, तीन आदमी ऊपर से कूदे थे और दरवाजों के खुलते ही बाकी भीतर दाखिल हुए थे। ऊपर सरदार और नीचे खास दरवाजे पर सरनाम। भीतर कुहराम मचा, मुसम्मात का बड़ा बेटा एक लाठी की मार से चित्त हो गया था, पर वाह री औरत। अंगुलियां तोड़ दी गईं, आग लगाने की धमकी दी, पर मुंह बन्द। एक अक्षर नहीं। "मुंह में बन्दूक डाल दो···नंगा कर दो हरामजादी को।" सरदार चीखा था। पर टस से मस नहीं। ऊपर का माल हाथ में आ गया था···तब एक ने बांह मरोड़ दी थी पर उफ तक नहीं, बज्जर थी··· बारह बरस के लड़के को उसकी आंखों के सामने गिरधारी ने सर तक उठाकर पक्के फर्श पर दे मारा, पर एक आह तक नहीं। सरदार ने कड़क-कर कहा था—"आग लगाकर इसकी टांगें भून दो, जब तक चाबियां न दे, मरने मत दो ससुरी को?"

और आग की लपटें देखकर डरी हुई हिरनी की तरह बगिरी निकल कर आई थी···मैं देती हूं चाबी। मैं बताती हूं···" इतना कहने के बाद जैसे वह सहम गई थी और जुबान पर ताले पड़ गए, आंखें फटी-फटी रह गई थीं। बुरी तरह डर गई थी। सरनाम एक फायर करके भीतर घुस

आया था। आग की लपट में चमकता हुआ बंसिरी का कुन्दन-सा तन··· रस से शराबोर···एक आंच लगते ही जैसे रंध्रों से सुगन्धित रस रिस आएगा, चिकनी खाल भी पके टमाटर की तरह फूट जाएगी। "नम्बर तीन, तू बुढ़िया को तपा मैं इस लौंडिया की खबर लेता हूं।" कहता हुआ गिरधारी बंसिरी की तरफ लपका था और उसकी छातियों पर हाथ डालकर वहशी तृप्ति का अनुभव करता हुआ अपने को कार्यरत प्रकट कर रहा था—"इस लौंडिया को सताओ, तब यह कबूलेगी···।" कहते हुए उसने उस अधेड़ औरत की तरफ देखा। पर गिरधारी की हिंस्र पाशविकता में कहीं एक बेहद कमजोर इन्सान उभर रहा था, जैसे किसी भौंकते हुए कुत्ते के सामने गोश्त का टुकड़ा आ गया हो। बंसिरी शिला की तरह खड़ी थी और गिरधारी उसे परेशान करने के बहाने उसके गाढ़े स्पर्श के लिए ललकता जा रहा था। बाल खींचकर उसने बंसिरी का मुंह ऊपर कर लिया था। "नायक !" सरनाम की आवाज़ गिरधारी के कानों में पड़ी, पर उसपर एक दूसरा ही खुमार था। एक भद्दी गाली देते हुए गिरधारी चीखा—"माल नहीं बताती तो इस लौंडिया को मोटर में डाल लो···"

सरनाम उछलकर पास पहुंचा था, बंसिरी बुरी तरह चीखी थी। उसकी बांह को फौलादी पंजों से जकड़कर सरनाम ने अपनी ओर खींच लिया और गिरधारी पर बरस पड़ा था—'बेधर्मी नहीं होगी गिरधारी···जाओ सन्दूक संभालो।" गिरधारी देखता रह गया और सरनाम बंसिरी को अपने पास बाहर की चौखट तक घसीट लाया और उसे एक कोने में डालकर मुहाने पर तैनात हो गया। उसे नहीं पता वह कब अचेत हो गई। क्योंकि पश्चिम बस्ती से शोर उमड़ता हुआ उधर ही आ रहा था···।

एकाएक एक धड़ाके के साथ ऊपर खड़े सरदार की लाश नीचे आ गिरी थी···सीने पर पड़ी कारतूसों की पेटी के सारे कारतूस फूटकर छाती में घुस गए थे···फौज से छुट्टी आए गांव के किसी सिपाही ने अचूक निशाना साधा था। गोली सीने पर लगी थी और सरदार का बदन छार-छार हो गया था। बस्ती की तरफ से दो बन्दूकें लगातार फायर कर रही थीं,

और उस अंधेरे में सैकड़ों आदमियों का शोर नजदीक आती रेलगाड़ी-सा निरन्तर बढ़ता जा रहा था। आखिर संकट सामने आया। डकैतों ने बराबर गोलियां दागीं, पर बचाव नहीं था। सरदार की लाश ठिकाने लगानी थी। गांववालों ने तीन तरफ से चकिया-सी डाल दी और चौथा रास्ता था तालाब का। हारकर बचे हुए लोग सरदार की लाश के साथ तालाब में कूद पड़े थे और गिरते-पड़ते किसी तरह भाग खड़े हुए थे। भेदिया को वहीं गोली मार दी···दो बन्दूकों का नुकसान हुआ और एक आदमी मारा गया···गिरधारी कुनबुर न डालता तो कुछ न होता। धरमजीत के हौसले से काम होते हैं···चोर सकते नहीं हैं हम ! उस दिन से गोल ढीला पड़ गया। सरनाम ने गिरधारी के साथ गिरदच करना बन्द कर दिया और सरदार मारा जा चुका था।

दूसरे दिन डकैती की रपट हुई और पुलिस ने नाम रखकर वारन्ट जारी कर दिए। वह इधर-उधर बचता-छिपता रहा, फिर उसने खुद को अदालत के सुपुर्द कर दिया था। वकील की यही राय थी।

मुकदमा चला, बगिरी रोज हाजिर होती, इजलास शुरू होते ही कैदी जेल से लाए जाते, बैठकर मिसकौट होती। गिरधारी कहता—"सब गुड़ गोबर कर दिया तूने सरनाम। गर्दन फंसी और कौड़ी हाथ न आई।···हजार रुपये की तो अकेली सीढ़िया है···मटर की तरह भरी हुई !" इजलास से बाहर पेड़ों और वकीलों के तख्तों के आस-पास मजमा इकट्ठा रहता। सरनाम उसे रोज देखता, पर बगिरी की आंखों में कोई भी ऐसी बात न दिखाई पड़ती जिससे वह अपने लिए कुछ मतलब निकाले और वह सोचता—बगिरी, तेरी मेहरबानी मेरे किस काम आएगी ? डकैती साबित हुई तो तेरे शनाख्त न करने पर भी साल-साल की सजा नहीं बचती। तेरी यह मेहर किसलिए थी मुझ पर। रोजाना की एक दुश्मनी भरी मुलाकात। गिरधारी दांत किटकिटाकर कहता—"शहर जाते हो तुम तो, सराय या धर्मशाले में टिकी होगी, कितनी देर लगती है···" कहते हुए वह चुटकी बजाता और उसके मुख के भाव कुछ इस तरह बदलते कि सरनाम का दिल कुढ़ने लगता, क्योंकि गिरधारी जानता है कि उस लड़की ने जान-बूझकर सरनाम की शनाख्त नहीं की, तब उसे

चुप रहना चाहिए···उसे समझना चाहिए कि वह सरनाम और वंसिरी का अपना मामला है। न जाने क्यों वंसिरी सरनाम से आंख न मिलाकर उसके माथे पर पड़े हुए घाव के निशान को ताकती थी, इसे सरनाम ने भी महसूस किया था। पर वात नहीं हुई। जो कुछ होती, वह अदालत में···वस।

फैसलेवाले दिन डकैतों ने जब भरी इजलास में नारे लगाए··· "वोल सच्चे दरवार की जै" तो लोगों ने समझ लिया कि डकैती छूट गई। वंसिरी के साथ वाले पैरवीकारों के मुंह पर लानत वरस रही थी, लेकिन वंसिरी स्वयं निरपेक्ष थी। वे लोग वैलगाड़ियों में वैठकर उसी दिन अपने गांव लौट गए। एक नाटक खतम हो गया था। पर सरनाम के दिल में वंसिरी की अजीव-सी अनुभूति थी—एक सताई हुई दयावान नारी की। एक नासमझ लड़की की। एक हारे हुए दुश्मन की, एक जीते हुए साथी की। वह कुछ भी ठीक-ठीक न सोच पाता।

फिर एकाएक कई सालों का व्यवधान है। उसे लगता कि न जाने कितने ऐसे व्यवधान उसके जीवन में हैं, जिन्होंने उसकी जिन्दगी के रूप को निश्चित किया है। कहां से आ लगा वह। जिन्दगी के वनते हुए रूप को अस्वीकार करके वह भरी जवानी में फौज में चला गया था, हिन्दुस्तान से वाहर जाना नहीं हुआ, पर कौन-सी ऐसी सड़क है, जिसपर उसके मिलिटरी ट्रक के जूं-जूं करते हुए टायर नहीं गुजरे। आसाम से रावलपिंडी, रावलपिंडी से पूना, पूना से मद्रास और फिर इम्फाल। दो वर्ष की इस तूफानी जिन्दगी के वाद वह यहां आया था। पर प्राइवेट मोटरों की ड्राइवरी में वह निःशंक तूफानी रवानी कहां थी, वह उत्तेजना कहां थी··· मौत से टक्कर लेने की ललकार कहां थी···और तव उसने अपने को इन लोगों के साथ पाया था···और इन लोगों के साथ में एकाएक वंसिरी को पाया था। उसे देखकर उसकी पशुता अचानक मर गई थी, अद्भुत प्रभाव था उसमें।

और जव उसका चेहरा-मोहरा सरनाम के ख्यालों से उतर रहा था कि उसे एक भयानक धक्का लगा। दो साल वाद सोरों के मेले में ताड़ी

पीकर वह एक नौटंकी में घुस गया था। उसे शक हुआ—सैंता की सखियों में बसिरी थी। सीधी-सादी लड़की कूल्हे मटकाना सीख गई थी। आंख मारती थी।...उड़ दइया वह कर सजाती थी और गुने हुए गन्दे मज़ाक करती थी। सरनाम ने गिलट का एक रुपया स्टेज पर फेंका था, पर नगाड़ों की किड़िम-धिन्न किड़िम-धिन्न में वह बेकार चला गया। उसे लगा वह बसिरी नहीं है। देखनेवालों के इशारों का जवाब वह अपना पार्ट अदा करते-करते दे रही थी। उसकी निगाह हमेशा सरनाम पर बिछल जाती। पर उसका जी नहीं माना।

रात दो बजे जब नौटंकी खत्म हुई तो वह नटों के डेरों के इर्द-गिर्द घूमता रहा। सचमुच अब बसिरी उसके लायक हुई है, तब तो वह इतनी पाक लगती थी कि अपने पर शरम आती थी। पास नटनियां दो तम्बुओं में थीं। नट उन्हींकी अगल-बगल थे। एक नट ने कुछ कहा था तो बसिरी एकदम भिफर उठी थी—"जा जा...अपने तबेले में सो, इधर का रुख किया तो जान सलामत नहीं..."

"गई है, दरें पर आएगी..." दूसरे ने पहले नट को तसल्ली से काम लेने की हिदायत दी थी और एक गंदा इशारा करता हुआ बड़े भद्दे ढंग से बैठ गया था। सरनाम लौट आया था। सुबह तक के तीन-चार घंटे बड़ी परेशानी में गुज़रे। उजियाला होते ही वह उधर गया, पर नटों के डेरों में जगह नहीं हुई थी। एक रोज़ मेले में नौटंकी शुरू होने से पहले बसिरी मिली थी। देखते ही बोली, "डाका मारना है?" सरनाम हंस दिया। बोला—"अब तेरे यहां क्या रह गया?" और उसने बेहद गहरी नज़रों से बसिरी को ताका था।

"तेरे लायक सब कुछ है। है दम?" बसिरी ने कहा और खिलखिला पड़ी...पान से रंगे दांत सरनाम को भा गए। कितनी मुंहफट हो गई है। हया-शरम खोकर औरत बनी है अब।

"चल के देख, चलेगी" सरनाम ने कहा। तब उसके साथवाली नटनी ने मनिहार से लड़ाई शुरू कर दी और बसिरी उसमें उलझ गई। सरनाम कुछ देर तक देखता रहा, शायद उधर से फुर्सत पाकर वह फिर इधर मुंह मोड़े, पर वह झगड़ा निपटाकर हंसती-हंसती दूसरी दूकान की

तरफ बढ़ गई। सरनाम को चल गया। रात नौटंकी में वह फिर गया और सबसे आगे जाकर नगाड़े वालों के पास उसने जगह खोज ली। बंसिरी बंदरियों की तरह नाचती-कूदती रही···और सरनाम का पौरुष उबाल खाकर सिराता रहा। पर वह जानता था, अब यह हाथ नहीं आने की। पर्दा गिरते-गिरते बंसिरी उससे कहती गई—"बाहर रुके रहना।"

भीड़ छंटते ही वह आई और उसे लेकर देवियों की मठिया की ओर हलवाइयों के नीचे चली गई, यह रथों का बाजार था—रथ, लहडू, रब्बा—।

"कहां है आजकल···कुछ काम-धन्धा ?" बंसिरी ने पूछा।

"यहीं हूं···मोटर लेके आया था, मेले की दूकानें ढो रहा हूं। कैसे आ गई यहां···?"

बंसिरी ने ऐसे देखा, जैसे सब तेरा किया तो है, और उसकी आंखें डबडबा आईं। बोली—"बस आ गई···तू निठल्ला है, समझता है सब इसी तरह रह लेते हैं। कितनी डकैतियां मारीं। हमारी नौटंकी के लकड़े ढोएगा।" बंसिरी इस तरह बात कर रही थी, जैसे वह निपट नादान बच्चा हो। सरनाम को लगा, निकटता बता रही है। उसने कन्धे पर हाथ रख लिया, बंसिरी कुछ नहीं बोली।

सरनाम उसे उत्तर वाले भूड़ मैदान की ओर ले आया, जहां लदाई के लिए और ट्रकों के साथ उसका ट्रक खड़ा था। उन दिनों रंगीले उसके साथ क्लीनर था। वह ताड़ी पिए, ट्रक के खुरदरे फर्श पर नंगे बदन लेटा था। सरनाम ने सीट की गद्दी निकाली और जहां ट्रक की परछाईं से अंधेरा और भी घनीभूत था, बिछाकर खुद बैठ गया, हाथ पकड़कर उसे भी बैठा लिया !

"पोडर-लाली लगाकर पटरों पर कूदते-कूदते हाड़ टूट जाते हैं, नगाड़े से कान के पर्दे फट जाते हैं···पर लैला बन के रहूंगी एक दिन।" बंसिरी बोली।

"लैला !" सरनाम ने हाथ दबाकर पूछा।

"हां, रियाज की बात है। नत्तार तो कहता था इसे ही स्टेज पर

सैला बनाकर उतारो, पर मास्टर नहीं माने…"

"कौन सत्तार ?"

"अरे, वही जो मजनू बनता है। असल में मास्टर की श्यामा से आशनाई है। जो वह कहती है वही होता है। सत्तार का मुंह नोच लिया कलमुंही ने…पर कित्ते दिन। पौडर लगाती है, तब भी लकीरें नहीं जातीं…सैला तो जवान थी।" बसिरी ने कहा उसकी आंखें अंधेरे में भी लौ की तरह चमक उठी थीं। सर्पीली गहरी सांस उसने खींची थी।

सरनाम ने उसे अधलेटा कर लिया था। मेले का शोर खामोश हो चुका था। टूरिंग सिनेमा का भोंपू बहुत पहले बंद हो गया था। सर्कस वालों का तम्बू पिचके गुब्बारे की तरह ढीला पड़कर जमीन पर लोट रहा था। दूर, जहां खास मेला था, वहां दुकानों के आगे पर्दे तन गए थे, जिनके पीछे से टिमटिमाती हुई लालटेनों का मटमैला प्रकाश छन रहा था। परदे चूर थे। मेला अफसरों के तम्बुओं की गैस की रोशनी में एकाध अरदली चिलमें फूंकते नजर आ रहे थे। दो-चार आदमी इधर-उधर थके-से आते-जाते, पर भूड़ मैदान में टिके हुए सारे क्लीनर और ड्राइवर नशे में धुत थे। सरनाम ने एक नजर मारी और सामने…उसके सामने फौजी पड़ाव घूम गए। युद्ध से लौटे थके-हारे जवान और उनकी एकाकी बस्ती…किसी घाटी की कोख में या किसी नदी के किनारे पड़े हुए खेमे और उनमें सोते हुए थके और भूखे इन्सान। "यही तो इतनी पतली है, तुमसे सीधी तरह बैठा भी नहीं जाता…" बसिरी कह रही थी कि उसका कन्धा गद्दी के नीचे आ रहा था। बोली—"ये भी नहीं देखता, इधर कांटे हैं…खाल छिल गई। हट, अरे हट…।"

और बसिरी जब गई तब उसके सचमुच एक कांटा ऐसा चुभ गया था, जो न उस अंधेरे में दीखता था और न टटोलकर बाहर ही खींचा जा सकता था। उसके थके हुए शरीर में कुछ ऐसी सनसनाहट भर गई थी जो उसे आपे से बाहर किए दे रही थी। इतनी टूटन, थकान और भारी हुई सनसनाहट। सरनाम ने उसे मरोड़ दिया था। ओस बरसती रही… कितनी गहरी नींद आती है ऐसे में। थकन और भूख की नींद, मैं

की नींद, मजबूरी की नींद।

"राउटी तक पहुंचा आऊं···?" सरनाम ने पूछा था।

"चली जाऊंगी, तू सो।" उसने कहा और निश्चिन्त-सी उठकर चली गई। किसी दूसरे मोटर के क्लीनर ने टोका तो गुर्राती हुई निकल गई। सरनाम उसकी छाया को देखता रहा, एक मोटर इंजिन की बगल से मुड़कर वह ओझल हो गई।

मेला उठते-उठते यह तै हुआ था कि जिस दिन नौटंकी यहां से उखड़ेगी, बंसिरी सरनाम के साथ चलेगी। नौटंकी के मालिक से पूछने या कुछ कहने की जरूरत नहीं। मेला उखड़ते ही सरनाम लकड़ीवालों की खेपें ढोने लगा। जिस दिन वह खाली मोटर लेकर आनेवाला था, नहीं आया। रंगीले की थोड़ी-सी असावधानी के कारण ठर्रे की बोतलें पकड़ी गई और दोनों बन्द हो गए थे। जमानत देर से हुई, वह सीधा सोरों के मेले में पहुंचा। नौटंकी की बल्लियों के गहरे-गहरे गड्ढे अब भी उस जमीन पर मौजूद थे, दस-बीस फटे हुए बांस पड़े थे।···बस, और कुछ नहीं। धरती की छाती में बने हुए वे गहरे गड्ढे वह देखता रहा, जिनके मुहानों पर मकड़ियों ने जाला भी पूर लिया था···जब तक सूरज तपेगा तब तक ये गड्ढे ऐसे ही बने रहेंगे। शायद तपन से दरककर एक-आध पर्त उचट जाए···बरसात में पानी सोखकर धरती के ये घाव पुर जाते हैं···भूमि नई नवेली हो जाती है, जैसे यहां कुछ था ही नहीं, पर निशान मिट जाता है, तब तक के लिए, जब तक कि दुबारा फिर मेला नहीं जुड़ता।

बंसिरी की आहट के लिए उसके कान हमेशा खड़े रहते···जिले का कोई मेला उसने नहीं छोड़ा। हर नौटंकी और रास मंडली में उसने रातें गुजारीं, पर वह नहीं मिली। मास्टर की नौटंकी भी दिखाई पड़ी, मालूम हुआ, वह सत्तार के साथ किसी सर्कस में चली गई थी। कुछ दिन पहले सर्कस के काफी जानवर किसी बीमारी से मर गए, इसलिए सब तितर-बितर हो गया। अब पता नहीं कहां है। सरनाम माल ढोने वाली फारवर्डिंग कम्पनी से नौकरी छोड़कर सवारी वाली लारियों की कम्पनी में आ गया था। पूंछ की तरह रंगीले साथ था। मसखरा आदमी। सरनाम के

रोब-दाब के कारण उसकी भी निभ जाती थी। अपने पेट-भर को वह कमा ही लेता था।

और रंगीले।

बड़ा रंगा हुआ आदमी था। इस बस्ती में रंगीले का बचपन किसी ने नहीं देखा। थोड़ी काठी पर सिलबिल दिमाग। इस आदमी की शोहरत सबसे पहले टूरिंग सिनेमा के आस-पास फिल्मी गाने की किताबें बेचनेवाले और पोस्टर उठाकर चलनेवालों के बीच फैली थी। बात ही ऐसी थी। कोई खेल ऐसा न आता, जिसे रंगीले न देखे। चाहे अछूत कन्या, कंगन या बंधन हो, चाहे हण्टरवाली या गुलबकावली। गाना गाने का नहीं, सुनने का शौक था। देविकारानी ही नहीं, सीता चिटनिस का जमाना भी लद चुका था और वेस्ट टूरिंग टाकीज के पहले पर्दे पर उन दिनों सुरैया चमक रही थी। शहर में सुरैया की शोहरत के साथ-साथ रंगीले का नाम भी उजागर हुआ। अभी तक रंगीले बस्ती के हर आदमी के काम आता रहा था। अपने में मस्त होकर फसफड़पने से जीता था, न किसी से लड़ना न झगड़ना। आवारा कहे जानेवाले लोगों के साथ उठना-बैठना जरूर था, पर उनकी बदमाशियों से दूर, इसलिए उसकी सबसे दोस्ती थी। दुश्मनी और रंगीले से, यह कोई सोच ही नहीं सकता था।

लेकिन एक रोज लोगों को यह जानकर ताज्जुब हुआ कि रंगीले किसी का जानी दुश्मन हो गया है और हर वक्त एक ही रट लगाए रहता है। "जिन्दगी में किसीसे दुश्मनी नहीं की, पर ये देवानन्द जब तक जीता है और जब तक मैं जीऊंगा, तब तक यह दुश्मनी इसी जोर-शोर से चालू रहेगी। बेईमान!" यह गाली देकर वह जमीन पर बड़ी हिकारत से थूक देता था।

इस दुश्मनी का राज एक दिन खुला। रंगीले की जेब में सुरैया की तसवीर थी और जूते में फिल्म मास्टर देवानन्द की। क्योंकि रंगीले को फिल्मी गीतों की किताब बेचनेवाले ने बताया था कि देवानन्द और सुरैया का प्रेम इस हद तक पहुंच गया है कि देवानन्द उससे शादी करने की

बात सोच रहा है। यह खबर रंगीले को गोली की तरह लगी, उसके सपनों की रानी को कोई और इस निगाह से देखे। पर्दे पर सुरैया का गीत सुनकर जब उसके अगल-बगल बैठे लोग पैसे खनखनाते तो उसकी त्योरियां चढ़ जातीं—जरा भी तमीज नहीं इन लोगों को, शोहदे हैं शोहदे।

रंगीले की अपनी अलग महफिल थी, सुबह वह मोटर अड्डे पर रहता, दोपहर में कचहरियों में दौड़ता और शाम को सराय के गलियारे में कलिया पराठे वालों की दुकान पर बैठता, क्योंकि उसके साथ वाले अधिकतर वहीं खाना खाते थे। मिशन स्कूल के पास लगा बाइस्कोप जब आवाज देता—"आइए, आइए"'रामराज, जिसमें परेम अदीब, शोभना समरथ जैसे नामी सितारों ने काम किया है। खेल शुरू होने जा रहा है—भगवान् का दरसन कीजिए।" तब रंगीले अपने संगी-साथियों के साथ उठकर सिनेमा-घर पर पहुंचता, आती रात वहीं बीत जाती।

बड़ा लोकप्रिय था रंगीले। लोगों में भी और पुलिस महकमे में भी वह अधिक पढ़ा-लिखा तो नहीं था, फिर भी हाजिरजवाबी में पढ़े-लिखों के कान कतरता था। सबसे बड़ी वजह थी उसका रसूख। महकमा पुलिस का वह बंधा हुआ गवाह था। वैसे भी यह उसका पेशा था—पुलिस को किसी भी मामले में गवाह की जरूरत पड़ती तो रंगीले को हाजिर कर दिया जाता। क्या मजाल कि दूसरे पक्ष का वकील एक भी फालतू बात उसके मुंह से निकलवा ले या गलत कहलवा ले। दीवान जी से वह पूरा मामला समझकर यह जान लेता था कि उसकी गवाही किस पहलू के लिए है, फिर तो ऐसे बोलता, जैसे सारा वाकया उसकी नजरों के सामने हुआ हो।

किसी के घर चोरी हो जाए, किन्हीं दो में फौजदारी हो जाए, और चश्मदीद गवाह की जरूरत पड़े तो रंगीले की मांग बढ़ जाती थी। जो पहले आ जाता, वह उसे रिजर्व कर लेता। चौथाई पैसा पेशगी, कचहरी तक का भाड़ा। आधा पैसा गवाही के वक्त और बाकी काम खतम होने पर। कभी-कभी इस काम के लिए वह दूसरी तहसीलों में जाता। खास

जरूरत पड़ने पर जिला पार भी चला जाता और सरकार को दुआ दिया करता था—बड़ी उमर हो इस सरकार की, हाकिम को टिकने नहीं देती। हाकिमों के तबादलों के साथ उसके रोजगार में नई जान आती थी, दीवानी कचहरी से लेकर लेबर आफिस तक के इजलास उसके घूमे हुए थे। कौन-सी ऐसी अदालत थी, जिसमें उसने गंगाजली उठाकर कसम न खाई हो।

यह कहा करता था—"मैं तो पैसे का गुलाम हूं, और भाई, सबसे बड़ा अपनापा'''आदमी आदमी के काम आता है। मुझसे किसीका काम निकल जाए, समझो सुरग की एक सीढ़ी चढ़ी। बद्दुआ नहीं लेता'''दुआ लेता हूं, दुआ देता हूं!"

पुलिस वालों से जान-पहचान के कारण रंगीले निर्भय होकर घूमता था। कोई ऐसी चौकी नहीं, जिसके दीवान जी की किसी मुसीबत में, रंगीले ने हाथ न बटाया हो। सरनाम यह बात जानता था, इसीलिए उसने रंगीले का साथ पकड़ा था, लेकिन उसी पर एहसान करके।

उन दिनों एक जज बहुत दिनों टिक गया। रंगीले की साख बिगड़ गई। जब फैसले में जज ने लिखा कि रंगीले वल्द जोगनराम पेशेवर गवाह मालूम पड़ता है, क्योंकि मेरी इजलास में पेश हुए पिछले दो मुकदमों में यह गवाह बनकर हाजिर हुआ। और उन्होंने जुबानी रंगीले से कहा था—"अगली बार तुम्हें गवाह की तरह न देखूं। या अपना मुकदमा लड़ने आना या चोरी-चकारी के जुर्म में हाजिर होना।"

जब तक वह हाकिम रहा, किसी ने भी रंगीले को न पूछा। उन दिनों वह नौकरी भी छोड़ चुका था, इसलिए हाथ एकाएक तंग हो गया। पर फक्कड़ आदमी'''*उसके चेहरे पर शिकन दिखाई न दी।* कुछ ऐसे काम करने लगा, जो कोई न कर पाए—जैसे महूक तोड़ना, कुएं में गिरी हुई डोल-बाल्टी निकाल देना, सांप पकड़ना आदि। बेकारी के समय में चौराहे वाले शिव मन्दिर के बाबा लोगों के साथ बैठा करता, गांजा की दम लगाता और पिनक में पड़ा रहता। उसकी खामोशी से चौराहा, सराय और अड्डे सूने लगते थे।

इन दिनों तीन-चार ही नहीं, सैकड़ों ऐसी बातें हैं जिन्हें रंगीले

ने जन्म दिया। इस पतली और अंधेरी गलियों वाले शहर की सामाजिक और सांस्कृतिक परम्पराओं में उसका प्रभावशाली हाथ रहा है। यहां के लोग सचमुच उसके ऋणी हैं···जो लोग बाहर से पढ़-लिखकर आते, वे अपने आप यहां के जीवित स्रोत से कट जाते···पर इन बेपढ़े जिन्दादिल लोगों की पीढ़ियां कभी नहीं मिटीं; ऐसी पीढ़ियां, जो हमेशा अतीत की गरिमा और वर्तमान की आवश्यकता पर जीती रहीं। इससे आगे उन्होंने कुछ नहीं देखा, देखना सीखा ही नहीं। शायद इसीलिए मानवता के इस खंड का आधा मुंह काला था, आधा सफेद। टुच्चे काम करके भी बड़े काम करने का हौसला रखनेवाले। शाम को नृशंस की तरह गोद-गोद कर हत्या करनेवाले और सुबह किसी अपरिचित की प्राण-रक्षा में स्वयं मर जानेवाले। रात में वेश्याओं की गलियों में दंगा-मारपीट करके सुबह गहरी निष्ठा से भरे हुए देवी मन्दिर पर शीश नवाने वाले अद्भुत लोगों की बस्ती है। यह बड़ी-बड़ी नैतिकताओं के खंड-खंड कर छोटी-छोटी नैतिकताओं के लिए जागृत रहने वाले। और रंगीले! वह हमेशा बच्चों की तरह वर्तमान में जीता था, पश्चाताप और परिताप से दूर।

उन दिनों रंगीले बड़े कष्ट में था। शिवमन्दिर के बाबा लोगों से उसका झगड़ा हो गया था। मंडी में जाकर पल्लेदारी करना उसे मंजूर न था। उन दिनों वह किस तरह पैसे का जुगाड़ करता, यह किसीको पता न हो, ऐसी बात नहीं थी···

सरनाम सिंह कुछ दिन पहले सवारियां ढोने वाली एक लारी पर आ गया था। कुछ दिन पहले रंगीले भी उसके साथ क्लीनर रहा था, पर जब सरनाम ने दूसरी जगह नौकरी की तो वह अपने पुराने धन्धे में लगा, यानी बेकार हो गया।

उन दिनों लड़ाई वाले राशनिंग का जमाना था। कारबार बुरी तरह चौपट हो चुके थे। कड़ी से कड़ी रीढ़ वाला भी झुक गया था। जिसे देखो वह काम-धन्धे और रोजी की तलाश में दूसरे शहरों की ओर भाग रहा था।

सरनाम को रंगीले की फिक्र भी थी, आड़े वक्त काम आने की

चाल थी। जोड़-तोड़ लगाकर अपनी उसने लारी के क्लीनर को भगा दिया। रंगीले की तलाश में मटिया पर गया, पर वह नहीं मिला। सराय गया, वहां पता चला कि अभी-अभी उसका दिमाग गरम गया था...अपनी रमक में था। अफसरों के घर की कुछ औरतें वापस डाक बंगले की तरफ जा रही थीं, वह बैठा उनकी चाल-ढाल और सिंगार-पटार पर फब्तियां कसता रहा। फिर सराय के कोने पर से कोरी का गधा खोल लाया और उसकी पूंछ में टूटा हुआ ढोल बांधकर उसने उन लोगों के पीछे दौड़ा दिया। हंगामा मच गया, ऊंची एड़ी की सैंडिल पहने एक अफसरानी के पैरों में मोच आ गई। अचानक गधे से बचने के लिए जब वे सकरी सड़क पर घबराई-सी चीखीं-चिल्लाईं तो रंगीले बहुतियों की तरह ताली पीट-पीटकर हंसा, एकाध गन्दे मजाक उसने किए और सिनेमा की तरफ भाग गया।

सरनाम उसकी हालत समझ रहा था। जब वह उसके साथ था तब उसने उसे पास से देखा था...औरों की तरह वह भी बुरी तरह भूखा था। हर तरफ से भूखा...मन से, तन से, जेब से। इसलिए औरतों के प्रति उसके व्यवहार में यह तिक्तता थी, अमीरों के प्रति घृणा थी और अपने पुरखों के प्रति क्रोध। बनी-ठनी औरत देखते ही उसका दिमाग चोटी पर से उतर जाता था, कोई ऐसी हरकत कर बैठता जिससे उसके मन को असली तृप्ति मिलती, उन्हें परेशानी में पड़ा देखकर वह दांत निकालकर ठट्ठा लगाता। जानवरों के जोड़ों को परेशान करना। बिल्लियों और कबूतर आदि पकड़कर उनके अंगों का निरीक्षण करना। जाते हुए सांड को किसी गाय पर हुमकार देना और चौराहे पर जब कभी गांव की बेड़नियां आ जातीं तो वह बीच-बाजार दिन-भर हुड़दंग मचाता...यह जाहिर करता कि वह पिये हुए है, उन्हें छेड़ना, मजाक करना। तमाखू लाकर खिलाता, पानी पिलाता और उनके साथ ऐसा घुल-मिल जाना, जैसे उसी मंडली का सदस्य हो। रात-रात भर सूनी गलियां उसके कदमों की आहट और बेसुरे गानों से गूंजती रहतीं। लेकिन ऐसा कुछ भी नहीं था, जिससे बस्ती के लोग उससे डरते...बस्ती वालों के लिए वह विषहीन सांप था।

इन्हीं दिनों शहर में एक अनोखे संघर्ष ने जन्म लिया।

सन् बयालीस में कुछ खास तरह के लोग यहां आए थे। उनकी वजह से शहर के नौजवानों में तरह-तरह की बातें फैली थीं···कई निशान चालू हुए थे···तिरंगा पहले भी था, पर उसने इस बार जोर पकड़ा था और हंसिया-हथौड़े वालों से उसकी आए दिन हाथापाई होती रहती थी। बस्ती में नारे गूंजते रहते। तरह-तरह की टोपियां दिखाई पड़तीं। स्कूलों के लड़के गोल बांधकर सड़क और गलियों का चक्कर लगाते रहते, गांधी बाबा की जै के नारे लगते। इन दिनों बड़ी सरगरमी थी। सरेशाम दुकानें बंद हो जातीं।

पनवाड़ी रमेसुर इस सरगर्मी का कारण समझता था—"विक्टोरिया महारानी के मन्तरी लोग बेईमान हो गए, गांधी बाबा ने ऐलान करवाया हैं कि राज अब हमको देके देखो, हम चलाएंगे।"

रंगीले, जो बातें सुन रहा था, बोला, "सुभाषचन्दर बोस का इन्तजार करो···उन्हींके साथ दिल्ली जाएंगे, उन्हें कोई रोक नहीं सकता। बड़े महात्मा हैं, अंगरेज फौज लेकर लड़ने गए तो अन्तर्ध्यान हो गए और मय अपनी फौज-फाटे के आसाम में उतरे। उनके लिए कोई मुश्किल नहीं, हो सकता है कल यहां दिखाई पड़े···बराबर दिल्ली की तरफ बढ़ रहे हैं।"

"बंगाल का जादू उनकी मुट्ठी में है। जो भी उनका सामना करने जाता है, वह बकरी-बकरा होके लौटता है···" जगनू ने मार्के की बात बताई, फिर धीरे से कहा, "आज रात सब लोग जमा हो रहे हैं, तैयार होने का हुकुम मिलेगा, पता नहीं कब दिल्ली चलना पड़े···।"

और रात की मीटिंग के इकरारनामों के मातहत सबसे अधिक काम रंगीले ने किया था। दिन-दहाड़े उसने डाकघर में दस-पन्द्रह साथियों के साथ आग लगा दी। डाकघर के बाबू खड़े तमाशा देखते रहे। उन दिनों रंगीले 'नेता जी' हो गए थे। एक ही नारा उसकी जुबान पर था···"अपने देश में अपना राज!"

जगह-जगह जाकर उसने आग भड़काई थी। कचहरी पर छापा मारने वालों के दल में शामिल हुआ था। स्कूलों में हड़ताल करवाने के

लिए वह आगे-आगे झन्डा लेकर गया था। खिड़कियों और दरवाजों पर पत्थर बरसाए। लड़कों को जबरदस्ती बाहर खींच लाया···यहां तक कि अकेले उसने एक आंदोलन खड़ा कर दिया, पर किसी पार्टी ने उसे अपने साथ नहीं लिया, पता नहीं कल क्या कर बैठे? धड़ाधड़ गिरफ्तारियां हो रही थीं, पर रंगीले सिंह की तरह बस्ती की गलियों में घूमता जगह-जगह सुभाष बोस के किस्से सुनाता···उन्होंने "पाताल लोक से यात्रा की और जब धरती पर फिर परगट हुए तब बलोची का बाना धारण किया, जब वरदान पाय गए, तब अब देश लौटे हैं। भारतमाता की आजादी का वरदान मांगा, तब से बराबर आकाशबानी होय रही है—नेता जी भारतमाता को आजाद करने के वास्ते पूरब से आय रहे हैं, सूरज देवता के साथ, सात घोड़े के रथ पै। वो रथ दिल्ली जायके रुकेगा, वहीं राजतिलक होगा उनका, जैसे दसरथ जी ने रामजी को बनवास दिया था वैसे ही गांधी जी ने सुभाष जी को देश निकाला दिया है, बड़ा-बड़ा करतब है इसमें। अवतारी पुरुष हैं नेता जी···।'

इस तरह के अवतारों पर रंगीले हमेशा से विश्वास करता आया था। वह दिन बीत गए, और आज सरनाम, रंगीले, रमेसुर, लछमन और बाबा सराय में कलिया पराठे वाले की दुकान पर बैठे थे···वहां गर्मागर्म खबर थी—"भगवान किसन ने कलकी अवतार लिया है···दीन-दुखियों की आरत पुकार सुनकर आखिर भगवान जी को अवतार लेना पड़ा।"

"कहां की बात है? कौन कहता था?"

"भगीरथ जोतिषी से पूछो, बगैर नक्षत्र इतनी बड़ी आत्मा जन्म लेगी?'

"अवतारी के जनम पर नछत्तर सब बदल जाते हैं···।"

"इसमें कोई धोखा है।"

"पापी तो वैसे भी उनके दर्शन नहीं कर पाएगा···भगवान सामने होंगे, पर उनकी दिरिस्टी पर पर्दा पड़ जाएगा। दर्शन नहीं होने पाएगा।"

"हां हां, सो तो है ही।"

"पर खबर कौन लाया है।"

"खबर कौन लाएगा, अघोरी बाबा को सपना दिया है, छन, पल,

दिवस सब बतलाया है सपने में, स्थान तक…नदी पर देवी मन्दिर के पास वाली कोठी के अहाते में। बात फैलाने की जरूरत नहीं है…।"

बात फैलाने का यही गुरु मंत्र है। गली-गली, बस्ती-बस्ती, गांव-गांव कलंकी अवतार की खबर हवा की तरह फैल गई। महकमा पुलिस के कान खड़े हुए। रंगीले ने सारी जान-पहचान एक तरफ कुनियाते हुए ऐलान किया—"अगर कोतवाल और कलेक्टर की सी० आई० डी० ने धर्म के मामले में टांग अड़ाई, तो तोड़ दी जाएगी…।"

"कोतवाल और कलक्टर दोनों मुसलमान हैं। इसलिए विघ्न डालना चाहते हैं…।" भभूत लगाए लछमन बाबा ने अपनी जटाओं पर हाथ फेरते हुए कहा।

कलंकी अवतार के लिए धर्मप्राण जनता सजग हो गई। आखिर किसन जी की यही लीला भूमि रही है, मथुरा-वृन्दावन न सही, अब की इस तरफ किरपा हुई है। जिले की पांचों तहसीलों के साधु, वैरागी जुटने लगे। धर्मशाला में उनका सतसंग हुआ। देवियों के पास वाली कोठी के अहाते के चारों ओर धुज और पताकाएं फहराने लगीं। यज्ञ होने लगा। बस्ती के पंडितों ने आंखें टेढ़ी कीं। कृष्णावतार हो और बाहर के ब्राह्मण उसका जस लूटें! अजीब शंका और रहस्य व्याप्त हो गया। दुलारे पंडित ने कहा—"बकवास है…"

तभी शिवराज बाजामास्टर के साथ उधर आ निकला। वह समझ रहा था—"मास्टर जी, उससे मिल सकना इतना आसान नहीं। राम-लीला, नुमायश पर हो भी जाता था…सनेमा में मार-काट की फिल्में आ रही हैं, कोई भगती की आए तो उसका मिलना हो।"

"कलंकी अवतार देखने नहीं जाना है? वहीं मिल के बात कर लो। दो-तीन दिन भीड़-भाड़ जरूर होगी…।" मास्टर ने सुझाया।

कोठी के मैदान में रोज भण्डारे हो रहे थे। जनता तिथि से पहले पहुंचने लगी। बाबा लोगों ने जगह घेर रखी थी। एक-एक फरलांग तक आदमी बाहर रह जाता। आखिर वह दिन भी आया। शाम होते-होते हजारों की भीड़ झुक पड़ी…लाठियां और चिमटे ले-लेकर बाबा लोग इन्तजाम कर रहे थे—आज केवल माताओं के वास्ते।

रंगीले उमग पड़ा—"इतना इन्तजाम हमने किया और एकदम दर्शन का नाम तक नहीं।"

"आज केवल माताओं के वास्ते…।" एक ही उत्तर रहा था। भीड़ झुकी जा रही थी, पर साधुओं के चिमटों ने पुलिस की मशीन से ज्यादा असर दिखाया। "तो फिर लोग कब दरशन पाएंगे।" रंगीले ने कह ही दिया। हंसी का फव्वारा फूट पड़ा और एक चिमटा उसकी पीठ पर पड़ा। गलती महसूस करने का दिखावा करते हुए उसने जीभ दांतों से काट ली।

नारियां भीतर जा रही थीं। कृष्ण जी गोपियों के साथ एक पलंग पर बैठे थे, हाथ में बांसुरी और सर पर मोर मुकुट। अद्भुत रूप था, औरतें देखतीं और निहाल हो जातीं। फूल-मालाओं और भेंट से इर्द-गिर्द की जगह भर गई। कृष्ण जी की बगल में गोपियों के साथ बलराम भी थे। बाहर खड़ी जनता घोर जयनाद कर रही थी। नारियां दर्शन के लिए टूटी पड़ती थीं। सहसा कृष्ण जी ने चवर डुलाने वाली गोपी की बांह पकड़ ली—"मातु…मातु…माता।" भगवान बालरूप धारण कर रहे थे। पलंग से उतरकर घुटनों के बल चलने लगे…।" "मातु…मातु…" उनके पैरों की पैजनियां रुनकने लगीं…रुन झुन रुन झुन…और बालकृष्ण ने एक युवती के गोद में सिर छुपा दिया… "मातु…" दोनों हाथों से स्तन पकड़कर बछड़े की तरह मुंह रगड़ने लगे उन पर…।

"दया हुई…भगवान की मां! जनम सफल हुआ…बालकृष्ण ने स्तन पान किया। धन्य हो माई। धन्न… धन्न…" आवाजें गूंज उठीं। युवती मदहोश होकर अधलेटी हो गई, बालकृष्ण उसे छोड़कर घुटनों चलने लगे…"मातु…मातु।" औरतों की श्रद्धा उमड़ पड़ी…।

"बड़ी भागवान है छतरपुर वाले की बिटिया, साक्षात भगवान जनम लेंगे उसकी कोख से…। कौशल्या माई का दर्जा मिल गया, इसे कहते हैं ऊपर वाले की किरपा!" कोई कह रही थी।

कृष्ण जी की बांसुरी कूक उठी। गोपियां भाव विभोर हो गईं। बीच में कृष्ण चारों ओर गोपियां। नारियों ने गोल बांधकर कृष्ण धुन शुरू कर दी थी—"देवकी का लाला देखो, गोपियन के संग रास में'

गोपियन संग रास खेले···।"

कृष्ण जी बांह पकड़-पकड़कर दो-तीन को पकड़ लाए, पैरों की थाप के साथ बांसुरी की लय और चटकती तालियों की ताल। कृष्ण उन्मत्त हो गए थे, जगह-कुजगह छेड़ देते, चिबुक पकड़कर मुंह उठा देते। निर्लिप्त होकर बांसुरी बजाने लगते। जिसने एक दरस पाया, जनम सफल हुआ। बाहर हरिकीर्तन हो रहा था। मर्दों की भीड़ छंट रही थी, पर औरतें चींटी की तरह वहीं चिपकी थीं। बड़ी रात तक रासलीला होती रही, तब कहीं बलराम ने कहा—"गोपीनाथ शयन कीजिए···!"

छतरपुर वाले की बिटिया रम्मी अपनी लाज किसीसे नहीं कह पाई। साथ वाला भी कोई नहीं। सीधी हेम के पास पहुंची, "हेमा दिदिया···।" कहते-कहते उसने हेम के दोनों हाथ अपने वक्ष पर कसकर दबा लिए। रम्मी बौराई हुई थी। "नशा चढ़ा हेमा। तन की सुध-बुध न रही, आंखें मूंद गईं ऐसा तेज था। बेहोशी-सी होने लगी।"

"ऐसी भला क्या बात थी?" हेमा ने पूछा तो रम्मी ने पिछली रात कृष्ण के स्तनपान वाली घटना बतला दी। हेम का रोआं-रोआं भभर आया···रोमांच-सा हो आया। दौड़ी-दौड़ी वह गई और भगवान के सिंहासन के सामने माथा टेक दिया। प्रकृतस्थ होकर बोली—"रम्मी, मुझमें तेज समा गया है। न जाने कैसा लगने लगा था अभी। सचमुच बेहोशी छाई जा रही थी।"

मन में बड़ा अरमान लेकर हेम शाम को दरस-परस के लिए गई, मां साथ में थी, फिर भी वह आगे बढ़ गई। लेकिन आज आदमियों की अटूट भीड़ थी। उस भीड़ में जब हेम ने शिवराज को अपने ठीक पीछे देखा तो पसीना छूट गया। पर ऐसा मौका कहीं बार-बार मिलता है? बाबा लोगों के डेरों के पीछे नदी की ढलान में वे उतर गए। अंधेरा गहरा था। दोनों इतनी निकटता पाकर खो गए। हेम आंखें झुकाए खड़ी थी और शिवराज थर-थर कांप रहा था। बाजामास्टर की हिदायतें उसके दिमाग में गूंज रही थीं, पर हिम्मत नहीं पड़ती थी। कैसे छुए···किधर से, कहां से···कैसे? ऊपर सड़क पर गैस चमकी, रोशनी से बचने के लिए वह और नीचे खिसका, तब एकाएक उसका हाथ हेम

की बाँह पर था…अपने सामने करके आँखों में झाँकना—उसने हेम की दोनों बाँहें पकड़कर उसे सामने कर लिया…प्यार से कुछ पूछना। वह धीरे से बुदबुदाया—"हेम !" और हेम की कसारी साँसों की महक ने भाप की तरह उसके अस्तित्व को पूरी तरह से ढक लिया…साँस भारी हो गई और दोनों के बोल गूँगे गले में अटक गए। हेम के पैर उखड़ गए…।

शरीर तनी तान की तरह झन्ना रहा था…रम्भी के अनुभव से कहीं गहरा अनुभव। अपने को सँभालते-सँभालते वह शिवराज के पैरों में बैठ गई। उसके चरणों पर उसकी हथेलियाँ थीं…तरुणी हथेलियों का स्पर्श ! ऊपर सड़क पर फिर गैस की रोशनी चमकी। शिवराज ने तब पहला खत उसके हाथों में थमा दिया था, जिसमें एक तस्वीर लिपटी थी।

सचमुच वह कितना ऋणी था बाजामास्टर का ! हेम और शिवराज को पास ले आने का सारा श्रेय उसे ही था। बाजामास्टर ने जीत की हुंकार भरकर कहा, "देखा, पहले मन में फिर चरणों में आ गई ! अब लोगे अपना गमछा-जूता ! दो दिन गोता लगा आओ, देखो तब कैसे मछली की तरह तड़पती है…!" शिवराज को यह राय पसन्द नहीं आई थी। दो दिन ! कैसे रहेगा वह बिना हेम को देखे ! पर बाजामास्टर की बात उसे माननी पड़ी थी। वही तो सबसे बड़ा सहायक था, और फिर जिस स्कूल में वह संगीत मास्टर था, उसीके पिछवाड़े हेम का मकान पड़ता था। छिपकर आया-गया या चक्कर काटे तो जरूर पकड़ा जाएगा।

उन दिनों बाजामास्टर संगीत वाले गुरुजी कहलाते थे, आज से चार साल पहले। अच्छी तरह दिन गुजर रहे थे, पर कन्या विद्यालय के अधिकारियों ने एक सूरदास खोज लिए, बूढ़े और जरूरतमन्द। बाजा-मास्टर की नौकरी छूटी तो सबसे अधिक सदमा शिवराज को हुआ था। इस बीच बाजामास्टर ने न जाने कहाँ-कहाँ की खाक छानी, आखिर करम ने फिर यहीं ला पटका। इस बार वह रामलीला मण्डली के साथ आए तो शिवराज ने इन्हें बहुत बदला हुआ पाया—और बाजामास्टर ने शिवराज को। चार साल पहले का शिवराज कितना बदल गया था ! वह आदमी हो

संभव नहीं था। जिस पुरानी मोटर पर वह रंगीले, छदामी और भगीरथ जोतिषी के साथ आया था, उसी पर अकेला लौट गया !

पलटन में धर्म गुरु शिक्षा दिया करते थे—कभी मन में नहीं समाई पर आज सहसा उसे लगा कि वह कहां पहुंच गया है। डकैतियां, दड़ा, नाजायज शराब और शिवराज···पड़ा-पड़ा वह यही सोचता रहा—शिवराज से कहेगा, तू अपने घर जा अब, बस, बहुत हो लिया। युद्ध के बाद जब वह लौटा था तब जिन्दगी बिताने की तस्वीर उसके सामने थी, पर सब बदल गया, सब बिगड़ गया। आज उसे लगा कि बंसिरी औरत होकर भी कितनी ऊंची उठ गई, और वह !

तभी गालियां देता हुआ रंगीले भीतर दाखिल हुआ। सरनाम चुपचाप लेटा था, "क्यों कुछ तबीयत खराब है ! हम मर गए पदते-पदते, कहके चले आते···"

"सवारियां तो थीं !"

"पैसा तो नहीं था, हुआ क्या ? वह जोतिषी जी अड्डे पर खड़े रो रहे हैं तुम्हारे नाम को···"

"सुबह देखा जाएगा !"

"मतलब की बात है ! उन्हें इस सब में गोल-माल नजर आ रहा है ! शक हमें भी है !"

बिजली की तरह एक विचार सरनाम के दिमाग में कौंध गया—बंसिरी और गोपी ! यह बात दिमाग में आई ही नहीं थी। वह तो देखता रह गया था।

अगर-धूप की सुगंध में बसी बंसिरी ! वृन्दावन की ग्वालिन बंसिरी··· कुछ सोच ही नहीं सका। नन्दन-सा रंग और पवित्र हंसी···काजल लगी कजरारी आंखें, मन में बसे कृष्ण की सहचरी···जैसे सपना हो और उसी सपने की हालत में वह घर लौट आया था। आज अपने दोष पहचाने थे। रंगीले की बात ने उसकी आंखें चमकीं—घर में ताला मारकर अड्डे पहुंचा। भगीरथ ज्योतिषी, छदामी, बारेलाल, लपकना, ताहिर और लहुन गिरफ्तार में शामिल थे। बड़ी रात तक रहस्यमय ढंग से बातें चलती रहीं—सर्वदानन्द आश्रम वालों से वह अभी जूझा था बोला, "यह सब

ढोंग है ! हिम्मत करो तो अभी बखई खोल दी जाए सालों की···" कहते-कहते उसके सामने बसिरी थी, वह उसे नंगा कर देगा, उन सारे नाजुक अंगों में मिर्च की बुकनी छिड़क देगा, कृष्ण की पीठ पर हण्टर चटकाता हुआ लाएगा और बसिरी को···

"कल छतरपुर वाले की लड़कियों के दूध पकड़ लिए ! अम्मा-अम्मा कह के···" छदामी ने बताया।

"यह सब घोर अन्याय है धर्म के नाम पर···" ज्योतिषीजी ने सूकी लगाई।

"आसरम वाले महन्तों का हाथ है इसमें···" सरनाम को पानी पर चढ़ाने के लिए ताहिर ने जोड़ा। पर सरनाम के सामने सिर्फ बसिरी थी···उसकी बाँह मरोड़ दी है···सिल्क की अंगिया फाड़कर उसके शरीर को नाखून से चीथ डाला है, उसका बदन नीला पड़ गया है···निस्सहाय बसिरी उसके सामने टूटी हुई खड़ी है ! केवल विध्वंस···

और मैदान के बाहर इमली के पेड़ पर सात आदमी छुपे हैं···जनता वापस जा चुकी है। कृष्ण-मण्डली सामान बटोर रही है। आज भगवान अन्तर्धान हो रहे हैं। वह करेगा अन्तर्ध्यान ! अँधेरी रात और इमली के झाड़ में छुपे सातों लोग। तने की ओट में तेन पिलाई लाठियाँ टिकी हैं, वह देख रहा है—बलराम बसिरी से ठठोली कर रहा है, एकदम बोला, "कूद पड़ो···"

सबर किसे था। सड़-सड़ सातों जमीन पर थे। इमली चरौंधी और कृष्ण-मण्डली के लोगों पर लाठियाँ बरस पड़ीं। बाबा लोग चिमटा लेकर कूद पड़े, चार-पाँच बाबा खड़े दूर शान्ति-शान्ति पुकारते रहे—सब तितर-बितर हो गया। चढ़ौती लूट ली गई। पुलिस के आने तक कृष्ण-मण्डली के लोग भाग चुके हुए थे। गोपिया नदारद थीं—सिर्फ बलराम जमीन पर पड़े कराह रहे थे। पुलिस आने की बात सुनकर सरनाम और बाकी साथी तलवार भरी गाड़ी सड़क से घूमकर शहर पहुँच गए। बाद में बलराम की शनाख्त हुई—निकट के एक गाँव का कोरी था, जो बहुत दिन पहले किसी राम मण्डली के साथ गाँव छोड़ गया था।

बंसिरी का कोई पता सरनाम को नहीं लगा। शायद उसे धोखा ही हुआ हो! अगर वह होती तो मिलती जरूर—कम से कम उससे पूछती कि सोरों वाले मेले में कहां रह गया था? बात देके क्यों नहीं आया? कितना इन्तजार किया मैंने···वह जरूर मिलती···अवश्य ही उसे धोखा हुआ है।

इस घटना का शोर बस्ती में मच गया, लेकिन कोई गिरफ्तारी नहीं हुई। कृष्ण-मंडली के कुछ बाबा लोगों ने आश्रम वाले महन्तों से मिलकर मामले को आगे बढ़ाने की कोशिश की; पर सफल नहीं हुए। बलराम अस्पताल से छूटकर यहीं बस गए। सरनाम के पास उठना-बैठना हो गया उनका···

···चायवाली दूकान पर शतरंज की बिसात बिछी थी। रंगीले मठिया पर से गांजे का दम लगाकर आया था—"बम, बम···क्या लपट उठी कि चिलम मशाल हो गई···"

शतरंज में मशगूल खिलाड़ियों ने नहीं सुना। तब तक बगल वाली दूकान के सामने खंजड़ी खनक उठी—एक बगल से झोला लटकाए, सिर पर गंजी की सफेद टोपी और माथे पर तिलक—घुटनों तक धोती और बदन पर एक फतुई···इन्हें लोग अच्छी तरह नहीं पहचानते। दो-एक बार यहां दिखाई पड़े थे। सुना, बड़े भक्त आदमी हैं। साधु समागम में विश्वास रखते हैं और 'सतसंग माला,' 'नारी प्रबोधिनी माला,' के लेखक-कवि हैं। ज़िले-भर में होनेवाली सभी सतियों पर इनके कवित्त मशहूर हैं। सरस्वती जिह्वा पर विराजती हैं। खंजड़ी पर जोर की थाप देकर कवि जी ने झोले से किताबें बाहर निकालीं, उन्हें बायें हाथ में पकड़ा और दाहिने हाथ को कान पर रखकर अलाप किया—आं··· आं···

सतियां ही इस देश की, हैं अनमोल विभूति!
जिनकी शक्ति न आज तक, मिली किसी को कूति!

फिर राधेश्याम की रामायणी चौपाई की लय में उन्होंने 'अगला हवाल' प्रस्तुत किया—

हमने यह कवित्त खुद जाकर ले सच्चा हाल बनाई है !
आशा है इसमें झूठ बात रुपये में एक न पाई है ! !

सज्जनो ! गोंद, जिला मैनपुरी की सत्ती शान्तीदेवी के सतीत्व का सच्चा चमत्कार ! यह घटना बिल्कुल सच्ची है, इसका किस्सा खुद गोंद जाकर दरियाफ्त किया गया है और शेष समाचार सरस्वती जी की कृपा से खुद आखों देखा जैसा लिखा गया है···तो हे धर्म के मानने वालो ! बिल्कुल सरल भाषा में, अरु राधेश्यामी तर्ज में सुनिए—

फर्रुखाबाद अरु मैनपुरी, यू० पी० के हैं मशहूर जिले !
या यों कहिए तम्बाकू के अच्छे सच्चे मजबूत किले !
है इन्हीं जिलों की यह घटना जो आगे मित्र सुनाता हूं···

चारों तरफ भीड जुटने लगी थी और कवि जी कान पर हाथ रखे अलाप ले-लेकर एक-एक छन्द गा रहे थे—

'सत्ती के पद पाने हित बीए की कुछ न जरूरत है !
हो अगर पढी तो हर्ज नहीं, यह और भी अच्छी सूरत है ! !

जुटी हुई भीड के सर कविजी की बात के अनुमोदन में हिल गए, 'सच्ची बात है, सत्ती के लिए बिल्कुल जरूरी नाईं !"

कविजी का हौसला बढ आया था, पूरे गले से वे सती शान्तीदेवी की गाथा सुना रहे थे। गले की नसें फूल आई थीं। भीड दत्तचित्त सती कथा सुन रही थी···

"सत्ती जी की जै···गोंद की सत्ती की जैऽऽऽ···' भीड़ ने अन्त में गेंदा कवि की आज्ञा का पालन किया और उनका आखिरी बयान सुनने के लिए उत्सुक-से ताकने लगी। गेंदा कवि ने छपी हुई दुअन्निया पुस्तक को जनता की आखों के सामने करते हुए गाया—

'असली की दरकार है, अगर आपको मित्र !
तो पुस्तक पर देख लो 'गेंदाजी' का चित्र ! !
कीमत दो आने ! सिर्फ एक दुअन्नी ! और भाइयों !
पढ़कर लो जनम सुधार सत्ती की सत्य कहानी !
सत्ती की सत्य कहानी, सतियों की मान बढ़ानी ! !
प्यारी माताओं और बहनों के वास्ते ले जाइए। उन्हें पढ़ाइए ! दस-

बीस किताबें हाथों-हाथ बिक गईं। तर्ज बहर में प्रचार गान का बड़ा असर पड़ता है। पैसे जमा करके गेंदाकवि ने जेब में डाले और एक बार फिर लोगों की ओर ताका—अब बिक्री का कोई डौल नहीं, कन्धे की डोरी में झूलती खंजड़ी उनके हाथों में थी और अंगुलियां तर्ज बहर का राग छेड़ रही थीं। खंजड़ी में पड़ी झुनकियां धीरे-धीरे बजती जा रही थीं। चौराहे पर आकर गेंदाकवि खंजड़ी बजाना रोककर किसीके इन्तजार में खड़े हो गए। रंगीले अपनी पिनक में था। बाकी लोग भी फिर शतरंज में उलझ गए थे। एक ने गेंदाकवि को देखते हुए मोहरा हाथ में पकड़कर कहा—"आज सराय में जशन होगा कोई?"

"कैसे!" दूसरे ने मोहरा चलने का इशारा करते हुए पूछा।

"गेंदाकवि आए हैं, सराय में ही ठहरे हैं आकर, कोई चमूना···माल बेटा···माल!"

तब तक अड्डे से सरनाम आया। वह शतरंज वालों के पास ठिठक गया। उधर से मगन मिस्त्री रुककर गेंदाकवि के पास अटक गया। सरनाम को कुछ खला, मगन ने उसे देखा था, जैराम तक नहीं! रंगीले दुकान की पटिया पर अधलेटा एक मुर्गी की टांगों के बीच आंखें गड़ाए न जाने क्या खोज रहा था। "मर जाएगा साला एक दिन!" सरनाम बोला। सुनकर एक ने जोड़ा, "पगला जाएगा, जरा गर्मी और बढ़ने दो···" अपनी हरकत पर कसे हुए नुक्के सुनकर रंगीले बत्तीसों दांत निकालकर हंस पड़ा।

मगन मिस्त्री ने गेंदाकवि से केवल दो-तीन क्षण कुछ फुसफुसाक बात की और कुछ रहस्य-भरा इशारा करके इधर चला आया। सरना को जैराम किया और बैठ गया। बैठते ही एक ने पूछा—"कोई डौल है! मगन मिस्त्री मुस्करा दिया! सरनाम ने बात भांप ली, रंगीले की अ देखा और मन ही मन कुछ तै किया।

"देखा है!" सरनाम ने मगन मिस्त्री से पूछा।

'हूं···आज ही आई है!" मगन ने कहा।

"कहां की है?" इसका उत्तर मगन ने हाथ के इशारे से दिया पता नहीं।

"जाओगे···" उत्तर में मगन ने अनिच्छा जताई। पर सरनाम जानता था, वह जाएगा जरूर! मगन मिस्त्री भला चूक जाय। मगन ने कहा "बड़ा घड़ियाल ब्योपारी है! पजाब तक ब्योपार करता है, पचासों निकाल दीं···"

"शक्ल से नही लगता!" सरनाम ने कहा।

"एक से एक अव्वल लाता है···किस्मत जबर है, इन्दर का अवतार कविराज! हर वक्त दरबार भरा रहता है। कहता था—मेनका है मेनका!"

शाम को सरनाम जब सराय पहुचा तो मगन मिस्त्री कुए वाली कोठरियों की ओर जाता नजर आया।

गेंदाकवि भी बाहर निकल आए थे। सरनामसिंह का व्यक्तित्व देखकर उन्होंने प्रशंसा-भरी नजरों और मीठी जुबान से राम-राम किया। बात करने की सुविधा के लिए वे दोनों पजावे की ओर चले गए। गेंदाकवि उसे समझा रहे थे—"खतरा नही है सिंघजी, मन से आई है। इसमें ब्योपार की बात नही, असलियत है। किसी भी तरह का झगड़ा-टंटा नहीं, मन माफिक रखिए···सुन्दरापन के लिए, क्या पूछना, अहा हा··· देख भर लें सिंघजी। किस्मत की बात है जो इस तरह आ गई! ठाकुर जमींदार के ही लायक है सिंघजी, लेकिन सबसे ऊपर पैसे का जोर। मैं खुद ऐरे-गैरे के हाथ नहीं देना चाहता, आप ही अपने चरनों में डाल लें···उद्धार हो जाय बिचारी का!" कहते-कहते गेंदा कवि भावुक हो आए थे। जैसे उनके भीतर दया का समुद्र उमड़ आया हो और उनकी परोपकारी वृत्तियां कुछ उपयोगी कर सकने के लिए अकुला रही हों।

"देखा जाएगा!" कहकर सरनाम चुपचाप चला आया। और वह सोच रहा था—यह एक तरीका हो सकता है···रमौने जनम-भर के लिए गुलाम हो जाएगा। पुलिसवालों की तरफ से भी कुछ राहत मिलेगी और फिर साथ में एक आदमी बढ़ता है! मान तो फौरन जायगा, भूखा घूमता है···सुनकर बौरा जायगा···सर के बल चलकर आया करेगा! पर एक तस्वीर—एक अधूरा महल उसके सामने उभरता है! स्वयं उसका महल जो बनते-बनते रह गया! अच्छा ही हुआ। ये सब झंझट उसके बस

फक्कतदम सबसे अच्छा। न मौत का डर न होनी-अन-
! और फिर जहां पैसा डाला, वहीं सब है। कमी क्या है?
ह सकना उसके स्वभाव में भी नहीं; यही सब करना होता तो
के जीते जी करता। उनकी आंखें भी सिरा जातीं···छोटा-सा
र बनाता, वहीं गांव में रहता और जीवन काट लेता! पर जो
होना था, उसके लिए चिन्ता या अफसोस कैसा? उसे किसीने
ा तो नहीं था, आज भी वह चाहे तो सब कुछ हो सकता है।
नका अपना घर! गोबर लिपीं दीवारें और घर की शीतल छांह! हर
क्त किसीकी दो आंखों का पहरा—कम-से-कम एक बार तो जी लेता
ऐसे! एक बार···दोषी भी कौन है, स्वयं उसके सिवा! ये लड़की···
नहीं, बिल्कुल नहीं···न जाने किस-किसके साथ···और फिर बांहों में बल
होगा तो खुद भगा लाएगा! ऐसे नहीं···दूसरे दिन सराय के बड़े फाटक
के नीचे सब शौकीन जमा हुए थे। इस सराय में न जाने कितने काम होते
हैं! मगन मिस्त्री धारीदार पैजामा और तंजेब का बेलबूटेदार कुरता
पहने था···आज ही बाल कटवाए थे—कलाई में बेले का हार और आंखों
में दारू की मस्ती। संगमलाल तमाखू वाले, अपने को गुप्ता कहते
थे—आंखों में सुर्मा डाले, सैन्चुरी की लकदक धोती पहने, खस के इतर
से महक रहे थे। दीनानाथ तारकशी वाले इन लोगों की तड़क-भड़क
···र तारों से छिली हुई अपनी अंगुलियां देख रहे थे और अमजद अली
···ी पैसे वाले की पैरवी करने के लिए बारी-बारी से एक-एक का मुं
ताक रहे थे। क्योंकि मुसलमान होने के कारण उनका सिप्पा नहीं
सकता।

रंगीन सरनामसिंह के साथ एक ओर उकड़ूं बैठा था। आखिर
शौकीन एक-दूसरे को अपनी दरियादिली दिखाते हुए पराठे वाले की
पर जम गए···सैदानकवि खुद इधर आएंगे, यही कहलवाया है।
मिस्त्री ने कच्ची शराब की एक बोतल सामने रखी और दौर चल
खाने-पीने के दौर के बाद सभी शौकीन अंधेरा होते ही सराय में
हुए। कोठरी में एक दीया जल रहा था···कोने में पड़े तख्त पर
मटमैली रोशनी में एक स्थौकाया गठरी बनी थी। सि

उसकी पीठ कुछ हिल रही थी। खुले पैरों की अंगुलियों में बिछुए थे, पैर महावर से रंगे थे, एक लडी की पायलें पैरों मे पड़ी थीं—देखते ही रंगीले ने सरनाम के कानों में फुसफुसाकर कहा—"ये झंझट का सौदा लगता है, ब्याहता है शायद···"

"अकल नहीं है तो चुप रहा कर !" सरनाम ने प्यार से डांटा। गेंदा-कवि ने उन दोनों की ओर देखा और बोलने लगे, "बिटिया देख ! इन लोगों से सरम कैसी···सब अपने हैं ! मुसीबत में काम आने वाले कहां मिलते हैं ! ये सब हमारे दुर्दिन के साथी हैं···" कहते-कहते उन्होंने एक नजर सभी पर कुछ इस तरह डाली जैसे वे लोग परोपकार करने आए हों और सबसे ऊपर वह खुद इसीसे प्रेरित होकर इतनी मुसीबत उठा रहे हों। फिर बोले, "एक नजर उठाकर देख बिटिया, ये सब अपने हैं···मगनलाल मिस्त्री, दीनानाथ, ठाकुर साहब···पराया कौन है ? देख तो एक बार···"

सरनाम ने एक गहरी नजर उस लड़की पर डाली, जिसकी सिसकियां अभी तक बन्द नहीं हुई थीं। उसका मन उचट गया—पत्थर-सा दिल पसीज आया···मन हुआ रंगीले से कहे, "उठ चल···" पर रंगीले की आंखें उधर ही गडी हुई थीं···उनमें भूख अपना मुंह फाड़े बैठी थी !

मोटर इंजन की तरह उसका माथा जलने लगा। सब बकवास है ! यह सब क्या है ? जैसे कसाई बकरी खरीद रहे हों। लेकिन और होगा भी क्या इसके साथ ! बिकी न हुई तो यहीं किसी कोठरी में पेशा करेगी···या दर-दर भटकना···जब तक जवानी है, तब तक···और उसके बाद ? कल्पना मात्र से उसे रोमांच हो आया। आखिर किसीके साथ तो पड़ेगी···शायद मगन के ही, जेब में वही कर्रा है···पिटनी औरत की तरह उसका भी हाल करेगा। ताड़ी पी-पीकर पीटेगा और किसी दिन ये भी पेट में बच्चा लिए जहर खाकर या फांसी लगाकर जान दे देगी···

तब तक भीतर से सब लोग बाहर आ गए। रंगीले बांह पकड़कर सरनाम को दूर अंधेरे में खींच ले गया और कुछ भी कहने की बजाय सिसक-सिसककर रोने लगा। सरनाम भौंचक्का रह गया···सचमुच रंगीले

रो रहा था, उसकी आंखों से लगातार बूंदें टपकती जा रही थीं। सरनाम ने हाथ पकड़कर पूछा तो केवल इतना कह पाया—"चलो दद्दा···बाहर चलो···" सरनाम के लिए कुछ भी समझ सकना मुश्किल हो रहा था, और रंगीले सिसकता जा रहा था, उसके सामने थी वह लड़की···

गेंदाकवि उसकी टांगों में हाथ डालकर घुसा हुआ मुंह जबरदस्ती ऊपर उठा रहा है···पर बार-बार वह चेहरा घुटनों में धंस जाता है। हल्की-सी एक झलक उन लोगों को दिखाई पड़ी—गोरा रंग···सिसकियां···"इनसे सरम कैसी !" गेंदाकवि के शब्द, पुचकारना-मानना। "नखरे दिखा रही है···जरा मेरे साथ अकेला छोड़ दो···दो मिनट में हरा कर दूं···' मगन मिस्त्री की बात उसके कानों में चुभ रही है, फिर थोड़ी जबरदस्ती···सर से पल्ला सरक गया है···पसीने में पल्ला भीगे हुए बाल और माथे पर बहकर आई हुई खून की तरह सिन्दूर की लकीर···इधर-उधर चिपके हुए रोएं और भौंहों की रोक से टपकती हुई पसीने की बूंदें, आंखों से बेबसी में ढरके हुए आंसू···पपड़ाए ओंठ और भरा हुआ चेहरा··· दोनों हाथों की अंगुलियों से अपना मुख छिपा लिया है ! वे अंगुलियां कातर की तरह चेहरे पर चिपक गई हैं। गेंदाकवि नहीं खिसका पाया···जैसे अंगुलियों की उन छड़ों के पार वह सुरक्षित हो···उसका मुर्दा रूप सुरक्षित हो···और जलती हुई मोमबत्ती की तरह उन आंखों से बूंदें अब भी टपक रही हैं···अब भी···अब भी···

और रंगीले रोए जा रहा है। सरनाम खड़ा असमंजस से देख रहा था ! "बोलता क्यों नहीं, कुछ बोलेगा कि यूं ही रोता जाएगा ?" सरनाम से भिड़कते हुए कहा। 'मुझे वह नहीं चाहिए···मैं नहीं चाहता, बस वापस चलो घर !" रंगीले बोला।

"आदमी की तरह रह, इस वखत देवताई सूझ रही है···शाम को फिर पागलों की तरह ताक-झांक करेगा !" सरनाम ने बड़प्पन के लहजे में कहा और बाहर लौट आया।

कोठरी के उढ़के हुए दरवाजे के पीछे खड़ी छाया अपने भाग्य का फैसला सुन रही थी ! दीये की रोशनी की लकीरें जो दरवाजे की सधों से फूटकर बाहर जमीन पर पड़ रही थीं, वे भी उसकी छाया ने सोख लीं

थीं, ठीक उसी तरह जैसे अभी तक अपने पथ की प्रकाश वह स्वयं ढकती आई है ! इस क्षण वह अपने को न जाने कितना हताश महसूस कर रही थी। उसकी सारी चेतना उन लोगों की बातों की ओर उन्मुख थी···

'अच्छा लो ! पांच सौ पर तोड होता है ?' सरनाम ने कहा। गेंदाकवि भी सरनाम के लिए ज्यादा ढुरक-रहे थे।

चार सौ के नोट रंगीले के हाथ में देते हुए सरनाम ने कहा था, 'चुका रुपये रंगीले !' फिर गेंदाकवि से बोला था, "एक सौ कम हैं, जब तक ये रुपया पूरा नहीं चुका देता तब तक तू रख इसे !' कहकर सरनाम उठ खड़ा हुआ था। गेंदाकवि ने फुरसत की सास लेते हुए कहा—'ठीक है ठाकुर साहब ! इसमें कोई हर्ज नहीं !' फिर कोठरी की ओर देखकर उसने बड़े हर्ष से पुकारा था, 'बंसिरी बिटिया किस्मत खुले गई तेरी···'

बंसिरी का नाम सुनकर सरनाम के पैर काठ हो गए। बंसिरी, कौन बंसिरी ! और दूसरे ही क्षण उसे लगा कि उसने क्या कर डाला है ? और कौन होगी उसके सिवा ! लेकिन न जाने क्यों मन खट्टा हो आया। नौटंकी की बंसिरी और सत्तार। और फिर कृष्णमण्डली के साथ बलराम से आखें लड़ाती हुई···जो उसे पहचानकर भी नहीं पहचानना चाहती थी। और फिर गेंदाकवि के साथ रही हुई बंसिरी···न जाने कितने गेंदा, बलराम और सत्तार ! और उस दिन का वह घमण्ड ! और उसका मन प्रतिहिंसा की वहशी खुशी से भर गया ! एक अभिमानभरी तृप्ति और एक अनूठे संतोष से, पर मन में कहीं कसक भी थी। बंसिरी से भला हार-जीत क्या ? और फिर औरत से !

लेकिन चलते-चलते उसे लग रहा था जैसे भीतर सब खाली हो, खोखला···एक खाली मकान जैसा···ऐसा मकान, जिसमें रहनेवाला सुधि का पाहुन एकाएक चला गया हो और साय-साय करती गरम हवा के थपेडों से घर के दरवाज़े और खिड़कियों के पल्ले भटाभट दीवार से टकरा रहे हों···

और रंगीले पांच सौ रुपये का कर्जदार होकर बंसिरी को ले आया ! मोटर अड्डे के सामने वाले कच्चे मकान में उसने अपनी गृहस्थी जमाई।

सरनाम हमेशा यही सोचता रहता''' उसने अच्छा किया, नहीं'''नहीं, उसने बुरा किया'''शायद कुछ भी नहीं किया, न अच्छा न बुरा !

पर बड़ी मुश्किल से आई थी बंसिरी'''रंगीले की बात जानकर उसने मंदाकवि से इनकार कर दिया था, कहा था—'मैं जहर खाऊंगी'''मैं भाग जाऊंगी ! रात में गला घोंट दूंगी तेरा !' पर मंदाकवि पुराने पापी थे; सब जानते थे कि कितनी देर का उफान है'''डेढ़ दिन कोठरी बन्द किए यूंही पड़ी घुटती रही, उस गर्मी और अंधेरे में ।

और उसी रात पुलिस के एक दीवान जी सराय में आए थे; तब उसने जाना था कि वह क्या है, उसकी क्या हस्ती है । इससे अच्छा है उस सरनाम की हिकारत सह लेना'''उसके सामने नीची निगाह करके जीवन-भर एक-सहारे जी लेना—कभी कुछ कह तो पाएगी—और कर भी क्या सकती है ?

दीवान जी ने शहर की पूरी मिल्कियत उसे सौंपते हुए बड़ी इज्जत से कहा—'बेखटके रहिए शहर में, जब तक जाहिद दीवान है तब तक पर-बंदा पर नहीं मार सकता । मौज कीजिए'''वक्त जरूरत याद फर्माइएगा ।' पर उसके मुंह से आती हुई दारू की महक ने उसकी सांस रोक दी थी और गुमसुम मुर्दा बंसिरी ने वह रात'''तब एक विचार कौंधा था—अपने को बड़ा अफलातून समझता है सरनाम ! बेईमान'''दगाबाज'''इज्जत से खेल गया कमीना ? कैसे-कैसे सब्जबाग दिखाए थे मेले में, कितना इन्तजार किया था उसने, दगा देकर भागा था'''और आज पहचान कर भी'''जब सबने कोठरी में देखा था तब उसने भी देखा होगा'''तब भी दूसरे के हाथ बिकवाकर जलील करना चाहता था । खुद पैसे लगाए'''और'''‘जब तक रुपया पूरा नहीं चुका देता तब तक तू रख इसे !' इज्जत का ठेकेदार बन गया था ! औरत पुकारता था, जैसे उसकी कभी कुछ भी नहीं रही !''' औरत ! अभी जानता नहीं औरत कितनी खूंख्वार होती है ? अब औरत बन के ही रहेगी और एक दिन देखेगी उसे'''बताएगी उसे कि वह सिर्फ औरत है !

और उस रात उसने जाहिद दीवान को मुट्ठ कर लिया था—कुछ इस तरह उसे घेरने की कोशिश की थी कि वह हाथ में रहे'''चलते-चलते

जब उसने कहा था, 'बैठके रहिए शहर में !' तब उसकी छाती भविष्य में होनेवाली जीत के गर्व से फूल आई थी। वह सरनाम को सिखाएगी, उसे एक सबक देगी···

पर निडर सरनाम उसकी आंखों के सामने घूम जाता है। बलिष्ठ सरनाम पत्थर की लाट की तरह खड़ा होता है···सीने पर कसी हुई कारतूसों की पेटी, बन्दूक से खिलौने की तरह खेलता हुआ—धांय···धांय···दस-बीस-तीस···धांय···धांय···अविचलित सरनाम! खतरे में भी सरदार की लाश को चादर की तरह कन्धे पर डाले हुए वह ओझल हो गया और तब हाथी डुबाऊ तालाब में छम्म ! सरनाम नहीं, कोई चट्टान तालाब की छाती पर गिरी थी···गांव-भर गूंज गया, चार सौ आदमियों का घेरा, पर वह यह गया, वह गया···रोआं तक न छू पाया कोई, दिलेर सरनाम !

अंधेरी रातों में घुरघुराते इंजन के ऊपर बैठा सरनाम ! खाई-खड्ड···ऊबड़-खाबड़ सड़क···पर उसकी बांहें हैं कि ट्रक उछलता चला जाता है। उसकी बांहों की उभरी हुई नसें, पसीने से चिपकी हुई कमीज और थरथराती हुई मांसपेशियां—पथरीला शरीर···पिस गई थी वह · रग-रग निचुड़ गई थी, हड्डी-हड्डी चटक गई थी, और उस हडफूटन का अनिर्वचनीय सुख ! कैसे लड़ेगी वह उससे ! मन क्यों डूब-डूब जाता है—उस पत्थर के शरीर को सभालने का मन होता है, बनाए रखने को जी करता है ! उसे छुए, उसपर हाथ पटके और चट्टानी सीने के नीचे दबकर मर जाए···कुचलकर मर जाए; पर उसे न बिखरने दे ! उस चट्टान पर एक खरोंच तक न आने दे !

और वह पागल हो जाती है। बदहवास-सी इधर-उधर ताकती है। अभी-अभी गुस्से में तोड़े हुए मिट्टी के प्याले के टुकड़े बटोर लेती है···कितना बड़ा पागलपन था···वह कभी नहीं तोड़ सकती उसे, और अगर तोड़ा भी तो फिर बटोर लेगी इसी तरह ! पर यह होता क्या है ? क्यों वह कुछ तै नहीं कर पाती ? शायद सरनाम कभी आए···अड्डे पर वह रोज उसे देखती है—टाट का पर्दा हटाकर वह खड़ी देखती रह जाती है···और करे भी क्या ? घर में और कौन है जिसके लिए कुछ करे। पूरा दिन

यूं ही जाता है ! सौ-पचास बार सरनाम की आंखें उससे मिली हैं और पलकें झुकाकर वह या तो इमली की ओट हो गया या भीतर छप्पर में घुस गया। कभी भर आंख ताका नहीं···ताकेगा किस ताकत से। अपनी गलती महसूस करता है, पर साथ ही उस दिन शाम को वह कह रहा था इनसे—'जा···जा घरवाली की हिफाज़त कर, कुत्ता दे जाएगी···' तब उसका मन हुआ था कि जाकर मुंह नोच ले उसका ! चमकती आंखों में मूजे भोंक दे ! वह बुरी तरह चिढ़ जाती थी। रंगीले सरनामसिंह के बारे में कुछ भी सुनने को तैयार न होता। अकेला शिवराज ऐसा था जिससे उसकी पटती थी। आदमियों के बीच में रहकर शिवराज किसी नारी की छांह के लिए तरस जाता···और बंसिरी में उसे सभी रूप एक साथ मिल गए थे—मां, बहिन और मित्र ! शिवराज उमर में छोटा पड़ता, फिर भी वह सब तरह की बातें कर लेता, हर बात बंसिरी से कहता और राय लेता। बंसिरी के लिए भी शिवराज बहुत बड़ा सहारा था, सरनाम के बारे में वह लगातार पूछती रहती और वह बताता रहता।

···सरनामसिंह अपनी बात खतम करके मंगल के साथ अड्डे पर आया। शिवराज अड्डे पर खबर लेकर नियमानुसार बंसिरी के पास चला गया। आते ही बोला, 'चाची, आज फिर तैयारी हो रही है···वो मंगल आया है, पर पर सब तै हुआ है, मुझे जबरदस्ती अड्डे की तरफ टरका दिया···'

'मेरे पास आने को टोका होगा !' बंसिरी ने सबसे पहले यही बात पूछी क्योंकि वह जानती थी कि सरनाम शिवराज का उसके पास आना-जाना पसंद नहीं करता। एक बार उसने रंगीले से भी कहा था—कुछ मेरा भी खयाल करो···क्या तुमने सबकी खुराफातों में साथ देने का पट्टा लिख दिया है ! तुम्हारे सरनामसिंह तो अकेले फक्कड़म हैं, पर तुम्हें कुछ हो गया तो मैं कहां की रह जाऊंगी !' और उसी रात जब कच्ची शराब की बोतलें छुपाकर रंगीले ने घर पर रखी थीं तो उसने तूफान उठा लिया था !

इसी तरह के न जाने कितने झगड़े-टंटे रोज लगे रहते। बंसिरी तर-

नाम को ज़रा भी नहीं सह पाती। उसकी बात आई नहीं कि उसकी भौंहें टेढ़ी हुईं। और रंगीले इस कशमकश से परेशान रहता। समझ में नहीं आता कि वह आखिर क्या करे जो सब कुछ ढर्रे पर आ जाए।

शिवराज ने कहा, 'उनके टोकने से क्या होता है। जहा मन होगा जाऊंगा'''देखो चाची, उधर देखो''''' खिड़की का टाट वाला पर्दा हटाते हुए शिवराज ने मगल को पहचनवाया था, 'यही आदमी है ! पिछली बार भी यही था !"

'कब जा रहे हैं ये लोग !' बसिरी ने जानना चाहा, पर शिवराज को तारीख नहीं मालूम थी। नीचे अड्डे पर सरनामसिंह इजन का हुड खोले कुछ देखभाल कर रहा था। मगल पास खड़ा बीड़ी धौंक रहा था। थोड़ी देर बाद लारी छूटने का वक्त हुआ तो रगीले दौड़ा-दौड़ा घर आया और छुपाकर रखी हुई खाली बोतलें एक बोरी में लपेटकर फुर्ती से वापस चला गया। भुर्र'''भुर्र करके लारी स्टार्ट हुई और धूल का बादल छोडकर सीधी सडक पर खडखडाती हुई चली गई।

'सुना दडे में इस बार घाटा हुआ है !' बसिरी ने मालूम करना चाहा।

'कल ही चार सौ कमीशन के मिले हैं, घाटे का सौदा भैया नहीं करते ! पर सुना है इस बार पुलिस पीछे पड गई है। आजकल चोरी-छिपे नम्बर लगते हैं और छिपाकर ही भुगतान होता है।' शिवराज ने कहा तो बसिरी से न रहा गया, "तुम आदमी हो रहे हो पर लडकपन अभी नहीं गया—मेरी बात मानो शिवराज ! जैसे भी हो अपने को अलग कर लो इन लोगों की मण्डली से, पढ-लिख लिया है, तुम्हें कुछ और करना है। जजी-कलक्टरी में नौकरी तलाश करो'''अपने भाई-भौजाइयों को छोड़े पड़े हो'''आखिर वे ही काम आएंगे ! कोई ठिकाना है सरनामसिंह का ! ज़िले में रोज़ नई वारदातें होती हैं, आज यहा डकैती तो कल वहा कतल इस तरह कब तक खैर मनाएंगे ये लोग अपनी'''आखिर एक रोज़ पकडा जाएगा, तब क्या इज्जत रह जाएगी !'

'मेरा भी मन अब ऊबता है, लेकिन जब तक अपने पैरों न खडा

हो जाऊं तब तक तो बड़ी मुश्किल है ! मुझे खुद लिहाज लगता है इस तरह रहते, लेकिन अभी कोई रास्ता नहीं···!'

'लिहाज की बात करते हो ! तुम्हें नहीं मालूम, लोग कैसी-कैसी बातें करते हैं तुम्हारे लिए ! मेरा भाई होता तो जहर दे देती, पर इस तरह की बात न सुनती···' बंसिरी का इशारा समझकर शिवराज लज्जित हो गया। शिवराज चुपचाप सुन लेता है। कहे भी क्या ? जब-जब बंसिरी उसे इस तरह धिक्कारती तब उसका किशोर पौरुष भीतर से हुंकार उठता है, और वह अपने को आदमी महसूस करने लगता है ! सचमुच उसे क्या बना रखा है सरनामसिंह ने !

और सरनामसिंह उसे हमेशा सिखाया करता है—'औरत से बड़ी खाई इस दुनिया में नहीं। आम की तरह चूस लेती है। आदमी वही है जो औरत से अपने को बचा जाए ! कभी उसके फन्दे में न फंसे। अपनी जिंदगी जीना हो तो औरत को कोसों दूर रख···तन-बदन, धन-दौलत, ऐश-आराम की दुश्मन है औरत ! और फिर ऐसा क्या है जो पैसे से नहीं मिलता··· औरत कब धोखा दे देगी, कब प्यार करते-करते तुम्हारी जान की दुश्मन हो जाएगी, कोई ठिकाना नहीं !'

लेकिन शिवराज को बंसिरी की बात ही ज्यादा जंचती है। जब उसके सामने हेम खड़ी हो जाती है, तब सरनाम की सारी बातें बड़ी उथली और बेइमानी लगने लगती हैं ! सारहीन, बेतुकी। और बंसिरी के पास बैठकर उसे एक अजीब-सी तृप्ति मिलती है, अद्भुत सलोनी-सी अनुभूति होती है—अपने सारे स्नेह के बावजूद बंसिरी कभी-कभी बड़ी रहस्यमयी हो जाती है। वह चाहता है कि बंसिरी के तन और मन में छुपे गुह्य भेदों को जान सके···उसके तन को वह देखता रह जाता ! तरह-तरह की कल्पनाएं करता। और बंसिरी के तन के एक-एक रूपाकार की कल्पना से वह हेम के शरीर का अनुमान लगाता।

कई बार वह हेम के विषय में बताते-बताते रुक गया। पर एक रोज जब सरनाम ने उसे लड़कियों के पीछे घूमने की हरकत पर डांटा, तो वह आया था और हिचकते-हिचकते बंसिरी को सब कुछ बता दिया था, उस दिन से बंसिरी ने उसे और भी सहारा दिया था ! और सचमुच बंसिरी

इस बात से दुखी होती थी कि सरनाम अपनी बिगड़ी हुई आदतों के कारण शिवराज को बिगाड़े डाल रहा है। उसकी स्वाभाविक गति को रोके हुए है, उसे गलत रास्ते पर डाल रहा है। जब भी मौका मिलता, वह शिवराज को ताने दिया करती, उकसाती और उसे अहसास कराती कि उसकी दशा एक गई-गुज़री औरत से भी बदतर है ! और वह बड़े गौर से देखती रहती कि शिवराज में स्त्रैणता के गुण आते जा रहे हैं ! शौकीनी बढ़ती जा रही है···आज भी उसने शिवराज को तर्जनी में अंगूठी पहने देखा तो कटाक्ष कर बैठी—'ये लड़कियों की तरह क्या अंगूठी पहन रखी है···' छंगुनी के नाखून पर नेलपालिस देखी तो चाकू लेकर छुटाने बैठ गई····'तुम लड़की हो जाओ शिवराज !' और इससे पहले कि बसिरी चाकू से उसे छुटाए, उसने खुद अपने दांतों से उसे खरोच डाला !

बात करते-करते बसिरी अपने गांव के जवानों के किस्से लेकर बैठ गई····बड़ा बांका जवान था अद्दा ! तेल-फुलेल नहीं, मिट्टी से रचा रहता था। *गांव-भर की लड़कियां जान देती थीं उसपर*—शेर की तरह घूमता था खेत-खलिहानों में। नीमवाले सैयद बाबा की दाढ़ी नोच लाया था, तब से गांव के सैयद बाबा को किसीने नहीं देखा ''लोगों ने कहा, 'अब खिला-खिला के मार डालेगा !' पर अद्दा हट्टा-कट्टा घूमता रहा। बाल-बांका नहीं हुआ उसका।

बसिरी जब ऐसी बातें सुनाती तो शिवराज अपने में सिमट जाता। उसे पछतावा होता कि क्यों हेम के बारे में वह सब कुछ बता गया। थोड़ी देर इधर-उधर की बातें करके वह उठता। सराय के होटल पर खाना खाता और बाजामास्टर के पास जा बैठता या शाम को घूमता-घामता अड्डे पर आ बैठता···आजकल हेम कहीं किसी रिश्तेदार के यहां कुछ दिनों के लिए बाहर गई हुई थी। अड्डे पर खासा मजमा रहता। मोटर की छतों पर ड्राइवर और क्लीनर गद्दियां बिछा-बिछाकर मोमबत्तियों के सहारे फ्लेश खेलने में मशगूल रहते। या किसी मोटर की छत पर किसी विरही ड्राइवर, क्लीनर या कमीशन एजेण्ट का किस्सा छिड़ा होता और ऊंची आवाज़ में गाना चलता—

गोरी मोहे जमना के पार मिलना'''

गाता एक, पर ताल सब देते और फ्लेश खेलते लोगों की गरदनें भी उसकी ताल पर झूमती रहतीं। आखिर मोटर आने तक अड्डे पर जगह रहती थी, उसके बाद नशे में धुत्त लोग इस तरह सोते जैसे सांप सूंघ गया हो। दूर सड़क पर आती हुई लारी की रोशनी चमक उठी थी! अड्डे में थोड़ी जान आई, पर ज्यादातर लोग अपने-अपने सोने का इन्तज़ाम कर रहे थे। मंगल फ्री स्कूल की कार्निस पर इन्तज़ार में बैठा था। मोटर रुकते ही वह सरनाम के पास पहुंचा, उसका पारा चढ़ा हुआ था। रंगीले सवारियों का सामान उतारने के लिए ऊपर छत पर चढ़ गया।

हाथ झाड़ते हुए, थकन से चूर सरनाम जाकर तखत पर बैठ गया।

शिवराज को आज अकस्मात अड्डे पर देखकर आश्चर्य हुआ, बोला, 'क्यों—कोई बात है?' शिवराज ने कहा कि यूं ही चला आया तो सरनाम को थोड़ी खुशी हुई। उसे लेकर वह होटल को चल दिया। रास्ते में बोला, 'आज कितने दिन बाद तुम्हें हमारे साथ खाने की फुर्सत मिली है!' सुनकर शिवराज चुप रहा। होटल में पहुंचा तो डा० लालचन्द जमे हुए थे। सरनाम इन्हें पहचानता था, इसलिए कि ये खद्दर पहनते थे और सन् बयालिस के बाद जब वह लड़ाई से वापस आया तो लोग इन्हें नेताजी-नेताजी कहकर पुकारते थे! बीच में डा० लालचन्द कहां रहे, यह कोई नहीं जानता। डा० लालचन्द ने सरनाम को देखते ही पुकारा, 'कहिए सरनामसिंह जी, क्या हाल हैं?'

'सब ठीक है डाक्टर साहब!' कहकर वह खाने के लिए बैठने जा ही रहा था कि डा० लालचन्द ने कहा, 'आपसे मिलना था मुझे, यहीं मुलाकात हो गई''' और उन्होंने अपनी योजना सरनाम के सामने पेश कर दी—'शहर में चार अड्डे हैं। कम-से-कम तीन ड्राइवर और इतने ही क्लीनर होंगे, और बाकी काम करनेवाले मिलाकर सौ-सवा सौ के करीब हो जाएंगे। इतनी बड़ी ताकत के होते हुए, हमारे ज़िले में एक भी मोटर यूनियन नहीं। आप सब लोगों के सहयोग से एक कर्मचारी यूनियन बन जाए, मोटर मालिक-यूनियन मालिकों ने अपने स्वार्थों के

लिए बना रखी है, लेकिन असली काम करने वाले बिखरे हुए हैं। जितना काम लिया जाता है! उतना पैसा नहीं मिलता। नौकरी की मुस्तकली का कोई ठिकाना नहीं। जब जिसे जो चाहता है, मालिक निकाल बाहर करता है…सच पूछिए तो मजदूर और मालिक का झगड़ा हर जगह हर स्थिति में है। मुश्किल यह है कि मजदूर संगठित नहीं होते, इसीलिए उनका शोषण होता है! वे नहीं जानते कि उनकी लड़ाई क्या है? कहां है?'

'यह सब मैं नहीं जानता। मैं आदमी—मजदूर आदमी की लड़ाई हमेशा दूसरी जगह देखता हूं—जिस लड़ाई की ओर आपका ध्यान है वह फैक्टरियों से भरे कानपुर, बम्बई या अहमदाबाद में हो सकती है, यहां नहीं। यहां सब जीने के लिए संघर्ष कर रहे हैं! मालिक और मजदूर, वकील और मुहर्रिर, दुकानदार और नौकर—सभी एक नाव में हैं, और उस नाव के चारों ओर एक तरह का तूफान उमड़ रहा है!' सरनाम ने तलखी से कहा।

'ठाकुर साहब! असल में लड़ाई की बात…' बीच ही में डा० लालचन्द की बात सरनाम ने काट दी, 'इन धर्म-मंडलियों से लड़िए डाक्टर साहब जो यहां के मेहनतकश लोगों को सोचने-समझने का मौका नहीं देतीं, इन ओझा और पाखण्डियों से लड़िए जो मजदूर के पसीने की कमाई चाट जाते हैं—इन ऊंची जात के कहे जाने वाले लोगों से लड़िए जो आदमी को आदमी नहीं बनने देते। इन मंडी वालों से लड़िए जो मुनाफे लिए बरसात में गल्ले को गोदामों में बन्द करके बाहर भेजने के लिए रोक रखते हैं। जिला बोर्ड के उन अमलाओं से लड़िए जो स्कूल के बनने के नाम पर पैसा खा जाते हैं। चुंगी के अफसरों से लड़िए जो हैजे की रोक-थाम के लिए नालियों पर सिर्फ चूना डलवाकर दवाइयों का पैसा हजम कर जाते हैं—अस्पताल के डाक्टरों से लड़िए जो गरीबों के लिए मिलने वाले इंजेक्शनों को बेच लेते हैं, दवाओं में पानी मिलाकर रोग का इलाज करते हैं!'

इससे पहले कि डा० लालचन्द कुछ बोलें, कुछ रुककर सरनाम कहता ही गया—'उन सप्लाई अफसरों से पूछिए जो सीमेंट की बोरियां

वनियों को बांटकर खत्म कर देते है। उन ठाकुरों से लड़िए जो अहिंसा और गांधीजी के नाम पर ज़िला कमेटी के सभापति पद के लिए दस-बीस के सर तुड़वा देते हैं'''उन नेताओं से लड़िए जो जातिवाद के नाम पर वोट बटोरते हैं'''भूदान कमेटी के अधिकारियों से लड़िए जो रिश्वत ले-लेकर ज़मीनें बांटते है ! उन अफसरों के बंगलों पर धरना दीजिए जो नशाबन्दी कानून के नोटिस पर दस्तखत करके अंग्रेजी शराब की चुस्कियां लेते हैं, उन काली टोपी वाले संघियों से लड़िए जो घृणा फैलाकर मुसलमानों को चैन की नींद नहीं सोने देते ! उन पाखण्डी गांधीवादी नेताओं से लड़िए जो नेतागीरी के नाम पर पचासों घरों की लड़कियों को वरवाद कर रहे हैं, कहते-कहते सरनाम का मुंह तमतमा आया था, 'कितनी लड़ाइयां हैं डाक्टर साहव। आंखें खोलकर देखिए डाक्टर साहव ! लड़ाई कहां है ? ये सेठों-अमीरों और पूंजीपतियों की वस्ती नहीं, हर गली वीरान है इसकी'''हर गली में एक से किरासिन के लैम्प टिमटिमा रहे हैं, हर गली में धूल उड़ रही है, हर गली अंधेरी और सुनसान पड़ी है ? हर गली में इन लड़ाइयों के मुकाम हैं'''यहां किसी मालिक की छत [illegible] किसी सेठ का मकान चमचमाता हुआ नहीं ! पर यहां हर [illegible] ऊंची है, हर कायस्थ का माथा चमचमाता हुआ है, हर [illegible] ऊंची है ! इस झूठी इज़्ज़त को धूल में मिलाइए, उस [illegible]

किसी पवित्र आत्मा के मुंह से फूट रहा हो—'और मुझे ही देखिए डाक्टर साहब ! क्या मैं नहीं जानता कि मैं खुद क्या हूं ? या आप मेरी असलियत नहीं जानते होंगे ! लेकिन आप मेरे मुंह पर नहीं कह सकते ! क्यों, इसे आप भी जानते हैं और मैं भी···लेकिन मैं जो कुछ हूं, उसके लिए सिर्फ मुझे अफसोस हो सकता है, ऐसा कुछ भी नहीं; जिसपर दुनिया अफसोस कर सके ! एक आदमी के नाते मैं बुरा भी हूं—पर सिर्फ अपने लिए··· मेरी बुराइयां दूसरों का बुरा नहीं कर सकतीं, क्योंकि मैं अकेला होकर जीता हूं। लेकिन जो सबके लिए जीते हैं···जो यह कहते हैं कि वे दूसरों के लिए जी रहे हैं, उनकी बुराइया छूत के रोग की तरह फैलकर तबाह कर देती है ! इस तबाही को रोकने के बाद ही एक-एक आदमी को संभाला जा सकता है ! अपने चारों तरफ एक अच्छी दुनिया देखकर बुरा आदमी खुद संभलेगा, उसकी हिम्मत नहीं कि वह बुरा रह सके !'

'लेकिन भाई ! जब तक आदमी खुद अपनी बुराइयां दूर नहीं करता तब तक····' डा० लालचन्द कह ही रहे थे कि सरनाम ने बात काट दी, 'ऐसा आप इसलिए सोचते हैं कि आप आदमी को आरम्भ से बुरा मानकर चलते हैं···आदमी को अच्छा मानकर चलिए। इस जमाने के आदमी ने बुराइयों के बीच आंखें खोली, उसने अच्छाई देखी ही नहीं, और जो कुछ अच्छा इस जमाने ने प्राप्त किया उसकी रोशनी से जबरन उसे दूर रखा गया, उसे अच्छाई से दूर रखकर बुराइयों के बीच खाली वक्त दे दिया गया, तब वह क्या करता ? आदमी है कि कुछ करेगा···बगैर किए वह जिन्दा नहीं रह सकता ! इसीलिए जो राहें उसे मिलीं, उसपर वह चल पड़ा···' कहते कहते सरनाम दार्शनिक की भांति गम्भीर हो आया था, 'मुझे जो राह मिली, मैं भी उसीपर चल पड़ा, हर वह आदमी जिसे आप खराब समझते हैं, उसकी यही कहानी है !···' सरनाम एकदम चुप हो गया। शिवराज लगातार उसे ताके जा रहा था। उसके मन से सारी ग्लानि जैसे धीरे-धीरे बहती जा रही थी।

डा० लालचन्द हाथ धोने के लिए उठे तो सरनाम ने कहा, 'आप मिलिएगा डाक्टर साहब, वहीं अड्डे पर ज्यादातर रहता हूं !'

होटल से घर तक का रास्ता खामोशी के बीच कट गया। शिवराज

अपनी खाट बिछाकर सरनाम का बिस्तर लगाने लगा। सरनाम ने देखा, पर कुछ बोला नहीं। शिवराज ने नया काम किया था। कपड़े उतारकर सरनाम कमरे में घुस गया। बोतल खुलने की आवाज शिवराज ने सुनी थी···कई बार आंख खुली पर सरनाम बिस्तर पर नहीं दिखाई पड़ा। कमरे में लालटेन की हल्की रोशनी थी—सरनाम पीते-पीते मस्त होकर दीवार के कोने से सिर टिकाए धुत्त पड़ा था। बोतलें और गिलास पास लुढ़क रहे थे। शिवराज भयभीत-सा देखता रह गया। बड़ी मुश्किल से रात गुजरी···वह समझ नहीं पाया कि यह कौन-सा सरनाम था। वह इसे प्यार करे या घृणा···

सवेरे ही शराब की बोतलों के लिए मंगल आ गया। सरनाम और मंगल जब अड्डे की तरफ चले तब धूप काफी निखर चुकी थी। रंगीले का पता लगाया गया, पर वह लापता था। इधर-उधर पूछने से पता लगा कि रंगीले किसीकी मिट्टी में गया है।

अगले चौराहे पर हंगामा सुनकर उधर देखा तो एक अर्थी चली आ रही थी। हाथ-डेढ़ हाथ की अर्थी, आगे रंगीले उठाए था, पीछे बिरजू। शव पर लाल अबीरी कपड़ा था और छोटी-सी अर्थी में झंडियां वगैरह लगी थीं। आगे-आगे बाजे वाले किसी फिल्मी गीत की धुन बजाते हुए हुए चले आ रहे थे।

चन्दे के लिए अर्थी अड्डे पर रोक ली गई।

'कैसा चन्दा ?'

अर्थी उतारकर रंगीले ने बताया, 'बानर भगवान् स्वर्गलोक सिधारे हैं···मन भर लकड़ी काफी होगी !' अर्थी के जुलूस में शामिल होने वालों के माथे पर महावीरी टीका लगा था। असलियत जानकर मंगल बिगड़ा, 'बन्दरों को मुर्दघाट पहुंचाते रहोगे कि उसका इन्तजाम होगा।'

'आज जजी-कचहरी में गवाही के लिए हाजिर होना है, भगवान से नहा-धोकर उधर जाना है, शाम तक या कल तुम्हारा सामान आ जाएगा? रंगीले ने कहते हुए बाजे वालों को इशारा किया और अर्थी मुर्दघाट की ओर चली गई।

□

···शिवराज पिछले कई महीनो से बहुत भावुक होता जा रहा था। हेम की शादी तय हो गई थी। उसे लगता था जैसे वह एक अत्याचारी समाज के बीच आ गया है। उम्र अभी अट्ठारह की होगी, पर न जीवन का उछाह न उदण्डता। रह-रहकर अनजान चेहरों की याद सताया करती—मन करता, किसी स्वप्नलोक मे उड़ जाए, ऐसा लोक जहा कोई न हो—वह हो और उसकी कल्पना। दूर कही बजते ग्रामोफोन से गीत का स्वर आ रहा है—'जब तुम्ही चले परदेश लगाकर ठेस ओ प्रीतम प्यारा!' उसकी आखें भर-भर आती है और हेम सदा-सदा के लिए जैसे पराई होकर चली जाती है। और शिवराज उस भविष्य के दुख और विरह की कल्पना में सोचता है—अब तुम्हारी सुधि को प्यार करूगा रानी! सुधि तो नहीं छीन सकता यह क्रूर समाज···और वह रात-रात भर रो-रोकर एक गीत की पक्तिया जोड़ता रहता है, बार-बार वही ग्रामोफोन का गीत उसी स्मृति मे आकर उलझता है और उसके भग्न हृदय से पुकार फूटती है—

'तू मेरा दुख जान न सकती!
सम्भव सुख के अश्रु समझ ले।
मगर समझ दुख गान न सकती!'

रात-भर वह सो नही पाया और हेम के विवाह की काल्पनिक बातें उसे कचोटती रही, पर कविता बन गई थी। आज वह समझ पाया था कि कविता के लिए विरह की क्या महत्ता था!

आखिर बडा भरा हुआ दिल लेकर हेम को पत्र लिखने बैठ गया—

हृदय की रानी हेम!

निठुर नियति के हाथो बार-बार प्रताडित होने पर भी तुम्हारा पीछा नही छोडता···सुना तुम्हारा विवाह तय हो गया है ··यह देव-दुर्विपात ही है मेरी रानी! मेरे आसू नही थमते। मेरे हृदय को तुमने कभी समझा ही नहीं, जो तृप्त होते हुए अतृप्त था, उसमें शायद अब भी पिपासा है जो आमरण शान्त न हो सकेगी···तुमने तो आशाओ पर निराशा की काली चादर डाल दी। तुम्हें भी किसी शलभ को अपने जीवन-दीप की आंच मे जलाने की खूब सूझी और सफल भी हुई, अतएव उस शलभ की

स्वीकार करो। एक प्रार्थना है, भूलना मत उस शलभ को, जिसने अपने अरमानों की चिता में आग दी...

महरूमे तरब है दिले दिलगीर अभी तक,
बाकी है तेरे इश्क की तासीर अभी तक !

और मेरी रानी, ये मेरी कविता लो...टूटे हुए दिल की पुकार सुन पाओ तो सुनना—तू मेरा दुख जान न सकती !

सम्भव सुख के अश्रु समझ ले,
मगर समझ दुख गान न सकती ! तू...
इस जीवन की और न आशा
लौट रहा प्यासा का प्यासा
करा मुझे विषपान जो सकती ! तू...

अभागा—शिवराज

पत्र को जेब में डालकर शिवराज सीधा बाजामास्टर के पास पहुंचा। बाजामास्टर कुछ लोगों के साथ बैठे अपने भावी कार्यक्रम के बारे में बातें कर रहे थे, नाटक होकर रहेगा। पर चन्दा कैसे जमा होगा, स्टेज कैसे बनेगा और सारा इन्तजाम कैसे किया जाए। बात करते समय उनका चेहरा एकबारगी चमककर बुझ जाता...। शिवराज उदास-सा उनके पास बैठ गया। रुक-रुककर अपनी बातें सुनाता रहा तो बाजामास्टर ने सुझाया—'चलो कार्निवल की तरफ चलें, कुछ मन बहल जाएगा, मेरा मन भी बहुत ऊबता है...

शहर में कार्निवल को आए दो-तीन दिन हुए थे। एक तरफ सरकस था, एक तरफ जुए का अड्डा और एक तरफ ज़िन्दा नाच-गाना। न जाने क्यों जब से शिवराज का प्रेम टूटा था, वह अपने को आदमी समझने लग गया था—एक बेपरवाह भूला-भूला-सा बिगड़ा हुआ आदमी...बड़ी खुली आवाज में, निःसंकोच भाव से बाजामास्टर से बोला—'चलो एकाध दांव आजमाया जाए, जीत गए तो नाच देखेंगे...'

"एक नाचने वाली से मेरी जान-पहचान है, कमला नाम है उसका। मिलोगे उससे !' बाजामास्टर ने पूछा।

'किसीसे भी मिलवा दो मास्टर, गम भूल जाऊं...बस !' बड़े टूटे हुए

दिल से शिवराज ने कहा और वे दोनों नम्बर लगाने के लिए जुए की मेज़ों की ओर बढ़ गए।

एक नयी दुनिया का नक्शा उसके सामने खुल गया…वह भरमाया-भूला देखता रह गया…सरनाम का चला जाना जैसे उसके लिए वरदान बन गया…वह मुक्त था, निर्बन्ध।

बसिरी बेहद परेशान थी इधर, शिवराज भी कई दिनों से नहीं आया। सरनाम भी अड्डे पर नहीं दिखाई दिया, न जाने कैसी बात थी—जब वह आंखों के सामने होता, उसका होना अनुभव में होता तो प्रति-हिंसा धधकती रहती और आंख ओट होते ही व्याकुलता-भरी छटपटाहट कुरेदने लगती। न उसका जीना सह पाती थी, न मरना। जब-जब वह इस तरह ओझल होता तो उस एकाकी व्यक्ति की एकान्तिक व्यथा और दुखों की गोपनीयता दिल में कसक-कसक जाती…चंचल सम्मोहन-सा रबर की तरह खींचता और उसके आते ही जब यह रबर एकाएक छूटकर चपेट मार जाती तो मन बौखला उठता—न जाने वह कहां होगा—किस बीहड़ जंगल में—काली नदी या चम्बल के भीटों में…किसी अस्पताल में या न जाने शायद किसी बंजर-वीरान ऊसर में उसका निर्जीव शरीर…जीभ दांतों से कट जाती है…'हे देवी! उसकी कुशल तेरे हाथ है माई! उसने किसीका क्या बिगाड़ा है, खुद बिगड़ गया है माई! दया करना…उसे क्षमा करना, सब पापों का बदला इस तन से ले ले दयावती! मुंदी आंखों से आंसू झरने लगते हैं। किसके लिए जिए वह! परछाईं का ही सहारा है मेरे भगवान्! उसकी कुशलता की ओट यह बिरवा पनपा है!' रगीले पर आया हुआ सारा गुस्सा खतम हो जाता है, मन करता, उसे ही मन से चाह लें, यह उसके पास उठते-बैठते हैं, उसकी बातें करते हैं…कितने भाग्यवान हैं ये कि उसका दुख-सुख जानने के भागीदार हैं…सचमुच किसीके दुखों का भागीदार बन सकने में कितनी तृप्ति मिलती है! जब आदमी आदमी की पीड़ाओं को एकाकार होकर सुनता और अनुभव करता है तो न जाने किन ऊंचाइयों पर पहुंच-कर सुनहली भावनाओं से भर जाता है…व्यथा न जाने कितने रंगों में

फूट-फूटकर सम्मोहित कर लेती है…व्यथा का सन्तोष सार्थकता दे जाता है और जीवन की उपयोगिता उजागर होकर दिग-दिगन्त में व्याप्त हो जाती है! किसी व्यथित-पीड़ित के अन्तरवासी रहस्यों को जानकर अपने अस्तित्व का गौरव जागता है! वह सन्तोष, वह सम्मोहन और उस गौरव का भोक्ता कोई बन पाए, तब न! उसने तो अपने से ऐसा काट दिया कि जुड़ने का प्रश्न ही नहीं उठता, और जिससे जोड़ा—वह…

वह इमली वाले चौराहे पर चरही बनवाने में मशगूल था…'ये जानवर भटकते फिरते हैं…इन्हें प्यास नहीं लगती क्या?' लदे हुए गदहों की पीठ से ईंट उतरवाते हुए रंगीले कह रहा है—'अब से गोपाष्टमी पर कंस के मैदान में जानवरों का मेला लगेगा…बिरजभूम की गइयां मैला खाती फिरती हैं, खत्ताखानों में मुंह डालती फिरती हैं…'

'चुंगी की ज़मीन है, पूछ-पाछ भी लिया है!' खिन्नी के पेड़ के नीचे हाल कूटते हुए लुहार ने जानना चाहा।

'ये जो कांगरेस का झण्डा बीच चौराहे पर चौतरा बनाकर गाड़ा गया है इसके लिए भी किसीने पूछा था!' रंगीले जानता था कि चतुरी लुहार कांगरेस वालों के साथ उठता-बैठता है, चुनाव के ज़माने में दो बैल वाला बिल्ला लगाकर दौड़-धूप कर रहा था।

'वे तो देस का झण्डा है, देस का काम करनेवाले नेता लोगों ने गड़वाया है…'

'तो ये भी देस का काम है! जानवर मर जाएंगे तो आदमी भी नहीं बचेंगे! गऊमाता के सींग पर पिरिथवी सधी है इसको तुम्हारे नेता लोग भूल गए हैं…' रंगीले ने रौब से व्यंग्य करते हुए कहा।

मठिया की मूर्ति के पास बैठे बाबाजी ने चरस की लपट उठाते हुए साथ दिया—'ज्ञान की बात है बच्चा! लेउ रंगीले बच्चा, दम मार के काम करो…अहा हा—लपट उठी है कि मशाल जगी है…'

गदहों की पीठ पर लदी ईंटों का चट्टा लगता रहा, एक दम मारकर रंगीले ने चतुरी लुहार को सुनाया—'पच्छी-जानवर के लिए मन से प्यार सनेह उठ गया इसीलिए आफत टूट पड़ी! रामजी ने जटाऊ को गले से

लगाया था···शहर-भर में घोड़ा-बैल को पानी नसीब नहीं होता ! यहां इमली की छाह में सुस्ताएंगे और पानी पिएंगे···चुंगी क्या करेगी, हम कोई अपना घर बनवा रहे हैं या छाती पर जमीन धरकर ले जा रहे हैं !'

कांग्रेसियों के साथ उठने-बैठने से चतुरी पैंतरे से बात करना सीख गया था—'यह दया-धरम-अहिंसा की बात है, और जब आदमी अहिंसा करेगा तब उसे डरना नहीं चाहिए ! और आदमी डरेगा नहीं तो जीतेगा··· और जीत तुम्हारी नहीं सत्त की होगी !' चतुरी सुहार ने कस्बे के कांग्रेसी नेताओं का लहजा कुछ ऐसा पकड़ा था कि अहिंसा, डर, जीत और सत्त उसकी हर बात में दखल जमा लेते थे और जुबान एक बात दूसरे से ऐसे जोड़ती जाती थी कि लगता था, दर्शन समझा रहा है ! पर मन ही मन वह इस ताड़ में था कि कैसे वह चुंगीवालों तक इसकी खबर पहुंचा दे, क्योंकि यही जमीन वह अपने साले के रोजगार के लिए प्राप्त नहीं कर पाया था। मिस्त्री साहब के आते ही बातचीत का सिलसिला टूट गया।

बेचू मिस्त्री पांचों तहसीलों में मशहूर हैं—कानून से लड़ना जानते हैं—यही खास पेशा है। लड़ाई-झगड़े की इमारतें बनवाने और बनाने में इन्हें ही याद किया जाता है। किसीकी जमीन दबाना हो, बेचू मिस्त्री रातोंरात चहारदीवारी खड़ी कर देने का दावा रखते हैं ! सरकारी जमीन पर कुआं, मन्दिर, धर्मशाला खड़ी कर देना बायें हाथ का खेल है, विश्वकर्मा के वंशज हैं !

जमीन नापकर चरही बन गई रातोंरात। सवेरे लोगों ने देखा तो कुछ ने बनवानेवाले को शाबाशी दी, कुछ ने नाक-भौं सिकोड़ी। प्लास्टर अभी गीला था इसलिए रंगीले दिन-भर देखभाल के लिए तैनात रहा। और उसके बाद रंगीले के लिए एक काम और बढ़ गया—चरही को भरना ठट्ठा नहीं था ! कुएं से पानी खींचना ! पचास कनस्तर पानी पड़ता था, पर कोई दिन ऐसा नहीं गया जब पानी न भरा गया हो। कुए की चरखी सवेरे-सवेरे खड़खड़ाती तो जरूर होती—रंगीले चरही भरने आए हैं। लस्त हो जाता वह, बाहों की नसें फूल आतीं, पेट धौंकनी की तरह चलता पर खड़···खड़···खड खड खड़र···खड़र···किसी पुराने

भजन की एक पांत या फिर गांधीजी का वह प्रिय गीत—'उठ जाग मुसाफिर भोर भई अब रैन कहां जो सोवत है—' बड़ा प्रिय था रंगीले को यह गीत !

चरही भर कर कपोए हुए हाथ चिरचिरा उठते और जब वह मठिया पर बैठकर चिलम की दम लगाता तो सांस बैठती ! पर उन क्षणों का सन्तोष — जब कचहरी तक की लम्बी दौड़ लगाकर, मुंह से फेन टपकाते घोड़े चरही में मुंह घुसेड़ देते या सड़कों पर घूमती गइयां पानी पीकर वहीं सुस्तातीं या मंडी के लिए गाड़ियां ढोनेवाले बैल हांफकर पानी पीते···तो उसकी आंखों में बच्चों की तरह भोलापन उभर आता, मुंह ऐसा खुल जाता कि चेहरे पर सैकड़ों झुर्रियां पड़कर उसकी उमर दूनी कर जातीं !

···दड़े वाले कमीशन एजेण्ट इधर कई दिनों से सरनामसिंह की पूछ-ताछ कर रहे थे, पर रंगीले क्या उत्तर देता ? कैसे बताए कि कहां गया है, जब पांच रोज़ हो गए तो उसे चिन्ता भी हुई, आखिर हुआ क्या ? मोटर मालिक से तो कह गया है—रिश्तेदारी में जा रहा हूं —तीन दिन बाद वापस आ जाऊंगा ! पर अभी तक···कहीं कुछ हो गया तो···और कौन ठिकाना—हिस्सा-बांट में कहीं आपस में ही···पर सरनाम ऐसा-वैसा नहीं, बाल-बांका नहीं हो सकता उसका! शिवराज का रंग-ढंग भी वह परख रहा था। कार्नीवल वाली पातुरिया के डेरे में पड़ा रहता है··· कल पौडर खरीद रहा था—उसीके लिए खरीदता होगा—छैला हो रहा है ! अभी क्या हुआ—जूती गठवाएगी···

बंसिरी कैसे सहन करती यह सब, उसने कहा, 'उसे पकड़ लाओ इधर, मैं समझा दूंगी।'

'मेरे बस का नहीं है वह लड़का ! नाच-गाने में जी लगता है उसका !'

'तुम कह देना मैंने बुलाया है। नाच-गाने में जी लगाने का दोष तो तुम्हारे सिंह जी का है ! कौन-सा ऐसा काम है जो बाकी बचा है उनसे ! किसी दिन दड़ा पकड़ गया तो जेल में सड़ेंगे···'

'तुम्हारी तो हर बात निराली होती है, हर दोष सरनामसिंह के सर ! जो कुछ दुनिया मे बुरा होता है, सब उसीकी करनी है !'

'शिवराज को और किसने बिगाड़ा है ? उसके घरवालों से जुदा कर दिया, आसरम से भगा लाया और उसे मेहरा बना के···'

'तुम्हे इससे क्या ? वह करता है तो करे !

'पर एक की जिन्दगी बिगाड़ दे ! कैसा प्यारा लड़का है, पर ढकेल दिया उसे भी कीचड़ मे । अभी क्या है डाकू बनाकर दम लेगा !'

'बसिरी !' रंगीले ने कुछ क्रोध में कहा ।

तभी एकाएक बाहर से आवाज सुनाई पड़ी—'रगी, रगी !' सरनाम की आवाज थी । बसिरी का पारा एकदम चढ गया । कान सतर करके एक-एक बात गौर से सुनती रही और जब रगीले त्रिपाल के एक टुकड़े मे लपेटे हुए हथियार भीतर छुपाने के लिए लाया तो वह बिफर उठी—'ये यहा नही रखे जाएगे ! चाहे भगवान उतर आएं, पर मैं कहती हूं इन्हे ले जाओ ···नही मानोगे तो मैं निकालकर फेंक दूगी और सब बता दूगी···'

रगीले को बातें चुभ रही थी, सरनाम बरोठे मे खडा है, सुन रहा होगा, क्या सोचेगा—औरत भी डाट कर नही रखी जाती ! और वह भी बसिरी को ऐसा नही समझता था। मुसीबत के समय तो उलझेड़ा नही डालना चाहिए इसे । देखती नही, मिनट-भर में क्या से क्या हो सकता है । रगीले के आते ही सरनाम बिगड़ पड़ा—'बहुत सर चढा लिया है तुमने इसे, वरना औरत की मजाल है कि इस तरह···'

काली माई का रूप धारण किए बसिरी सारी शरम-लिहाज छोड़ कर सामने आ गई, सरनाम पर आख पडते ही प्रतिहिंसा की ज्वाला में उसका रोम-रोम झुलस उठा—'डकैती तुम करो, खतरा हम उठाए···'

'धीरे बोल···धीरे !' सरनाम के हिकारत से कहा, जैसे अभी हुकुम-अदूली पर गला ही दाब देगा, उसकी आंखों से चिनगारिया फूट रही थी—'चुप होके बैठ भीतर ! कही ब्याहता होती तो अब तक चबा गई होती···' मुंह में आए हुए कड़ुवे थूक को निगल न पाने के कारण उसने वही थूक दिया । रंगीले भौंचक-सा हतबुद्धि की भाति बस देखता

भर रहा !

'थूक तू अपनी करनी पर! अपने करमों पर चाण्डाल! डाकू! लूटेरा…' न जाने कितनी गालियां बंसिरी के मुंह से निकलती चली गईं और आग बरसाती आंखों से सरनाम ने रंगीले की तरफ देखा। एक ही झपाटे में रंगीले बंसिरी को लेता हुआ भीतर चला गया। सरनाम नाजुक वक्त जान कर एकदम बाहर निकालकर अड्डे की तरफ चला गया !

गुजरते हुए चतुरी लुहार ने ठिठककर एक मिनट तक माजरा समझने की कोशिश की। सरनाम को अंधड़ की तरह जाते हुए देखकर सहम गया, जैराम करने की सुध भी नहीं रही। पर बंसिरी की चीखें सुनने के लिए वह कान लगाए खड़ा ही रहा…जब बातें धीमी पड़ गईं तो वह अपने मुहल्ले की तरफ चला गया।

…कोतवाली में दूसरे दिन डकैती की रपट के साथ-साथ सरनाम सिंह फरार हो गया। शिवराज से वह थोड़ी देर के लिए मिल पाया था, कुछ रुपये देकर चला गया था, फिर पता नहीं किधर गया।

शहर में सनसनी थी, और रंगीले का कलेजा भीतर-ही-भीतर कांप रहा था, अब क्या होगा ? सरनाम इतना ही बता पाया था उसे— 'महूरत बिगड़ गया, जिस जगह का तै था वहां कुछ भी नहीं हो पाया। भेदिया दगा दे गया…उस साले से निबटना है ! पकड़वाने के सारे इन्तजाम थे, वह तो कहो किस्मत थी कि ऐन वख्त फरेब सूंघ लिया, नहीं तो दो-एक की जान जाती और बाकी पुलिस की गिरफ्त में आते ! दो दिन ढाक जंगल में भूखे-प्यासे पड़े रहे। वापसी पर चलते-चलाते दूसरी जगह मौका लगा, खर्चा तो निकालना ही था। पांच सौ पर रायफिल आई थी और सौ-दो-सौ ऊपर—शेर के शिकार में गीदड़ मारना पड़ा ! पर वह भी नहीं मरा साला, चार सौ कुल मिले, वह भी एक ही बांह तोड़कर…हथियार संभालकर रखना, मैं आऊंगा, मुकद्दमा चलने दो। वारंट से पकड़ गया तो बड़ी दुर्गत करेगी पुलिस। गिरफ्तारियां हो जाएं तो खुद जाकर कोर्ट में हाजिर हो जाऊंगा, फिकिर मत करना…'

…शिवराज इधर एकदम खुद मुख्तार हो गया। बंसिरी के पास भी

नहीं आता। बाजामास्टर के साथ नाटक कम्पनी के निर्माण के लिए वहशियों की तरह घूमता है, रात-रात-भर कुप्पी के प्रकाश में उसके साथ बैठकर 'वीर अभिमन्यु', नाटक का मसौदा देखता है, संवाद लिखता है और राधेश्यामी तर्ज में गीत बनाता है! 'मास्टर यह गीत—तुम्हारा हारमुनियम और कमला का गला'''इधर युद्ध वेष में जाने को तैयार अभिमन्यु और इधर उत्तरा का यह दर्द-भरा गीत!' और तब उसकी आंखों के सामने चित्र उभरता है—वह अभिमन्यु ही तो है और कमला आंखों में आंसू भरे उसे विदाई दे रही है, जाओ प्राणनाथ! जाओ''' क्षत्राणी का यह कर्त्तव्य नहीं कि वह योद्धा को आंसू की जंजीरों में बांध ले! और वह चला जाता है, व्यूह भेदने! सचमुच कितने व्यूह! उन्हें वह भेदेगा'''अभिमन्यु की तरह, वीर की तरह'''उत्तरा की अश्रु पुलकित आंखों का आशीर्वाद लेकर! बड़ी हसरत थी मन में, एक बार यह नाटक हो पाता ''शायद यही उसके जीवन का पुण्य है—यही वह राह है, जिसके लिए वह भटक रहा था। बाजामास्टर की बातें उसे कभी जागृत न कर पाईं, पर कमला ने उस दिन कहा था—'तुम मेरे साथ स्टेज पर उतरो तो मास्टर की कम्पनी में चली जाऊं।'

सोलह बरस की लड़की, पर कैसी बात करती है, जैसे सब देख-समझ चुकी हो! कहती थी—'इस कार्नीवल में क्या रखा है शिवराज, मैं तार पर नाचनेवाली लड़की हूं। यह पतला-सा तार और हर पल डगमगाते हुए कदम'''कब तक साध पाऊंगी अपने को! आखिर एक दिन'''एक दिन यही तमाशा करते-करते नीचे आ गिरूंगी! संसार को गेंद उछालते देखा है, दस-दस, बीस-बीस गेंदें उछालता है एक साथ! कितना बड़ा जादू है! है न? और वे रंगीन गेंदें! उछलती रहती हैं''' मैं तार पर चलती रहती हूं'''

'ब्याह करके घर बसा लो!' शिवराज ने मजाक किया था।

'तुम करोगे?' जैसे एकाएक हवा का झोंका पाकर उठती हुई सांस क्षण-भर के लिए उन्मुक्त हो जाए। पर सहसा उसकी व्यर्थता का बोध करते कमला ने हूं करके बात को मजाक का जामा पहना दिया था। पर वह क्षण-भर पहले की चमक उसकी आंखों में तैरती रही थी'''

बाजामास्टर वह चमक देखकर एकाएक घबरा गया था—आंखों की यह दीप्ति ! अचरज-भरी, उत्कंठा-भरी, प्यार-भरी पर कितनी उदास ! हसरत की ऐसी चमक···सोलह बरस की अभागी कमला ! शोखी से झिड़क देने के आंखों के ये दिन ! जैसे तिरस्कृत जीवन की खोई हुई कामना के दिवस मांगते हों ! उफ् यह क्षण-भर की चमक उसे मार जाएगी, इसे भूल जा कमला···लीला याद आती है ! वह भी कामना करती थी, ऐसे ही चमकती थीं उसकी आंखें···अपना खोया हुआ कुछ मांगती थीं ! तू न मांग, उस लाचारी की तस्वीर न खींच ! नहीं तो कुछ नहीं कर पाऊंगा मैं ? तू तार पर चल···तू उत्तरा नहीं उतरन है और तेरा अभिमन्यु···शिवराज ! उस चक्रव्यूह में मारा जाएगा···यह क्षणिक वरण ! यह भावावेश···अभिमन्यु का यह नाटक मैं नहीं होने दूंगा ! लीला मुझे क्षमा करना। यह नाटक होते तुम भी नहीं देख पातीं, यह ज्वार न जाने कब उतर जाए; इस ज्वार के बाद कमला के पैर कितने कमज़ोर हो जाएंगे ! तार पर चल सकने की शक्ति भी छिन जाएगी उससे, तुम तो गवाह हो लीला—कितनी बार तुमने ऐसे सपने देखे थे ! तुम्हारी आंखों की चमक और इस कमला की दृष्टि-ज्योति !

और शिवराज ने कैसा भयानक सपना देखा था—मास्टर ! ऐसा देखा कि क्या बताऊं ! स्टेज सजा है, भीड़ खचाखच भरी है। वही सीन चल रहा है—अभिमन्यु उत्तरा को वक्ष से चिपकाए समझा रहा है, इस जन्म में नहीं तो अगले जन्म में प्रिये ! यह जन्म जन्मान्तर का साथ···तभी बिजली चटकती है, घड़घड़ाती है, बादल उमड़ते हैं और देखते-देखते तूफान आता है ? भयानक तूफान धरती का कलेजा कंपाता है और आसमान फट बड़ता है···चीख-पुकार···तूफान और पानी, बादल का समुद्र फट पड़ा हो···सब तहस-नहस हो गया···पर्दे चिथड़े हो गए, बल्लियां चरचराकर टूट गईं और स्टेज के तख्त उस सैलाब में बह गए !—कहा कोई नहीं था। पानी का सैलाब और डूबे हुए जहाज की तरह चमकते हुए स्टेज की बल्लियों के मस्तूल ! न तुम, न कमला। —कण-कण बिखरा हुआ। नष्ट-भ्रष्ट। और मैं बुरी तरह चीख पड़ता

हूं मास्टर ! आंख खुलती है, मेरे रोंगटे इस वक्त भी भर आए हैं उसे याद करके !

बाजामास्टर माथा पकड़कर बैठ गए, 'हम इस ड्रामे को न ही स्टेज करें तो अच्छा है !'

'नाटक कम्पनी नहीं बनाओगे ? और लिखना छोड़ दूं ? कमला क्या कहेगी, मज़ाक करते थे !'

'मज़ाक समझ लेगी तो बुरा नहीं होगा। तुम पर नशा सवार है शिवराज ! इस नाटक के बाद फिर क्या होगा ?'

'दूसरा खेलेंगे !'

बाजामास्टर के ओठों पर अनुभव की हंसी फैल गई, हम तो कहीं न कहीं से मार-तोड़कर खाते-पीते रहेंगे पर कमला क्या करेगी ? कौन-सा आसरा है जो उसका सहारा बनेगा !'

सहारा ! शिवराज की आंखों में कमला का चेहरा घूम जाता है, यही तो उसने पूछा था उस दिन कमला से। बोली थी, 'बेसहारा को इतना ही सहारा काफी है कि कोई सहारे की बात करे और धोखा दे जाए ! हर तिनके से पतवार की उम्मीद होती है शिवराज ! इतना काफी नहीं है कि नाटक कम्पनी का बहाना मिल जाए और तुम छूट जानेवाले तिनके की तरह उम्मीद का झूठा आसरा बन जाओ'''और उसकी आंखों के समुन्दर में भटकती हुई अनगिन कश्तियां उसने देखी थीं। अपने रूमाल से उसकी आंखें पोंछकर वह खुद रो पड़ा था और कमला अपनी छाती में उसका मुंह दबाकर बालों को चूमती रही थी— 'मैं कहीं नहीं जाऊंगा कमला ! जहां तुम रहोगी वहीं साथ रहूंगा, ऐसे ही जीवन-भर''''

'मैं उससे शादी कर लूंगा !' शिवराज ने कहा, 'भूखा मरूंगा तो वह भी मरेगी, मैं जिऊंगा तो उसे भी जिलाऊंगा ! यह मैंने सोच लिया है मास्टर !'

'सच !' बाजामास्टर ने पूरी आंखें खोलकर कहा। शिवराज की नज़रों में निश्चय था और बाजामास्टर क्षण-भर के लिए चुप रह गया था, फिर बोला था, 'अब लीला सुख से मर पाएगी शिवराज ! आज

'मैं तो कहती हूं हो जाए, कल होता हो सो आज हो जाए ! कम से कम सिंह जी से तो तुम्हारा पिण्ड छूटे। नौकरी नहीं रहेगी तो झक मार के जाएंगे कहीं···ये गुल-गपाड़ा तो वन्द होगा, यहां अड्डे का !···' और उसकी आंखों के सामने एक चित्र उभर आता है—

अड्डा वीरान पड़ा है···दूर तक जाती निर्जन सड़क, जिसे पेड़ों की परछाइयों ने काला रंग रखा है। शाम का धुंधलका छा गया है, ऐसे में यह दूर अन्तरिक्ष तक जाती हुई धुएं की लकीर-सी सड़क कितनी उदास लगती है ! एक छाया उस अनन्त सड़क पर अकेली चली जा रही है। पेड़ों की काली परछाइयां उसे देर-देर तक अपने में छुपाए रहती हैं। फिर कहीं खुले में वह छाया दीख जाती है—जैसे अथाह जल में डूबता-उतराता कोई लकड़ी का टुकड़ा ! आसमान चुप है, उसके जाते पैरों की आहट तक नहीं आती, जैसे निस्तब्ध गगन में उड़ता कोई अकेला पंछी···निःस्वन-निरपेक्ष ! सहसा छाया ठिठकती है और जैसे हारकर कोई वस्तु वड़ी पीड़ा से फेंककर आगे वढ़ जाती है। एक स्वर उभरता है, शायद गगन के पंछी का स्वर फूटा था, संगीतमय स्वर···पर यह क्या ? यह तो वैंजो पड़ा है, जिसके तार टूटने के वाद भी थरथरा रहे हैं···यह स्वर किसका था ? उन्हीं टूटे तारों का ? संगीत की यह अन्तिम चीत्कारें बोझिल, उदास—अवसाद भरी···क्या वह सचमुच चला जाएगा ? वह छाया चली गई··· अब कभी नहीं आएगी ! और ये घुंघराले वालों की तरह लिपटे हुए टूटे तार···

रंगीले तीसरी खवर देता है—'सरनामसिंह वाली डकैती के चार लोग गिरफ्तार हो गए हैं, वड़ी मार पड़ रही है। कवुलवाने के लिए सुना है, जोड़-जोड़ तोड़ दिया है पर सुराग नहीं देते। वज्जर हैं ससुरे ! यह डकैती चलेगी जरूर। वर्र के छत्ते में हाथ डाल दिया ! वड़ा मुकद्दमेवाज़ आदमी है, जिसके यहां मोर्चा लिया था इन लोगों ने !' फिर कुछ डरते हुए कि कहीं वंसिरी भभक न पड़े, उसने वताया था—'सरनामसिंह की पूछताछ के लिए दीवान जी आए थे हमारे पास ! शिवराज को भी कोतवाली जाना पड़ा। अव हम क्या वताएं सरनाम कहां है ?' कहकर उसने वंसिरी का मुंह देखा।

वंसिरी चुप थी, एकदम चुप ! न जाने उसकी आंखों में कैसी व्यथा बादलों की तरह घुमड़ रही थी : रंगीले ने बात बदली, चौथी खबर सुनाई—'परसों, एक रोज के लिए बाहर जाना है, फर्रुखाबाद जजी में पेशी है। दोनों तरफ का किराया और पचास रुपया नजराना !' रंगीले गवाही देने के लिए तय की गई रकम को नजराना कहता था !

'जाना जरूरी है ?' बंसिरी ने पूछा, 'काहे का मुकद्दमा है !'

'अब यह पता नहीं, ये तो वकील साहब साहब बताएंगे और गवाही रटाएंगे। वैसे शायद मिल्कियत का कोई झगड़ा है !'

'लेकिन तुम्हारी गवाही का क्या असर पड़ेगा, तुम्हारा जिला दूसरा है और फिर यहां की बात भी नहीं !' उसने यों ही पूछ लिया।

'जिस गांव का झगड़ा है, उसमें चौदह-पन्द्रह बरस पहले मैं रहता था, वहीं के एक खानदान का घरेलू झगड़ा वगैरह हुआ ! अब तुम नहीं समझोगी यह सब !'

बंसिरी ने हुंकारी भरी। रंगीले ने आगे सुनाया—'आज और लोग भी पकड़ के आ गए होंगे मुकद्दमा चालू होते ही वह भी खुद इजलास में पेश हो जाएगा !'

'कौन !' बंसिरी ने पूछा, रंगीले ने बताया—'सरनाम शायद कल-परसों तक आ जाए। एकाध दिन छुपा-छुपाया रहेगा, फिर पेश हो जाएगा !' बंसिरी का दिल अदेखी आशंका से धड़क उठा…

तीसरे दिन वह अकेली रह गई। रंगीले गवाही देने के लिए चला गया। रोज ऐसी ही शाम उतरती थी, ऊंची-ऊंची इमलियां आसमानी साड़ी में सुरमई किनारी की तरह टंक जाती थीं, पर आज सिवराज आया था—सरनाम ने भेजा था उसे, रंगीले को बुला लाए, जरूरी काम है। बड़ी देर बैठा रहा, वह तो चौंक गई थी सिवराज को देखकर ! महीने-भर पहले देखा हुआ उसका मुख…और आज का मुख ! जैसे किसी प्रगाढ़ विश्वासमय प्रेम की उद्दीप्त छाया पड़ गई हो उसपर, पीलाई अनोखे सांवलेपन में बदल गई थी। भवें घनी हो गई थीं और आंखों में निश्छल मंथरता समा गई थी ! बहुत बातें करता रहा—बार्नीवल की

महीने-भर का नोटिस मिल गया है'''डेरा-डम्बर उखड़ जाएगा ! गरीब लोगों को चूस डाला कमबख्तों ने !'

'सुना, बड़ी दौड़-धूप की थी तुमने भी'''

'करनी पड़ती है, मुहल्लेवालों का साथ देना ज़रूरी होता है, सरकस और नाच-गाना तो नाम के लिए हैं। जुए का अड्डा है यह ! वैसे कोई खेले तो पकड़ लिया जाए, पर यहां खुलेआम खेलने की इजाजत है, बेरोक-टोक ! यह भी कोई बात हुई भला ? और ये जनता की सेवा का ढोंग करनेवाले सब पूंछ दबाए बैठे रहे, बल्कि कांग्रेस के नेता मुसद्दीलाल सिफारिश करने पहुंचे थे कि नोटिस रद्द कर दिया जाए ! पर वह हुआ नहीं !' शिवराज की आंखों में लोनी चमक आ गई, बोलता गया—'हम एक ड्रामा खेल रहे हैं'''

'फिर वही नचकइयों-गवइयों की सोहबत में पड़ गए ? मैं पड़ी थी, उसे अभी तक भुगत रही हूं''' बंसिरी बोली, पर सचमुच मन के भीतर कहीं बड़ा गहरा लगाव था। गहरा लगाव था। सोचते हुए बोली—'इस पेशे का आदमी न जाने कैसा हो जाता है, हम जिनका पार्ट खेलते हैं उनका दर्द, उनकी खुशी से हममें कोई अच्छी बात पैदा होने के बजाय बुरी आदतें घर कर जाती हैं। इसीलिए लोगों की नजरों में गिर जाते हैं। लेकिन एक बात है शिवराज—जब तक स्टेज पर आदमी रहता है, बहुत ऊंचा उठ जाता है, जो लैला का पार्ट करती थी'''मन करता था, उसके हाथों को चूम लूं ! पैरों को माथे से लगा लूं, पर उसके बाद जब वह बाहर आती और जिस तरह उठती-बैठती, जिन फेलों में पड़ती, उन्हें देखकर मन होता—इस पर थूक दूं'''

'यह तो अपने आपको सुधारने की बात है, इसके लिए जिम्मेदारी नाटक कम्पनियों पर नहीं है !'

'हां, यह ठीक है''' बंसिरी ने जैसे भूले-भूले कह दिया—'दुनिया के भीतर एक छोटी-सी दुनिया बनाने की चाह हरेक में होती है'''और नाटक सचमुच ऐसी ही एक न्यारी दुनिया है। पर्दों, लट्ठों तख्तों की दुनिया—लाली, सफेदी और रंग-बिरंगी पोशाकों की दुनिया। मन को बड़ी शान्ति मिलती है उसमें, सब भूल-बिसर जाता है, बाजों की आवाज़

मे···ढोलक, हारमोनियम, नगाड़ा, तबला, सारंगी, मजीरा, घुंघरू! अनोखी आवाजें हैं सबकी···मन मचलने लगता···हम स्टेज के पीछे मुंह पर लाली-सफेदी लगाती ही होती कि स्टेज पर तबले की थाप सुनाई पड़ती···सारंगी की दर्द-भरी सदा और झूमते हुए हरमुनिया की आवाज़ और टीस की तरह तपकता हुआ मजीरा···कौन लड़की लैला न हो जाती शिवराज! अपना वश चलता है ऐसे में कहीं···'

सचमुच वश नहीं चलता···जबसे शिवराज गया है, वह पचासों बार पर्दा हटाकर अड्डे की तरफ झांक आई है···पर वह नहीं दिखाई दिया। उस दिन की लड़ाई के बाद वह विराना हो गया···शायद छुपा बैठा हो···पर अपने कल-पुर्जे, अगड़-खगड़ देखने ज़रूर आएगा उस पास वाली कोठरी में। उन्हें जोड़-तोड़ बगैर उसे चैन कहां! खाली कहां बैठता है, कुछ नहीं तो लोहे के भारी-भारी पुर्जों को कूटेगा—रेतेगा और उन्हें इधर-उधर फिट करेगा···मोटर स्टार्ट करके सर के बल इजन में डूब जाएगा—तब यहां से सिर्फ उसकी पीठ दीखती है—चट्टान-सी पीठ! टकी पर मोमबत्ती चिपकाकर मशीन से सर मारता है, भूख-प्यास सब बिसर जाती है। बाहों तक कमीज सरकाए—मोबीलआयल में बाह टागें, कालीचीकट अगुलियों से माथे के मोती ज़मीन पर टपका देता है।···उन मोतियों को पी लेती, मछली की भांति···पवनपुत्र के स्वेद बिन्दु!

पर सरनाम अपनी उन टूटी-फूटी मशीनों के पास भी अभी तक नहीं आया। इमली की जड़ों से अंधेरा फूट-फूट कर ऊपर आसमान की तरफ बढ़ता जा रहा है। देखते-देखते ये छतनार पेड़ काली पहाड़ियों में बदल जाएंगे और आसमान पर कालिख पुत जाएगी, पर वह इधर नहीं आएगा? अड्डा सुनसान पड़ा है, दिन-भर दौड़नेवाली सारियां थकी हुई खड़ी हैं, भभूत रमाए। कच्ची पटरी में पहियों की गहरी-गहरी नालियां बन गई हैं। ऐजेन्टों वाला तख्त खाली पड़ा है। छप्पर की निकली हुई बल्ली से एक एक बड़ा टायर लटक रहा है, जैसे अजगर गोल-मटोल हो गया हो—ऊपर चढ़ जाने के लिए! सरेशाम अड्डा वीरान हो जाता है इन दिनों··· सैंगा अधेरापन छा जाता है इस कार्नीवल के मारे, आजकल वहीं जन्नत

लगता है ।

बंसिरी भीतर चली आती है, पर यह आवाज़ कैसी ? अड्डे की बंद कोठरी में से स्वर-सा फूटता है—घुटा-घुटा, फिर रुक जाता है । क्षण-दो क्षण बाद फिर तिन्…तिन्…तिनन्…तिनन्…जैसे पथरीली ज़मीन पर हौले-हौले पानी बह रहा हो…कि एक धुन फूटती है—सरनाम का बैंजो…गाएगा नहीं ? मन खिंचता है…कैसा अटकाव है इसमें ! मंत्र-शक्ति…! आजा तुझसे माफी मांग लूं ! मुझे क्या पता था कि बारूद का खेल खेलनेवाली तेरी अंगुलियों में इतना रस भरा है…अभी तो सजी-संवरी भी नहीं, कैसे आऊं स्टेट पर…

तभी कोठरी के किवाड़ खुले, सरनाम बाहर निकला और ताला बंद करके अपने घर की ओर चला गया । जाते हुए उसने देखा, ठीक वैसे ही चला जा रहा था जैसे तीन-चार दिन पहले एक एकाकी छाया उस अनन्त सड़क पर अपना संगीत-साथी फेंककर चली गई थी…वैसी ही अनुभूति कोई रोककर पूछे—कहां ? क्यों ? अभी निकट है वह छाया, क्या हुआ है उसे ? नहीं बताएगा किसीको ! किसीको भी नहीं ? अपनी आंखों को आंचल से सुखा लेती है वह । अब कोई भी नहीं, अड्डा एकदम निर्जन है, सभी स्वर डूब चुके हैं ।

पर आजकल बाजामास्टर घण्टों बैठकर रियाज़ करते हैं । हाथ उतर गया है, न जाने अंगुलियों को चपलता कहां खो गई, स्वर उभरते हैं पर हाथ शिथिल हो जाते हैं…

कमला से नहीं देखा जाता । शिवराज से कहती है बार-बार—'मास्टर जी को समझाओ ।' पर मास्टर पर पागलपन सवार है—लीला नाटक कम्पनी का नाटक ऐसी हो कि पहली बार में पैर जम जाएं ! हारमोनियम ऐसा बजे कि लोगों के दिल में और सुनने का मलाल रह जाए । बाजामास्टर जिस मुहल्ले में रहते हैं, उसमें बात सुनसुना रही थी । मिलने-जुलने वाले आते रहते हैं, पर हबीब साहब का आना कुछ माने रखता है !

सफेद रेशम-सी दाढ़ी, अधपकी मूंछें और भवें, छोटे-छोटे कटे हुए

दूध से सफेद बाल—पतले ओठों में पान की लकीर और शरीफे के गूदे में चमकते बीज की तरह गदली आंखें। लम्बा-इकहरा शरीर, जो बांस की तरह ऊपर से कुछ झुक आया है। अलीगढ़ी पैजामा और लम्बा कुरता—चुरकि पर शुद्ध खद्दर का। चांदी की चेन में बंधी पुरानी गोल घड़ी और एक मोटा बेंत! यह हैं हबीब साहब—शहर के बुजुर्ग प्रगतिवादी! पर यहां भला क्या चलता—प्रगतिवादी और वह भी मुसलमान! करेला और नीम चढ़ा! अछूत से भी बदतर हालत कर दी फिरकापरस्त और मजहबपरस्तों ने। पर जैसे बांस टूटता नहीं, हबीब साहब का रेशा-रेशा अभी तक लड़ रहा है, पर टूटा नहीं। गवर्नमेंट स्कूल में इतिहास के मास्टर होकर आए थे, निकाले गए तब से यहीं बस गए हैं। बस, उमर ने मरोड़ दिया है—खपांचे-खपांचें चटक कर अलग हो गई हैं। 'इप्टा' का बड़ा काम किया था हबीब साहब ने जिले में, और उनकी मर्दानगी दंगों में सामने आई थी। *हबीब साहब को हिन्दू-मुसलमान कन्धों पर उठाए थे*, और 'इप्टा' के सिलसिले में बाजामास्टर उनके नजदीक आए थे, पर उस वक्त हिन्दुत्व का जोर उन्हें अलग कर ले गया। अब हबीब साहब उनसे मिलते हैं तो उन्हें अपनी गलती का अहसास होता है—क्योंकि वह ऐसी जगहों में रह आया है जहां मजहब का फरक जिन्दगी की कशमकश में सर नहीं उठा पाता, उसकी अहमियत ही नहीं रह जाती, और शहर का वह दांत अपने-आप टूट जाता है। उस सस्ती वेश्याओं के चौबारों पर हर मजहबपरस्त तन को एक ही नजरिये से देखता आता है…

हबीब साहब अपनी फटी हुई आवाज में उससे बातें कर रहे थे—'मास्टर साहब! जरूर खेलिए नाटक! ऐक्टरों की कमी पड़ेगी, मैं इन्तजाम कर दूंगा। दो गैसें अपने यहां है, मंगवा लीजिएगा। एक पुराना सैट पड़ा है जंगल के सीन का, उसे बाग में भी तब्दील किया जा सकता है। बल्लियां वगैरह इमारती काम के लिए आई थीं, उन्हें इस्तेमाल में ले आइए!'

फिर हबीब साहब आगे कहते, 'और क्यों न हम लोग मिल-जुलकर एक मजबूत कदम उठावें। अब मजहबपरस्ती के छिलके उतर चुके हैं

और इंसान अपनी असली लड़ाई पहचान चुका है। हम उसे ताकत दें; दिमागी तन्दुरुस्ती दें। एक हिन्दी स्टेज कायम करें, जिसपर अवाम की रोज़मर्रा की ज़िन्दगी की जीती-जागती तस्वीरें पेश करें···हम आदमी में जज्बात पैदा करें! उसे दर्द से पसीजना सिखाएं, मैं कहता हूं रोना सिखाएं···ताकि वह कल हंस सके, ताज़े फल की तरह नई पौध मुस्करा सके!' लम्बे सांस की तरह हबीब साहब का बदन कांपता है और उनकी ऊंचाई के सामने मास्टर, शिवराज बरसाती घास की तरह लगते हैं···

शिवराज के दिल पर असर हुआ था, मास्टर से बोला था—'सचमुच किसी ऊंचे आदर्श से अपने को जोड़े बिना हम सूख जाएंगे, घास की तरह, या ये जानवर हमें रौंदकर खा जाएंगे। हम यह भी सोचें कि हम यह सब क्यों कर रहे हैं? किसी लक्ष्य के लिए जिएं-मरें!'

'जो चाहे करो भइया!' बाजामास्टर बोले, 'हमारा लक्ष्य लीला है, लीला! उसकी बात पूरी कर सकूं···मेरे लिए वही अन्त है। मेरी समाप्ति! हर आदमी हर मंज़िल तक नहीं पहुंचता। मेरी मंज़िल यही है, आगे का रास्ता तुम्हारा है शिवराज! मुझे यहीं छोड़ देना पर तुम आगे जाना। मेरा मन इससे आगे जाने को नहीं होगा, मैं जानता हूं। तुम लिखो और इन बुराइयों से लड़ो! मैं पैर तले से ज़मीन नहीं खिसकने दूंगा—स्टेज की ज़मीन!'

पर बवंडरों को किसने देखा था···

सरनाम इधर-उधर से पुलिस की कार्रवाई की सुनगुन लेता रहता। उसे अपनी चिन्ता उतनी नहीं थी, जितनी कि मंगल की। मंगल भी अपनी गिरफ्तारी बचाता हुआ घूम रहा था, आखिर वह भी सरनाम के पास आ लगा। पुलिस सरनाम के घर के चक्कर लगा रही थी। रंगीले से अधिक मातबर आदमी भी कौन था? पर वह बंसिरी! ऐसा बैर मान गई कि हाथ नहीं रखने देती। मंगल को कहां ठहराए? सबसे सुरक्षित उसीका घर है, पुलिसवालों से रंगीले का राह-रसूक भी है, कोई बात भी नहीं उठेगी। शिवराज से उसने रंगीले को बुलवाया और

सारी स्थिति समझा दी। बंसरी इधर शान्त थी, और फिर सरनाम के अहसान···मगल जैसे खुराफातों से दुश्मनी हो जाने का डर भी···यह तो करना ही पड़ेगा उसे, सरनाम के आड़े वक्त काम न आया तो क्या सोचेगा? जनम-भर के लिए दुश्मनी हो जाएगी।

बाहर बैठक के दरवाज़े बन्द करके दोनों बैठे थे, रंगीले हर क्षण सतर्क था, कहीं कुछ न हो जाए। बंसिरी पगला न जाए, उसने पूछा तो रंगीले ने बड़ी आसानी से समझा दिया। 'मेरा एक दोस्त है आज रात यहीं रुक के सुबह गाव चला जाएगा!'

'और दूसरा कौन है? बंसिरी के प्रश्न को सुनकर किसी भावी आशंका से वह सिहर उठा! आज अगर इसने सर को टोपी उतारने की कोशिश की तो निबट लेगा। साफ-साफ कह दिया; 'सरनाम है!' पर बंसिरी चुप रही रंगीले ने राहत की सांस ली।

मंगल भला कब मानता! बोतल सामने रख ली, 'पी लो सिहजी, कहीं जमानत न हुई तो बूंद-बूंद के लिए तरस जायेंगे। यह धीरे बात क्यों नहीं करता, बंसिरी ने जान-भर पाया कि आसमान फटा! सरनाम ने कहा—'एक कानिस्टिबल घर के लगातार चक्कर काट रहा है। मन में आता है टटा खतम करू···'

सुबह दीवानजी डकैती वाली तहसील के सर्किल इंस्पेक्टर के साथ आए थे। केस बनाना था। डकैतों के नाम रख दिए गए थे, पर गवाही? गवाही अजड़ चाहिए भाई। उसी पर सारा दारोमदार है। दीवानजी ने कहा था, 'रंगीलाल जी मदद करेंगे दरोगाजी आपकी, ये चाहें तो सब हो सकता है! और इनकी गवाही! अकाट होगी। मैंने कहा था कि ऐसा गवाह दिलवाऊंगा कि बिगड़ता केस बन जाए···' और सर्किल इन्स्पेक्टर ने घाघ की तरह रंगीले को निहारा था। पीते-पीते रंगीले ने कह ही दिया, 'दीवानजी वारदात वाली तहसील के दरोगाजी के साथ आए थे, चाहते थे मैं गवाह बन जाऊं···'

'किसमें, हमारे मुकद्दमे में' सरनाम ने पूछा।

'हां!' रंगीले ने कहा तो सुनकर सरनाम ने एक ठहाका लगाया, 'खूब रही भाई!! मेरा जूता मेरे ही सर!···' और गिलास चढ़ाता

हुआ वह उन्मादी की तरह देर तक हंसता रहा।

रात गए सरनाम चला गया, पर मंगल लगातार पीता रहा और अनाप-शनाप बकता रहा। बंसिरी ने सब भांप लिया था, भीतर ही भीतर वह क्रोध से भुनी जा रही थी। यह दगाबाज़ी और मुझसे !···सरनाम की खातिर इतना बड़ा झूठ ! मंगल ने बैठक में कै कर दी, कच्ची शराब की बदबू सारे घर में व्याप्त हो गई। रंगीले ने नींद में हुक्म चला दिया, 'ज़रा इसे साफ कर जाना !' जल ही तो गई। पानी की बाल्टी और झाड़ू लिए जब वह पहुंची तो पहली बात बोली, 'इसे निकालो घर से अभी··· इसी वक्त !'

'ऐसी हालत में ! तुम···' रंगीले कुछ कहना चाहता था।

'मैं कहती हूं वह करते हो या नहीं···या मैं खुद करूं ? निकालो इस शोहदे-बदमाश को घर से !'

'आधी रात को भला···'

बंसिरी चीख पड़ी, 'कहीं जाए, नाली में पड़ा रहे, पर यहां नहीं रुक सकता ! एक मिनट भी नहीं···'

मंगल ने आंखें तरेरकर देखा और खुद चुपचाप बैठक के बाहर लड़खड़ाता हुआ निकल गया। पर हालत उसकी ठीक नहीं थी। रात गश्त-वालों ने उसे बेहोशी की हालत में थाने पहुंचा दिया और सुबह होते-होते खबर फैल गई कि एक डकैत और पकड़ा गया।

सरनाम का खून खौल उठा। दो कौड़ी की औरत की यह मजाल ! मुझसे लड़ेगी ! और इस तरह? रंगीले ने सब सुना, सफाई दी, पर सरनाम के सर पर खून सवार था—'वह औरत मुझसे दुश्मनी निभा रही है ! उसे सबक सिखाने के लिए निशाना तुम बन जाओगे···मेरी भलाइयों का यह नतीजा मिलेगा मुझे ? तुम इतने दब्बू और बेकार साबित होगे, यह मैं नहीं जानता था ! मेरी औरत होती तो देख लेता···उसकी यह हस्ती···'

सब सुनकर भी बंसिरी नीतिज्ञ की तरह चुप रही, पर यह उसने जान लिया था कि अब इस तरह चल नहीं पाएगा—जानवर हो गया है वह ! उसके साथ आदमियत का बर्ताव ! अब नहीं सहेगी, बहुत हो लिया।

सांप का जहर नहीं मारता। इतना विष है इसके काले दिल में'''। बेईमान, दगाबाज, बेवफा! एक बार भी बीते हुए दिन याद नहीं आते? हर जगह मेरी इज्जत इसके लिए खिलौना रही है—औरत हो हूं मैं! सराय में बिकी हुई औरत—'जब तक पूरे रुपये नहीं चुकाता यह, तब तक तुम रखो इसे!' क्या समझा था—घास-पात! रहम किया था मेरे ऊपर! तेरे रहम का बदला'''सड़-सड़कर मरेगा'''कैसा डरावना हो गया है! शक्ल से मनहूसियत टपकती है!

और शाम जब चरही में पानी भरकर रंगीले लौट रहा था तो मंगल के लोगों ने उसे सबक दे दिया—और करेगा दगा! पीठ में छुरी भोंकने का नतीजा है यह! गली में गुजरते हुए किसी आदमी ने बेहोशी की हालत में उसे घर पहुंचाया था। बसिरी के तो हाथ-पैर फूल गए। क्या करे—कहां ले जाए, हाय राम, मार डाला बदमाशों ने! रंगीले का शरीर जगह-जगह लाठियों की मार से सूज आया था, पूरे शरीर पर नील पड़ गए थे। खून निकल जाता तो इतनी हड़फूटन न होती, वह बेकल पड़ा था। बसिरी रुई के फाहे बनाए सेंकती रही, पर कुछ भी असर नहीं हुआ। सर की चोट से नकसीर फूट गई थी'''

सरनाम ने सुना तो अवाक् रह गया—यह क्या कर दिया! शिवराज से हाल मंगवाता रहा। उसे चैन नहीं था, पर यह सब उसे मालूम भी नहीं था, मंगल के साथियों ने बदला लिया था। एक-एक को देख लेगा, पर रंगीले भला क्या सोचेगा? आखिर किसकी करतूत समझेगा'''?

बसिरी निश्चित मत थी—यह और कौन करेगा उसके सिवा! बड़ा विश्वास करते थे उस पर। अब यह दुश्मनी चलेगी, खतरा भी वह उठाएगी। मन में आता है, घायल रंगीले को लेकर शहर छोड़ जाए। पर जाए भी कहां'''और इस तरह भागना! अब जरूर वह उस मैले वाले किस्से को खोलेगा। मेरी इज्जत पर दाग लगाने की कोशिश करेगा! क्या बिगाड़ा था मैंने इसका? पर इस तरह जिए? नामुमकिन था यह! घृणा की लहर उसके भारी-भरकम शरीर में दौड़ रही थी! प्रतिहिंसा की अकुलाहट में जैसे रोम-रोम धधक उठा हो, पा जाती तो बोटी-बोटी

काट डालती···कोंच-कोंचकर मारती ! वह अच्छी तरह जान गई थी कि सरनाम का कोप अब उस पर टूटेगा।

गवाही के लिए रंगीले को पुलिस वाले चाहते थे। एकदम चौकस गवाही पड़ेगी ! दुनिया जानती है कि सरनाम और रंगीले का साथ है, एक-दूसरे के काम में हिस्सा बंटाते हैं। दीवानजी ने फिर चक्कर लगाया—उनके मन में कहीं सरनाम के लिए आक्रोश छिपा बैठा था। दड़ा चोरी-छुपे चलता है, इसे पुलिस भी जानती है, पर जब से अफसरों ने कड़ा रुख अपनाया है तब से नीचे वाले दीवान-अमलाओं का कमीशन बन्द हो गया है। यह सरनाम की ही करतूत है, लेकिन बचके कहां जाएगा ? जल में मगर, थल में पुलिस ! दीवानजी से बंसिरी ने खुद बात की, रंगीले खाट पर पड़ा कराह रहा था। फौजदारी की रिपोर्ट नहीं कराई गई, साबित तो यही करना था कि डकैतों और रंगीले की मिली-भगत है, दीवानजी ने आंचा-पांचा समझाकर रपट लिखवाने से उसे रोक लिया। बंसिरी बड़ी देर बात करती रही। दीवानजी के चले जाने के बाद रंगीले ने कहा—'यह ठीक नहीं है ! सरनाम ने मेरे साथ बहुत बुरा किया है, फिर भी मैं उसके खिलाफ गवाही नहीं दे सकता···गुस्से में आदमी सब कुछ कर सकता है। तुमने भी तो गुस्से में मंगल को आधी रात···?'

बंसिरी ने आखिरी अस्त्र फेंका—आंखों में पानी, सिसकियों में होने वाली सन्तान की सूचना—एक क्षण बाद ही उसकी आंखें अजीब घृणा से भर आई। किसी अदेखे अत्याचार की सूचना उसके चेहरे पर मंडराने लगी, उसने धीरे-से कहा—'मैं अब तक चुप थी, लेकिन अगर तुम सारी बात जान पाते···' मन में घृणा का तूफान आया हुआ था, उसका बस चल पाता। कैसे भी ! उसे अब यह करके रहना है, यह होगा ही, नहीं तो वह चली जाएगी कहीं भी, पर इस स्थिति को बर्दाश्त नहीं करेगी ? रंगीले की आंखों में विस्मय भर आया। वह बोली—'मैं तुम्हारी औरत हूं न !'

रंगीले ने हुंकारी भरी।

'लेकिन अगर···' जैसे उसकी जबान रुकती हो—'अगर तुम यह

सोचते हो कि मुझे छोड़ दोगे···तब सब ठीक है···' आंखों का बांध टूट गया, आंसू थमते ही नहीं—'मैं कहीं भी चली जाऊंगी, इस होने वाली बच्चे को लेकर, पर इस तरह रहना नहीं हो पाएगा···'

'किस तरह !' रंगीले पहेली में उलझा है।

'क्या उसने मेरी शादी तुमसे इसीलिए कराई है कि वह···'

'साफ-साफ कहो···' रंगीले सब कुछ एक सांस में सुन लेना चाहता है।

'कितनी बार उसकी ऐसी कोशिशें रही हैं कि मैं···इसीलिए वह मुझसे दुश्मनी मानता है !'

'किसकी, सरनाम की !' रंगीले की आखें फटी रह गईं।

"यह मुझसे नहीं होगा···' आंसुओं और सिसकियों के सैलाब में सब खो गया। रंगीले की आंखों से चिनगारियां फूटती हैं—

'देख लूंगा उस हरामजादे को। उठाए आग। एक मिनट में उसकी हस्ती राख कर दूं !'···आंसू, सिसकियां—आग, प्रतिहिंसा ! उबाल, घृणा और कुछ कर डालने की बलवती—दुर्दमनीय शक्ति। अपने टूटे शरीर को लिए वह खाट पर बैठा धधक-धधककर हांफता रहा और बमिरी घुटनों में सिर दिए सिसकती रही···

···बाजामास्टर शिवराज को समझा रहे हैं···'एकदम नई तरह से ओपनिंग होगा ड्रामा ! नटराज की आरती···दस लड़कियां थाल लेंगी, पांच एक विंग से, पांच दूसरे विंग से आएंगी, संगीत रचना में दक्षिणी प्रभाव रहेगा···लीला की तस्वीर पर फूल चढ़ाकर दसों लड़कियां इसी तरह श्रद्धा का भाव-प्रदर्शन करती विंग से चली आएंगी···कैसा रहेगा !'

लीला की तस्वीर एक फ्रेम में जड़ी अभी से तैयार है, शिवराज ने देखा है, उसपर रोज नई माला पड़ती है। उसे यह कुछ-कुछ पागलपन लगता है ! हबीब साहब रोज आते हैं, बास की तरह सर झुकाए और उनकी गंदली आंखों से थोड़ी देर में रोशनी फूटने लगती है। बाजा-मास्टर की आंखें अनोखे नशे में झूमती रहती हैं। नाटक में पार्ट करने-वाले दिलाराम, बशीधर, रामपरशाद, शौक, लक्ष्मी, सुशीला की

आंखों में उल्लास-भरा अचरज है; और कमला ! उसकी आंखों में सन्तोष की परछाईं···स्नेह-डूबी तृप्त आंखें ! स्थिर, एक पथ पर टिकीं···

पर सरनाम की भवों में तनाव है। किसी आने वाले तूफान की प्रतीक्षा करते आकाश-सा निस्तब्ध सूनापन ! कमला पोशाकें सिल रही है, ठीक कर रही है···अभिमन्यु की पोशाक ! उत्तरा के सुहागचिह्न में मोती टांक रही है। बाजामास्टर उसे अपने घर ले आए थे, कार्नीवल उखड़ चुका था। कमला ने साफ-साफ कह दिया था, 'मैं अब नौकरी नहीं करूंगी, भूखी मर जाऊं पर नहीं···

भीतर-भीतर पकती खिचड़ी की महक सरनाम को लग गई, एक तो अपना चक्कर, दूसरा यह···क्या करे ? शिवराज से साफ कह दे—'यहीं सब करना है तो अपना रास्ता लो ?' पर कह भी नहीं पाता ! और ऊपर से मोटर-बसों के राष्ट्रीयकरण की लटकती हुई तलवार। रोज़ नई-नई खबरें सुनाई पड़ती हैं। इस लाइन पर भी सरकारी बसें चलेंगी—नहीं-नहीं, यह झूठी खबर है, इस पर नहीं चलेंगी ! मोटर-मालिकों की यूनियन की बैठक रोज़ सुबह से शाम तक होती है, कुछ पता नहीं चलता। सुना है दो-चार दिन में मालिकों की ओर से कुछ लोग लखनऊ जाकर परिवहन मंत्रीजी से मुलाकात करने वाले हैं—एक एम०एल०ए० साथ जा रहे हैं। वह कुछ ठीक-ठीक नहीं सोच पाता। कुछ भी साफ नहीं दिखाई पड़ता। शिवराज ही सामने पड़ा तो उबल उठा—'यही सब नंगई करनी है तो मुझे मार के करो। चार दिन और सबर करो, रास्ता छोड़कर खुद चला जाऊंगा। काहे की अति रख ली है, मुकद्दमे भर की देर है, तुम सब लोग जो चाहते हो, हुआ जा रहा है !'

शिवराज चुप रहा। सरनाम की आंखों में उजाड़ सूनापन व्याप्त है, जैसे इस वक्त कोई सहारा चाहता हो। बोला, 'मैं जानता था, मेरे साथ यही होगा, सब आंखें फेरकर बैठ जाएंगे एक दिन···तो तुमने सब कुछ तै कर लिया है ?'

शिवराज चुप है। सरनाम भभक उठा, 'मैं मर गया था क्या ? मैं कोई भी नहीं था ? तुम्हें अपनी ज़िन्दगी बिगाड़नी है तो बिगाड़ लो···

एक दिन पछताओगे कि मैं क्या चाहता था और तुम क्या कर बठे ?'

'कुछ बुरा तो नहीं है इसमें !' शिवराज ने कहा।

'एक बाजारू औरत के पीछे इस तरह बरबादी के रास्ते पर लग जाना जवानी की रकम है। आंखें खोलकर देखो, मैं चाहता था तुम कालिज तक जाओ, बी० ए०, एम० ए० करो और इज्जत की जिन्दगी बसर करो। पर तुम्हारे दिमाग पर भूत सवार है, अगर तुम आंखें खोलकर देखने से लाचार हो तो मैं अपनी आखें बन्द नहीं कर सकता, समझे !'

'मेरी आखें बन्द नहीं हैं !'

'लेकिन यह सब नहीं होगा !' सरनाम चीखा, 'किसी भी कीमत पर नहीं ! मेरा हक है तुम पर···बच्चे की तरह पाला है तुम्हें !'

'लेकिन मैं तय कर चुका हू···'

'उससे कुछ नहीं होता !' सरनाम चीखता आ रहा है, 'तुम्हारी वजह से आश्रमवालों से बैर मोल लिया, तुम्हारे भाइयों से झगड़ा किया। शहर-भर की हिकारत उठाई और अब तुम्हारी आग देखू ! यह भी उस बाजारू लड़की के लिए···' कहते-कहते उसकी सूनी आखों में बादल घुमड़ आए, गला भर आया—'तुम भी यही करोगे शिवराज ! मैंने अपने लिए कोई नहीं चुना, कोई मेरे लिए सोचता, मेरे जीता-मरता। कितना प्यासा हूं मैं ! पर तुम्हारे लिए सोचकर मैं अपनी कमी भूल जाता हूं। मेरा रास्ता गलत ही सही, शिवराज ! पर मैं किसी रास्ते पर किसी एक को अपनी तरह चलाना चाहता था, मेरे लिए तुम्हारे मन में भी···' उसकी आखें डबडबा आईं।

शिवराज को उसका प्यार चुम्बक की तरह खींचता है।

*बसिरी ने जब से शिवराज के इस निर्णय को सुना है, खुश है ! उस* सरनाम से पिंड छूटेगा। अकेलेपन की मार से वह बेहाल हो जाएगा, घबराएगा और सोचेगा। तब कभी उसे बसिरी की याद आएगी। दिल में हूक उठेगी। तड़पेगा, पछताएगा। और तब यह लस्त पड़े शेर को *देखेगी। कितना अनिर्वचनीय आनन्द होगा उस दृश्य में।* हारा हुआ

आंखों में उल्लास-भरा अचरज है; और कमला ! उसकी आंखों में सन्तोष की परछाईं···स्नेह-डूबी तृप्त आंखें ! स्थिर, एक पथ पर टिकीं···

पर सरनाम की भवों में तनाव है। किसी आने वाले तूफान की प्रतीक्षा करते आकाश-सा निस्तब्ध सूनापन ! कमला पोशाकें सिल रही है, ठीक कर रही है···अभिमन्यु की पोशाक ! उत्तरा के सुहागचिह्न में मोती टांक रही है। बाजामास्टर उसे अपने घर ले आए थे, कार्नीवल उखड़ चुका था। कमला ने साफ-साफ कह दिया था, 'मैं अब नौकरी नहीं करूंगी, भूखी मर जाऊं पर नहीं···

भीतर-भीतर पकती खिचड़ी की महक सरनाम को लग गई, एक तो अपना चक्कर, दूसरा यह···क्या करे ? शिवराज से साफ कह दे—'यहीं सब करना है तो अपना रास्ता लो ?' पर कह भी नहीं पाता ! और ऊपर से मोटर-बसों के राष्ट्रीयकरण की लटकती हुई तलवार। रोज नई-नई खबरें सुनाई पड़ती हैं। इस लाइन पर भी सरकारी बसें चलेंगी—नहीं-नहीं, यह झूठी खबर है, इस पर नहीं चलेंगी ! मोटर-मालिकों की यूनियन की बैठक रोज सुबह से शाम तक होती है, कुछ पता नहीं चलता। सुना है दो-चार दिन में मालिकों की ओर से कुछ लोग लखनऊ जाकर परिवहन मंत्रीजी से मुलाकात करने वाले हैं—एक एम०एल०ए० साथ जा रहे हैं। वह कुछ ठीक-ठीक नहीं सोच पाता। कुछ भी साफ नहीं दिखाई पड़ता। शिवराज ही सामने पड़ा तो उबल उठा—'यही सब नंगई करनी है तो मुझे मार के करो। चार दिन और सबर करो, रास्ता छोड़कर खुद चला जाऊंगा। काहे की अति रख ली है, मुकद्दमे भर की देर है, तुम सब लोग जो चाहते हो, हुआ जा रहा है !'

शिवराज चुप रहा। सरनाम की आंखों में उजाड़ सूनापन व्याप्त है, जैसे इस वक्त कोई सहारा चाहता हो। बोला, 'मैं जानता था, मेरे साथ यही होगा, सब आंखें फेरकर बैठ जाएंगे एक दिन···तो तुमने सब कुछ तै कर लिया है ?'

शिवराज चुप है। सरनाम भभक उठा, 'मैं मर गया था क्या ? मैं कोई भी नहीं था ? तुम्हें अपनी ज़िन्दगी बिगाड़नी है तो बिगाड़ लो···

एक दिन पछताओगे कि मैं क्या चाहता था और तुम क्या कर बठे ?'

'कुछ बुरा तो नहीं है इसमें !' शिवराज ने कहा।

'एक बाजारू औरत के पीछे इस तरह बरबादी के रास्ते पर लग जाना जवानी की रकम है। आंखें खोलकर देखो, मैं चाहता था तुम कालिज तक जाओ, बी० ए०, एम० ए० करो और इज्जत की जिन्दगी बसर करो। पर तुम्हारे दिमाग पर भूत सवार है, अगर तुम आखें खोलकर देखने से लाचार हो तो मैं अपनी आखें बन्द नहीं कर सकता, समझे !'

'मेरी आंखें बन्द नहीं हैं !'

'लेकिन यह सब नहीं होगा !' सरनाम चीखा, 'किसी भी कीमत पर नहीं ! मेरा हक है तुम पर'''बच्चे की तरह पाला है तुम्हें !'

'लेकिन मैं तय कर चुका हूं'''

'उससे कुछ नहीं होता !' सरनाम चीखता जा रहा है, 'तुम्हारी वजह से आश्रमवालों से बैर मोल लिया, तुम्हारे भाइयों से झगड़ा किया। शहर-भर की हिकारत उठाई और अब तुम्हारी आंख देखूं ! वह भी उस बाजारू लड़की के लिए'''' कहते-कहते उसकी सूनी आंखों में बादल घुमड आए, गला भर आया—'तुम भी यही करोगे शिवराज ! मैंने अपने लिए कोई नहीं चुना, कोई मेरे लिए सोचता, मेरे जीता-मरता। कितना प्यासा हूं मैं ! पर तुम्हारे लिए सोचकर मैं अपनी कमी भूल जाता हूं। मेरा रास्ता गलत ही सही, शिवराज ! पर मैं किसी रास्ते पर किसी एक को अपनी तरह चलाना चाहता था, मेरे लिए तुम्हारे मन में भी''

उसकी आखें डबडबा आई।

शिवराज को उसका प्यार चुम्बक की तरह खींचता है।

बसिरी ने जब से शिवराज के इस निर्णय को सुना है, खुश है ! उस सरनाम से पिंड छूटेगा। अकेलेपन की मार से वह बेहाल हो जाएगा, घबराएगा और सोचेगा। तब कभी उसे बसिरी की याद आएगी। दिल में हूक उठेगी। तड़पेगा, पछताएगा। और तब यह लस्त पड़े शेर को देखेगी। कितना अनिर्वचनीय आनन्द होगा उस दृश्य में। हारा हुआ

आदमी ! औरत बेबस हो सकती है तो आदमी हार सकता है ! पर वह कैसे देख पाएगी—टूटा हुआ खंडित आदमी ! दिल कड़ा करके एक बार देखेगी जरूर। अगर आंख भर आई तो चुराकर रो लेगी, पर देखेगी जरूर। परास्त शक्ति को भी देख सकने की एक अनोखी उत्कण्ठा होती है। वह उत्कण्ठ पूर्ति मांगती है ! शिवराज को वह रोज समझाती है, उसे ताकत देती है, 'तुम कमला को लेकर यहां चले आओ, किसीकी फिकर मत करो···'

और शहर में हंगामा मचा है ! हबीब साहब का मुर्दा कब्र से उठ कर आया है—मलेच्छ नास्तिक ! वीर अभिमन्यु नाटक के पीछे राजनीति की चालें खोजी जाने लगीं। 'गोतानन्द के कांग्रेसी अखबार की तोप पर पलीते चढ़ गए। रोज सुबह एक गोला दगता है—

'कम्यूनिस्टों के जहरी ले दांत अभी टूटे नहीं हैं !'

'शहर को वेश्यालय बना देने की नई साजिश !'

'सन् बयालीस के गद्दर हबीब की हैरतअंगेज हरकतें।'

पर बाजामास्टर और हबीब साहब निश्चिन्त थे।

लेकिन शिवराज के सामने दुर्लंघ्य दीवारें निरन्तर उठती जा रही थीं ! सरनामसिंह अभी भी अपनी गिरफ़्तारी बचाता हुला वकीलों से मिल-जुल रहा था···पर उसके सामने था शिवराज।

'ऐसी लड़की का कोई ठिकाना है जो बाजामास्टर के घर में रहे, अकेली। मैं तुम्हारी सारी ज़रूरतें पूरी कर दूंगा, और क्या चाहिए तुम्हें ?···'

और उन गलियों में सरनाम रात झुके खुद शिवराज को जबरदस्ती लेकर गया। शिवराज चलता जाता, पर उसका मन ऊबता जाता। सरनाम बात छेड़े हुए था—'यही सब करना है तो करो, खुलकर करो मेरी तरह ! झूठे दिखावे में मत फंसो, ये गलियां बदनाम हैं, पर इनमें निडर होकर आओ—घूमो, देखो, रुको, पर अपने को पहचानते रहो ! जानबूझकर धोखे में मत पड़ो···तुम्हें औरत चाहिए ! इसके सिवा और कुछ नहीं, मैं जानता हूं। इस गली से नफ़रत करना सीखो, ऐसी नफरत जो बार-बार तुम्हें खींच लाए। जब तक इन गलियों से नफरत

करना नहीं सीख पाओगे, तब तक इन्हें जानोगे कैसे ! आज जिसे तुम प्यार कह रहे हो, वह कल मुलम्मे की तरह उतर जाएगा, उसके साथ तुम्हारे दिल की चमक खो जाएगी !' सुनकर शिवराज चुप है।

'मुझे देखो शिवराज ! उसी चमक के लिए मैं भटकता रहा, लेकिन फिर वह हाथ नहीं आई'''

गन्दी नालियों, बदबूदार दरवों, झनकते घुंघरुओं और बेचारे लोगों से भरी गलियों में वह सरनाम के साथ घूमता रहा'''सरनाम की बातों का कोई विशेष असर उसपर नहीं पड़ा, पर वहाँ के वातावरण ने विरक्ति दे दी। मन उचट गया, अजीब-अजीब-सी बातें उठने लगीं मन में—यह सब क्या देख रहा है ? एक बहता हुआ गन्दा नाला और उसमें नहाते, गोते खाते सैकड़ों लोग ! ध्वस्त मानव खंडहर और उनमें बसेरा लिए हुए अनगिन पक्षी—विकलांग, परास्त, पराधीन'''

और उस रात वापस लौटकर सरनाम ने फिर बोतलें खाली कीं, और शिवराज के माथे पर अपना सर टिकाए रोता रहा। उसके रोम-रोम पर अंगुली फेरता रहा। आँखें गड़ाए उसकी कोमल गर्दन को देखता रहा, जिसकी त्वचा में निश्चयात्मक मुद्रा की दो धारियाँ पड़ गई थीं। उसका मन रोता था—अपने निपट अकेलेपन को सोच-सोचकर ! [illegible] हमेशा शिवराज की ममता, घृणा की पर्तें भेदकर [illegible] है। सब कुछ सही पर आदमी की असन्तुष्टि, उसका [illegible] वह नहीं देख पाता'''

सरनाम ने कहा था—'शायद एक-दो महीने में यहाँ [illegible] आ जाएगी, मेरा भी कोई ठिकाना नहीं, कहाँ जाऊँ, क्या करूँ ! [illegible] पर ध्यान मत देना, ठीक [illegible]'''

शिवराज [illegible] हो गया। [illegible] थी। तब [illegible] कि सरनाम [illegible] रहा है, तब कुछ मदद देना [illegible] नहीं। [illegible] का मुकदमा अदालत में पहुँचा, और [illegible] के [illegible] हाज़िर कर दिया।

और [illegible]

तरह रंगीले खड़ा था ! मोहरा चलानेवाले हाथों को उसने देखा—चूड़ियों से भरे, मेंहदी रंगे हाथ…कैसी भी प्रतिहिंसा नहीं जागती। मन उचाट है। जो भी होना हो, हो जाए। सात साल की जेल।' छुटकारा तो पाएगा इस सबसे। और फिर सोरों के मेले में इन्हीं हाथों ने उसके मस्तक के बाल हटाकर कहा था—'कितना चौड़ा माथा है !' और वही हाथ उसके पथरीले शरीर पर पानी की धार से फिसलते रहे थे ! इन हाथों का मोह है बंसिरी…याद अभी बाकी है ! यही हाथ रक्षा के लिए उठे होते तो हार जाता आज; चुनौती स्वीकार करूंगा, पर होगा अनर्थ ही ! मेरी जीत सुख नहीं दे पाएगी मुझे…

इजलास में भीड़ जमा रहती ! शहर के जाने-पहचाने आदमियों पर डकैती का केस है और सरनाम का लंगोटिया यार खिलाफ शहादत दे रहा है ! माजरा कुछ समझ में नहीं आता। बड़ा गहरा केस है, हाकिम बड़ा काबिल है। सेशन कोर्ट में लड़ने की तैयारियां अभी से हो रही हैं; जिसके यहां डकैती पड़ी; वह भी बड़ा जबर है भाई ! इलाहाबाद से बालिस्टर आ रहे हैं, कहता है—'जड़ उखाड़कर छोड़ूंगा…'

तीन से कम किसीकी भी शनाख्तें नहीं। जनानी शनाख्तें, पुख्त सबूत है ! चेहरों पर चिप्पियां लगवाकर पहचनवाया गया। एक-एक पहचान में आ गया। और भरी इजलास में सरनाम को छै दिखवइयों ने पहचाना। तीन शनाख्त वाले को शर्तिया जेल; तब भला छै वाला क्या बचेगा ? गनीमत यह हुई कि हाकिम ने ज़मानत मंज़ूर कर ली।

रंगीले ने अपनी हिफाजत की अर्जी दी थी, सरकारी गवाह था वह। पुलिस को हुकूम मिला था। एक कानिस्टिबल दिन-रात के घर बाहर तखत पर बैठा तमाखू पीता रहता।

पहले रोज़ जब वह इजलास से लौटा तो सीधा ज़नाने अस्पताल पहुंचा, बंसिरी को सब सुनाया। दो दिन पहले वह सरकारी वकील के साथ मौका देखने गया था। सर्किल इन्स्पेक्टर साथ थे। बड़ी खातिर हुई रंगीले की, और दरोगाजी ने नकद तीन सौ रुपये उसे चौधरी से दिलवाए थे—'तुम्हारी खातिर रंगीलाल ने यह खतरा उठाया है चौधरी साहब !'

'लेकिन ये कैसे गवाह बन पाएंगे ?' चौधरी को अपना रुपया डूब

जाने की फिक्र थी।

'रंगीलाल का नाम डकैतों में शामिल किया जाएगा, वारंट कटेगा, तब ये पकड़े जाएंगे और कोतवाली में जुर्म का इकबाल करेंगे, बयान देंगे—तब ये इकबाली गवाह बनेंगे···' दरोगाजी ने समझाया!

रंगीले ने मौका-जगह देख ली, नक्शा अपनी आंखों में उतार लिया, बयान समझकर बुद्धि में रख लिया, और सबसे ऊपर वे तीन सौ रुपये, बाद मुकद्मा बाकी तीन सौ—कुल छै सौ का सौदा था!

इधर नाटक की तैयारियां जोर-शोर पर थीं। शहर में विरोध भी बढ़ता जा रहा था। आधी-आधी रात तक रिहर्सल होतीं, दूसरे दिन ग्राण्ड रिहर्सल की तैयारी थी। युधिष्ठिर का पार्ट करनेवाले जगमोहन तिवारी ने ऐन दिन अपनी मुश्किल हबीब साहब के सामने रखी—'आज हमारे हेडमास्टर साहब ने बुलाकर कहा कि अगर आपको नाटक ही खेलना है तो स्कूल से इस्तीफा दे दीजिए···'

'यह सरासर ज्यादती है!' हबीब साहब ने अपनी छड़ी रखते हुए कहा—'आपने इसका सबब नहीं पूछा।'

'सबब? स्कूल कमेटीवाले मौका देख रहे हैं, हम तीन मास्टरों ने पूरी तनख्वाह पाने के लिए बात उठाई है! और फिर मैं लंका में अकेला विभीषण हूं न!' जगमोहन तिवारी ने कहा। 'भीतरी बात और है! हर स्कूल में अपना-अपना चल रहा है। असल में सरकारी स्कूलों को छोड़कर कौन-सा स्कूल है जिले में, जो किसी जाति विशेष के आधिपत्य में न हो! ब्राह्मणों के अपने स्कूल है, कायस्थों के अपने, अहीरों के अलग, अग्रवालों के अलग; हर जगह जाति का सर्प फन फैलाए बैठा है! इस बार मैं उसका शिकार बन रहा हूं!'

'क्यों, पूरी तनख्वाह नहीं मिलती?' हबीब साहब ने पूछा।

'यह किससे छुपा है! कौन-सा ऐसा प्राइवेट स्कूल है, जिसमें पूरी तनख्वाह मिलती है। चाहे वह मेरा स्कूल हो, चाहे अग्रवाल विद्यालय, चाहे आर्यसमाजी हाई स्कूल! सौ देते हैं, एक सौ पचास की रसीद लेते हैं! जरूरतमंदों को सब स्वीकार करना पड़ता है! न करें तो बाल-बच्चे

कहां से पालें ?' जगमोहन ने कहा तो हबीब साहब तलखी से बोले, 'यह बात है ! इसीलिए आपको निकालने का मौका···'

हबीब साहब ने कहा, 'सोच लो भाई, नुकसान न हो आपका !

पर तिवारी भला कब मानता। कहता है, निकाल के देखें ! बगैर कम्प्लेण्ट निकालें तो भला ! मैं देख लूंगा। कहते हैं; विद्यार्थियों पर आपके इस आचरण का बुरा असर पड़ेगा, स्कूल की बदनामी होती है इसमें। पचहत्तर रुपये देकर एक सौ बीस की रसीद लेते हैं और आचरण का नुस्खा पिलाते हैं ?

हबीब साहब और बाजामास्टर एक-एक अभिनेता की देखभाल अंडे की तरह कर रहे हैं। एक भी टूटा तो सब चौपट !

स्टेज बनाने का काम हबीब साहब ने उठा लिया। बाजामास्टर को फुर्सत कहां ? लाली, पाउडर, कालिख···दुर्योधन की धोती का इन्तज़ाम, और मुकुट ! जल्दी मोती टांककर तैयार करो भाई ! अभिमन्यु का तरकस। क्या कहा ? कागज़ नहीं चढ़ा उसपर ! फौरन करो, नहीं तो कब सूखेगा और लड्डन तुम्हारे तीर-कमान तैयार हैं ? ऐसे कैसे चलेगा, ऐन वक्त पर क्या होगा ? कर लो मेरे भाई···कृष्ण का पीताम्बर अभी तक नहीं आया ? पैसे कहां हैं ! कमला की साड़ी फाड़कर पीली रंग लो··· काम चलाओ किसी तरह···

कौंधती बिजली की तरह बाजामास्टर अभी यहां दिखाई पड़ते हैं, अभी वहां—प्राम्पटर के सहारे रहोगे तो सब चौपट हो जाएगा ! रटो, पार्ट रटो···प्राम्पटर भूल संवारने के लिए रहेगा ! गांग···इलाही बैंडवाले के यहां से आना है, अभी लाकर रखो !

हबीब साहब सर पर रूमाल रखे अपनी गंदली आंखों से ऊपर बंधती बल्लियों को ताक रहे हैं—पुल्ली यहीं रहेगी, गांठ लगाओ ओ भाई, खड़े मत रहो, पर्दा चढ़ाओ। एक बार टेस्ट करके देखना है ! उधर नहीं··· और थोड़ा इधर। नौ फुट, नापकर···हां हां···तख्त नीचा पड़ता है तो ईंट लगाओ···

ऐक्टर अपना-अपना पार्ट याद कर रहे हैं—कमरे से अजीब-अजीब आवाज़ें गली में आती हैं···दुर्योधन रिरिया रहा है—'गुरुदेऽऽव !'

अभिमन्यु की ओजस्वी आवाज—मैं चक्रव्यूह भेदूंगा···माता के गर्भ में··· बीच-बीच में हंसी; सहयोग भरे वाक्य !

और यह सब अपनी पूर्णता को प्राप्त हुआ। शहर में मुनादी से खबर दी गई ! मेले-तमाशों के लिए बड़ा उत्साह होता है, काफी भीड़ जमा हुई थी। टिकट दर थी सात पैसा···सबकी पहुंच के भीतर। तिवारी अपने हेडमास्टर की आज्ञा का उल्लंघन करके युधिष्ठिर बन रहा था ! बाजामास्टर ने 'ओपनिंग सीन' बड़ी मेहनत से तैयार करवाया था—दस नर्तकियां हाथों में आरती के थाल लिए विंग में खड़ी थीं, पर्दा उठने को था। बाजामास्टर बीच स्टेज पर लीला का चित्र लगा रहे थे, आखों में आह्लाद के आंसू···शिवराज कमला को उत्तरा के वेष में देखता ही रह गया—इतना रूप ! प्राम्पटर हाथों में कापियां लिए अपनी-अपनी जगह खड़े हो गए थे। दूसरे सीन वाले लोग टाट के पर्दे से घेर कर बनाए हुए मेकअप रूम में तैयार हो रहे थे !

हबीब साहब ने विंग में से पूछा, 'रेडी !' बाजामास्टर ने लीला के चित्र पर माला डाली और माथा नवाकर स्टेज से हट आए···

विंग में खड़ी नर्तकियों ने घुंघरुओं की समवेत झनकार की···वातावरण शान्त हुआ और हबीब साहब ने मुस्कराती हुई आंखों से सबको आशीष देते हुए पर्दा उठाया—दोनों विंगों से आरती के थाल लिए घुंघरुओं की झनक के साथ थिरकते हुए पैर स्टेज पर आए···श्वेत वस्त्रा नर्तकियां; जैसे दो दिशाओं से मारमों की पांत चम-चम करते सितारे लिए उतर पड़ी हों···दर्शकों ने तालियों की गड़गड़ाहट से स्वागत किया। आरती के थाल लिए श्रद्धामय भाव से नृत्य चल रहा था···

कि आग ! आग ! की आवाजें नेपथ्य से आईं···क्षण दो क्षण का असमंजस—तभी स्टेज के पीछे लपटें उठती दिखाई दीं और घबराए अभिनेता इधर से उधर भागने लगे—पानी लाओ···पानी लाओ···मिट्टी डालो···पर धू-धू करती लपटें पर्दों और लकड़ियों को निगलती आ रही थीं···हंगामा मच गया, दर्शकगण में भगदड़ मच गई और पचास-साठ आदमी स्टेज पर पिल पड़े···

बाजामास्टर बदहवास से इधर-उधर दौड़कर पर्दे गिरा रहे थे···

हवीब साहब चीख रहे थे—'उधर के कपड़े खींच लो, इधर न बढ़ने पाए आग···' पर भीड़ ने गैस के हंडे तहस-नहस करके उन्हें अंधेरे की चादर में डुबो दिया।···भाग-दौड़, आग से लड़ाई और कुछ लोगों की मार-पीट··· बल्लियां उखाड़ ली गईं। 'मारो···मारो सालों को! एक भी भागने न पाए!' यह अचानक हमला कैसा? कोई पहचाना भी नहीं जाता—आखिर यह हुआ क्या? बाजामास्टर लीला की तस्वीर उठाने के लिए स्टेज पर भागे कि सर पर जैसे चट्टान आ गिरी हो, आंखों के नीचे अंधेरा···हवीब साहब के घुटने चलते ही नहीं, यह क्या किया किसीने? तिवारी और शिवराज किसी तरह लकड़ियों को लेकर टीन में खड़ा कर आए, वे डर से चीख रही थीं···

थोड़ी देर बाद तमाशाइयों की कुछ भीड़ उस बिखरे हुए सामान को देखने के लिए खड़ी रह गई थी—'यह बदमाशी है किसकी!'

'जानबूझ कर आग लगाई है, और हमला किया गया···'

हवीब साहब घुटने पकड़े एक तरफ बैठे हैं। बाजामास्टर बेहोश हैं—सर से थोड़ा खून आया है, एक प्राम्पटर का हाथ बुरी तरह जल गया है। लपटों ने बाजामास्टर को झुलसा दिया है। जले हुए पर्दों की राख पड़ी है, बल्लियों के जले हुए टुकड़े इधर-उधर लोट रहे हैं···दो-चार बल्लियां ज़मीन में बुझी हुई मशाल की तरह गड़ी हैं। पोशाकों का कहीं पता नहीं, टीन के सन्दूक अधजले लुढ़क रहे हैं—और लीला की तस्वीर का फ्रेम भर रह गया है।

बेहोशी से उठकर कराहते हुए बाजामास्टर ने वह फ्रेम देखा—बीच की तस्वीर मुक्त आत्मा की तरह लुप्त है। शरीर पड़ा है। ठीक वैसे ही जैसे उस दिन लीला का पिंजरा निस्पन्द होकर उसकी गोद में पड़ा था। तब आकृति थी, आज वह भी नहीं, आंखें फाड़े बाजामास्टर देखते हैं—क्षार-क्षार हुई सृष्टि को···ध्वस्त सपने उनकी पुतलियों में फड़फड़ाते हैं, पर-कटे पक्षी की तरह···

एक विकराल हंसी···जैसी श्मशान में कोई हंसा हो! भयातुर-से लोग बाजामास्टर को देखते रह जाते हैं। लड़कियां टीन से इधर आ गईं, शिवराज उन्हें संभाल रहा है। हवीब साहब आवाज़ लगाते हैं—

नहीं गुनगुनाता। खामोशी से चरही भरता और घर लौट आता, जैसे दुनिया से कट गया हो, देखकर बंसिरी परेशान होती, पर उसे एक ही सन्तोष था—वह सरनाम को सात साल के लिए जेल जाते हुए देख पाएगी···देख भी पाएगी या नहीं, मन कैसा होगा ? पछतावा तो नहीं होगा ? पछतावा कैसा···

रंगीले इधर कहीं से बिल्ली के बच्चे पकड़ लाया था, उन्हींसे उलझता रहता, बंसिरी पर कभी-कभी गुस्सा भी आता। किस झंझट में डलवा दिया ! जनने का समय सर पर और यह मुसीबत पीछे लगी है, दिमाग को फुर्सत ही नहीं मिलती।

बंसिरी ने सहारा खोजा, गेंदाकवि को चिट्ठी डाली कि वह कुछ दिनों के लिए यहां चला आए। अभी तक कोई जवाब भी नहीं आया। रमते जोगी का कौन ठिकाना···

सरनाम के सर पर दोहरी तलवार लटक रही है ! हाकिम के रुख का कुछ पता नहीं चलता, न जाने ऊंट किस करवट बैठे। और इस लाइन के मोटरों के राष्ट्रीयकरण की खबरें ज़ोर पकड़ती जा रही है। अपनी बसें चलाकर पिछले दिनों सरकार को बहुत फायदा हुआ है, वह अपना फायदा देखती है, मजदूर का पेट नहीं। आखिर क्या इन्तजाम होगा इन ड्राइवरों और, क्लीनरों का, जो बेकार होकर बैठ जाएंगे ! सरकारी ड्राइवर आएंगे, तब इन्हें कहां काम मिलेगा भला !

मोटर मालिक यूनियन के मालिकान लखनऊ की दौड़-धूप में लगे हैं, धड़ाधड़ प्राइवेट कैरियरों के लैसंस बनवा रहे हैं, दस-दस पांच-पांच हज़ार देकर, जैसा सौदा पट जाए। पर इन मज़दूरों का पेट कट जाएगा ! मालिक भी क्या करें ? भागते भूत की लंगोटी पर सन्तोष कर रहे हैं। सरनाम के मोटर मालिक—जैन बाबू लखनऊ जाते हुए थोड़ी देर के लिए रुके थे, बड़ा अफसोस था उन्हें, उन्होंने ही खबर दी थी—'अगली पहली से सरकारी बसें चलने का आर्डर हो गया है। क्या करें भाई। बहुत कोशिश की पर कुछ हुआ नहीं···लैसंस मिलनेवाली बात दबा गए। कहते थे—'क्या बताएं, तुम लोगों से प्रेम-मुहब्बत हो गई थी, पर मजबूरी है। मेरा बस चलता तो अपने एक भी आदमी को बेकार न होने देता, लाचारी

है अब तो !'

सरनाम पिछले दिनों से छुट्टी पर था। फैसले की तारीख बढ़ती जा रही थी। शिवराज के रंग-ढंग समझ में नहीं आते ! रंगीले से वह मिलना चाहता था, पर वह मुंह चुराए था। सामने ही नहीं पड़ता। बड़ा मन करता, एक बार बात तो कर ले—फैसले के बाद ये सब शक्लें समय की लम्बी दीवार की ओट हो जाएंगी, लम्बे सात साल—कौन जिए, कौन मरे···कौन भटक जाए ! मन की बात तो कर लेता···और···और उस धमिरी को एक बार देख तो लेता, जिसका शाप धारण करके वह चुपचाप चला जाने को तैयार है ! मन बेहद डूबता है। हर तरफ़ खंडहर नज़र आते हैं, हर इमारत ध्वस्त है, बरबादी···टूटन और अकुलाहट। पर मन न जाने कैसा हो गया है। बैर, घृणा, द्वेष से ऊपर उठ गया है। दुश्मन-दोस्त सब बराबर हो गए हैं। जी करता है, हरेक से लिपट-लिपटकर रोए···आंखों से ओझल होनेवाली इन गलियों, सड़कों, बाज़ारों को अच्छी तरह देखकर अपनी आंखों में अंकित कर ले ! ये छूटती हुई राहें-पगडंडियां ! ये गलियां, ये सड़कें ! चेहरे···दुख-सुख··· ज़िन्दगी की गति। घने इमली वृक्षों की छांह और गुरगुराकर भागनेवाली मोटरें···पेट्रोल और मोबिलआयल की महक, कालिख से पुती श्रमशील अंगुलियां···चौराहे, चाय की दूकान ! और वह मशीनों की दुनिया, टूटे कलपुर्ज़ों का मज़ार···और उसकी एकान्तिक वेदना का साथी बैजो !

सोचकर मन को धक्का लगता है—इस अड्डे का सब कुछ बदल जाएगा ! धूल खड़खड़ाती मोटरें ख़ामोश हो जाएंगी। शाम को जमने वाली ताश पत्तों की महफ़िल वीरान हो जाएगी। ये दिलेर लोग बिखर जाएंगे। एक ज़िन्दगी ही ख़त्म हो जाएगी ! कैसे देखेगा यह सब ! अच्छा होता, पहले फ़ैसला सुनाई पड़ता और वहीं से अपनी सूनी राह पर चला जाता यह सब न देखता, इन आंखों से। सचमुच देखा नहीं जाएगा ! वह कचहरी से सीधा चला जाएगा, इधर आएगा ही नहीं। सरकारी बसें पहली तारीख से चलेंगी और फ़ैसले की तारीख है तीन ! बोतल···बोतल···हांजीहवाय सुन कर देनेवाली दवा !

और उसने यही तय किया था। वह कल ही बाहर चला जाएगा! बस तीन तारीख की सुबह स्टेशन पर उतरकर सीधा कचहरी जाएगा और वहीं से सीधा उस अन्त, सुनसान राह पर! उन सीकचों के पीछे, जो अपने सिवा और कुछ देखने नहीं देते।

जाने से पहले रंगीले और बंसिरी को देखने का मन करता था—रात की गाड़ी से उसे जाना था। भीतर ही भीतर कुछ छटपटाता है··· उसके पैर उठते जाते हैं और वह रंगीले के मकान वाली गली में है। वह कैसे आ गया यहां। दूर खड़ा होकर मकान देखता है—टाट के पर्दे से लालटेन की रोशनी छन रही है···एकटक देखता है—कोई छाया गुजरती है उस पर्दे के पीछे—शायद बंसिरी···जरा हटाकर झांकि तो लेती एक बार! नहीं, शायद रंगीले होगा—मेरे दोस्त! तेरे कंधे पर सर रखकर रो लूं आज। मैंने कुछ भी बुरा नहीं माना—सच बंसिरी···सच रंगीले! यही तो मुझे पाना था एक दिन। तुमने क्या किया है? वह घर के सामने से कई बार गुजरता है—प्यासी आंखों से ताकता है, हर बार···अब तो रोशनी भी नहीं, क्या करेगा मिलकर···विदा! मुझे माफ करना तुम दोनों···

चलती गाड़ी से सर निकाले हुए सरनाम अपने उस छोटे-से स्टेशन को पीछे छूटते देखता रहा···गाड़ी चलती गई···दूर बस्ती की बत्तियां टिम-टिमाती रहीं···अंधेरे रात में यादों की लौ-से चिराग! बस्ती बिरानी हो गई—अब यह मोहक, नशे में डूबी उदास रातें वह कहां देख पाएगा! डबडबाई हुई आंखों के पार सब डूब गया···

बाजामास्टर अपने चेहरे पर खड़िया पोतकर स्टेज पर जाने के लिए तैयार होते हैं, कपड़े बदलते हैं और अभिनेताओं की तरह हाथ फटकार-फटकार कर कहते हैं—'हबीब साहब मारे गए! हा···हा···हा···' उनकी हंसी सुनकर कमला डर जाती है। फिर वह फुसफुसाकर कहते हैं—'देखा लीला! तुझे जिन्दा कर दिया मैंने···' कहते-कहते नाखूनों से अपना मुंह नोच डालते हैं···खून की धारियां त्वचा पर उभर आती हैं, शक्ल और भी डरावनी हो जाती है। कमला उन्हें पकड़कर कोठरी में बन्द

कर देती है और खुद देहरी पर बैठकर घण्टों रोती है, आखें सुजा लेती है।

शिवराज से नहीं देखा जाता यह सब। एक दिन उसकी सूजी आखों को देखकर बोला—'कमला, रोओगी तो मैं सब तहस-नहस कर डालूंगा, मेरी तरफ देखो…'

कमला ने देखा, उसकी उदास आखों में ममता भरी थी। बहुत बोझ से वह बोला था—'अगर तुम्हें दुख होता है तो चलो हम आज शादी कर लें, जो होगा देखा जाएगा…'

कमला बोली—'मुझे गलत मत समझा करो!' आंखें झुकाए-झुकाए ही वह आगे बोली थी, 'मैं कब कुछ कहती हूं। कुछ छिपा तो नहीं मुझसे।'

शिवराज का गला रुंध आया था, 'जरा पैर जमा लूं कमला; वैसे तुम्हें आज बसिरी दीदी के पास ले चलता; पर वह अस्पताल में जाने वाली हैं।'

'मैं मास्टरजी को ऐसे छोड़कर जाती भी नहीं, इन्हें कौन देखेगा!' कमला ने कहा था।

बाजामास्टर की हालत का प्रसंग आते ही शिवराज घबरा-सा गया, पर बोला, 'सब ठीक होगा'' ठीक होगा कमला!'

कमला उसके कंधे पर सर रखे बड़ी देर सन्तुष्ट-सी खड़ी रही थी। अपनी लिखी हुई कविताएं कमला को दिखाकर वह तिवारी के पास चला गया। स्कूल कमेटी के निर्णय के खिलाफ तिवारी की अर्जी जिला विद्यालय निरीक्षक के पास पहुंचानी थी—उसे मौका देखकर निकाला गया है। सर्विस बुक उसकी मेहनत और ईमानदारी की गवाह है, पर वह कोई देखता नहीं। उसके स्थान पर एक कायस्थ मास्टर की नियुक्ति भी हो गई, पर अभी तक कोई सुनवाई नहीं हुई—

बाजामास्टर वैसे ठीक रहते हैं, पर कुछ दिन ठीक रहने के बाद अकस्मात न जाने क्या हो जाता है और वे कभी-कभी कमला की आख बचाकर बाहर निकल जाते, गलियों में ठहाके लगाते—'लड़ाई'''बम्—बम् बम्म!' कभी दार्शनिक हो जाते। तम्बाकू वालों की दुकान पर

बैठकर लोगों को समझाते—'सीधी सड़क है एक ! पर···हर गली में आदमी घूमता है !' जमीन पर थूलकर पहियों की तरह हाथ चलाते हुए छुक-छुक करते वे किसी गली में दौड़ जाते हैं, शोर मचाते हैं, गालियां बकते···दो दिन कमला इन्तज़ार करती। फिर कभी अपनी रौ में वह कमला को पुकारते हुए लौटते हैं और घर आकर पड़ जाते हैं···सोते हैं, हंसते है, रोते हैं !

···बस्ती का जीवन बोझिल उदासी से भर गया था। कोई मेला-तमाशा नहीं, ऋतु के त्यौहार नहीं, शादी-ब्याह नहीं, राजनीतिक हलचल नहीं। जैसे घूमता हुआ चरख थककर स्थिर हो गया हो। वही चिर-पहचाने कामकाज—धीरे-धीरे रेंगती जिन्दगी। कुछ ऐसी खामोशी छाई थी शहर पर कि चौराहे पर होने वाले लड़ाई-झगड़े भी नहीं सुनाई पड़ते थे। सड़क पर कोई गाय-बकरी को भी हुलकारता। वक्त से मोटरें आतीं अड्डे पर खड़ी हो जातीं, भरती—चली जातीं। स्टेशन से इक्के कंकड़ की सड़क पर खड़-खड़ करते आते और किसी पेड़ की छांह में रुक जाते। घोड़ों मुंह में रातब की बाल्टियां लटकाकर इक्केवाले बेकारी की नींद सोते या घोड़े की मालिश करते।

और यह सब था मंडी की वजह से—जहां सारा कारोबार अगली फसल तक के लिए लगभग ठप था। मंडी के फड़ों पर तौला लोग बैठकर रामायण बांचते और मुनीम पुराना हिसाब मिलाकर रोकड़ बही ठीक करते···एकाध पनचक्कियों की पुक-पुक की तीखी आवाज बस्ती की धड़कन की सूचना देती···

जिन्दगी ऐसे बह रही थी, जैसे उतर पर आई नदी। आसमान पर न बादल आते, न धुन्ध छाती। अबाबीलों के झुण्ड जो आसमानी ऊंचाइयों पर उड़ा करते थे, न जाने कहां खो गए थे ! ऊंघता हुआ पिंजर-सा शहर —रीढ़ की हड्डी-सी अकेली सड़क और उसमें पसलियों की तरह जुड़ी हुई सत्तावन गलियां ! जब सड़क पर हलचल होती तो गलियां भी थर-थरातीं !

और रंगीले अपने मुकदमे का फैसला सुनने के लिए बेचैन था।

पहले दिन सरनाम ने स्वयं शिवराज को अस्पताल भेजा था—'कोई तकलीफ न होने पाए उसे। जिस चीज की जरूरत हो मुझसे बताना !'

दूसरे दिन वह खुद गया था, पर कैसे देखे उसे? शुरू-शुरू कैसे पूछे? नर्स से चुपचाप हाल पूछकर चला आया। सुबह-शाम मन ही नहीं मानता। उसके पैर उसे अस्पताल के फाटक पर लाकर खड़ा कर देते हैं। हर बार हिचक होती है। तरह-तरह के खयालों में डूबा वह फाटक के आस-पास घूमता रह जाता। लौटने को होता है, पर अनजाने-अनचाहे ही भीतर घुसकर नर्स से हाल पूछकर वापस चला आता है··· शिवराज पूरी देख-भाल करता है, आकर बसिरी के पास कुछ देर बैठता है; बसिरी और बच्चे का हाल जानने की उत्सुकता देखकर उसे सरनाम पर आश्चर्य होता है···

गेंदाकवि आ गए थे इस बीच—शिथिल तन, शिथिल मन ! गेरुआ वस्त्र, गले में कण्ठी और हाथ में चिमटा। आँखों में वैराग्य और कण्ठ में कबीर : धीरे-धीरे चिमटे पर गुनगुनाते हैं— कबिरा गरब न कीजिए कबहु न हँसिए कोय···अपना नाव समुद्र में ना जाने का होय !' मन को *शान्ति मिलती है इससे, माया-मोह का जाल कटता है*···

शहर में सन्नाटा है—जैसे घण्टे बजाता हाथी गुजर गया हो ! सड़क पर आवारा जानवर घूमने लगे हैं। रंगीले के बिना चरही सूखी पड़ी है, प्यासे जानवर भटकते हैं और कमला पागल बाजामास्टर को कोठरी में बन्द किये उस दिन की राह देख रही है, जब शिवराज अपने पैरों पर खड़ा हो पाएगा।

लेकिन जाननेवालों को यही अफसोस था कि अस्पताल में बच्चे को लिए पड़ी बसिरी का क्या होगा? कौन देगा सहारा उसे···

शाम हो गई थी। गेंदाकवि चौराहेवाली मटिया पर अरोम की *चिलम में लेटे नीम और इमली की गहरी पड़ती कालिख को देखकर* दार्शनिक की तरह कह रहे थे 'दुनिया में कोई किसीका नहीं ! कोई किसी को सहारा नहीं देता, सब मतलब के यार हैं···'

किसीने बात जोड़ दी, 'दोस्त दुश्मन हो जाता है महाराज !

कहते उसका स्वर डूब गया था।

शिवराज ने आश्वासन दिया, 'बिलकुल चिन्ता की बात नहीं है। मैं पूरी देखभाल रखूंगा। दस-पांच दिन नहीं, हमेशा! हमेशा! कमला को उनके साथ कर दूंगा। अस्पताल से जब वह घर आएगी, तो मैं वहीं रहने लगूंगा···

रंगीले की आंखों में याचना-भरी कृतज्ञता थी। देखा नहीं गया शिवराज से। सैकड़ों चिन्ताएं, अभिलाषाएं उसके मन में घुमड़ रही थीं; बहुत कुछ कहना चाहता था, पर कुछ भी नहीं कह पाया। बोला—'गेंदा-कवि को जरूर बुला लेना···' फिर मुंह नीचे झुकाकर बोला था—'और सरनाम भइया से कहना···मुझे माफ करें···'

इसके बाद वह कुछ भी नहीं बोल पाया। दो सिपाहियों की हिरासत जेलवाली सड़क पर सर झुकाए चलता चला गया था···

सरनाम का मन बेहद उदास था। घूमता-घामता जब घर की तरफ आया तो अड्डे पर जाकर बैठने की जी हुआ···बिलकुल भूल ही गया था कि यहां नई सृष्टि होगी—

देखकर बड़ी चोट पहुंची मन को—वे तखत जिनपर ड्राइवर और क्लीनर लस्त होकर पड़े रहते थे, अब नहीं थे। वहां सरकारी बसों का टिकटघर खड़ा था। छप्परवाली कोठरी की जगह टीन का शेड पड़ा था और नीली-नीली बसें शान से खड़ी थीं···वर्दीधारी ड्राइवर और कण्डक्टर, इधर-उधर आ-जा रहे थे। सवारियां एक तरफ कायदे से बैठी थीं, जैसे विदेश में यात्री पड़े हों! वह अपनापन, वह मेल-मुहब्बत, जान-पहचान, सब जो गई थी। परिचित चेहरे न जाने कहां छुए गए थे! उजड्ढ किसानों की नजरों में खौफ-सा समाया था! टूटी बाड़ीवाली लारियां; इमली के नीचे खड़ी होनेवाली बीमार मोटरें—सब लापता थीं! वह हंगामा नहीं था···वह ज़िन्दगी नहीं थी···सब कुछ नया था, अच्छा था, पर सब अच्छाइयों के बीच कुछ ऐसा था जो नहीं था—रीता-रीता उजड़ा-उजड़ा! सिर्फ एक पुरानी मशीन पड़ी थी, जहां की तहां उसकी चिर-पहचानी; उसीके पास जाकर बैठा रहा, अपनापन था उसमें, उसके लिए भी मन में कहीं कोई जगह सी···

पहले दिन सरनाम ने स्वय शिवराज को अस्पताल भेजा था—'कोई तकलीफ न होने पाए उसे। जिस चीज की जरूरत हो मुझसे बताना !'

दूसरे दिन वह खुद गया था, पर कैसे देखे उसे? सुख-दुख कैसे पूछे? नर्स से चुपचाप हाल पूछकर चला आया। सुबह-शाम मन ही नहीं मानता। उसके पैर उसे अस्पताल के फाटक पर लाकर खड़ा कर देते हैं। हर बार हिचक होती है। तरह-तरह के खयालों में डूबा वह फाटक के आस-पास घूमता रह जाता। लौटने को होता है, पर अनजाने-अनचाहे ही भीतर घुसकर नर्स से हाल पूछकर वापस चला आता है··· शिवराज पूरी देख-भाल करता है, जाकर बसिरी के पास कुछ देर बैठता है; बसिरी और बच्चे का हाल जानने की उत्सुकता देखकर उसे सरनाम पर आश्चर्य होता है···

गेंदाकवि आ गए थे इस बीच—शिथिल तन, शिथिल मन ! गेरुआ वस्त्र, गले में कण्ठी और हाथ में चिमटा। आँखों में वैराग्य और कण्ठ में कबीर : धीरे-धीरे चिमटे पर गुनगुनाते हैं— कबिरा गरब न कीजिए कबहु न हसिए कोय···अपना नाव समुद्र में ना जाने का होय !' मन को शान्ति मिलती है इससे, माया-मोह का जंगल कटता है···

शहर में सन्नाटा है—जैसे घण्टे बजाता हाथी गुजर गया हो ! सड़क पर आवारा जानवर घूमने लगे हैं। रंगीले के बिना चरही सूखी पड़ी है, प्यासे जानवर भटकते हैं और कमला पागल बाजामास्टर की कोठरी में बन्द किये उस दिन की राह देख रही है, जब शिवराज अपने पैरों पर खड़ा हो पाएगा।

लेकिन जाननेवालों को यही अफसोस था कि अस्पताल में बच्चे को लिए पड़ी बसिरी का क्या होगा? कौन देगा सहारा उसे···

शाम हो गई थी। गेंदाकवि चौराहेवाली मटिया पर अफीम की पिनक में लेटे नीम और इमली की गहरी पड़ती कालिख को देखकर दार्शनिक की तरह कह रहे थे 'दुनिया में कोई किसीका नहीं ! कोई किसी को सहारा नहीं देता, सब मतलब के यार हैं···'

किसीने बात जोड़ दी, 'दोस्त दुश्मन हो जाता है महाराज !

नामसिंह के खिलाफ रंगीले गवाही देगा, यह भी किसीने सोचा था
टी धारा वह रही है ! अव सरनाम वदला लेगा उसके वाल-वच्चों
!'

तभी सड़क से दो छायाएं गुज़रती दिखाई पड़ीं। एक आदमी जिसकी
ोद में छोटा-सा वच्चा था और पीछे-पीछे आती हुई एक औरत ! गेंदा-
कवि ने आंखें फाड़कर देखा और पुकारा—'कौन सरनामसिंह !'

'हां गेंदा महाराज ! क्या वात है ?' सरनाम ने रुककर जवाव
दिया।

'साथ में कौन है, कोई रिश्तेदार आ गया क्या…?'

'वंसिरी है गेंदा महाराज !' कहते हुए वह आगे वढ़ गया 'अस्पताल
से ले आया हूं इसे…वहां कव तक पड़ी रहती…'.

वंसिरी के वच्चे को गोद में लिए आगे-आगे सरनाम चला जा रहा था
और उसकी चट्टान-सी पीठ को निहारती पीछे-पीछे चली जा रही थी
वंसिरी। सड़क पार कर गली में रंगीले के घर का ताला खोलकर वच्चे
को देकर सरनाम वोला, 'घर में दीया-वत्ती जला ले ! मैं चल रहा हूं।
रंगीले नहीं है तो अकेला मत समझना अपने को ! कुछ ज़रूरत हो तो
मुंह खोल के कह देना…जा…भीतर जा…'

और अपनी गली के लिए मुड़ते हुए सरनाम ने हलकी-सी रोने की
आवाज़ सुनी थी…पता नहीं वंसिरी क्यों रो पड़ी…यह सोचता हुआ वह
अपने सुनसान घर में लौट आया था।

●●